# ग्वालियर जैन निर्देशिका

सम्पादक मण्डल

प्रधान सम्पादक
प्रो. नरेन्द्रलाल जैन
एम. कॉम साहित्यरत्न

सह सम्पादक
श्री कपूरचन्द बरैया
एम. ए., साहित्यरत्न

सदस्य
श्री रविन्द्र 'मालव'
डी. एम. ई., बी. ए., विशारद

श्री कैलाशचन्द पांगवाल
बी. कॉम., एल-एल. बी.

श्री नरेन्द्र कुमार सोनी
बी. ए., एल-एल. बी.

प्रबन्ध-संचालक
श्री केशरीमल पाटनी
एम. कॉम., आर. एम. पी.

# GWALIOR JAIN DIRECTORY


प्रकाशक
वर्द्धमान दि. जैन नवयुवक संघ
डीडवाना ओली, ग्वालियर-१

मुद्रक
साधना प्रेस, ग्वालियर-१

वीर नि. संवत् २४९५
दिनांक १ जुलाई, १९६९

# वर्द्धमान दिगम्बर जैन नवयुवक संघ
## डीडवाना ओली, ग्वालियर-१

### वर्तमान सदस्यों की सूची

**पदाधिकारी:—**

| | | | |
|---|---|---|---|
| संरक्षक | : | श्री मानिकचन्द जैन | एम. ए., एल-एल. बी., सेल्स टेक्स काऊन्सलर |
| अध्यक्ष | : | प्रो. लालचन्द जैन | एम. कॉम., एल-एल बी., सा० रत्न, एम. बी ए. |
| उपाध्यक्ष | : | प्रो. एन. एल. जैन | एम. कॉम., साहित्य रत्न, |
| ,, | : | श्री धर्मचन्द बाकलीवाल | बी. कॉम. |
| महामन्त्री | : | श्री केशरीमल पाटनी | एम. कॉम., आर. एम. पी. |
| सहमन्त्री | : | श्री कैलाशचन्द गंगवाल | बी. कॉम, एल-एल. बी, एडवोकेट |
| क्रीड़ामन्त्री | : | श्री चन्द्रमोहन पाटनी | एम. बी. बी. एस. |
| ललितमन्त्री | : | श्री रविन्द्र 'मालव' | डी. एम. ई., बी. ए., विशारद |
| पुस्तकालय एवं | : | श्री प्रमोदकुमार पाटनी व | |
| वाचनालय मंत्री | : | श्री कमलकिशोर गोधा डी० टी० टी० | |
| धार्मिक एवं प्रचार मन्त्री | : | श्री अजितकुमार बड़जात्या एम. ए. | |
| संयुक्त मन्त्री | : | श्री राजेन्द्रकुमार पांड्या | |
| कोषाध्यक्ष | : | श्री मोतीलाल बज. दानाओली | |



**कार्यकारिणी सदस्य:—** सर्वश्री नरेन्द्रकुमार सोनी बी० ए०, एल-एल० बी०, प्रमोदकुमार बिन्दायका बी० ई०, कमलचन्द कासलीवाल, तेजकुमार गंगवाल एम० ए०, नरेन्द्रकुमार पाटोदी, अनिलकुमार गोधा, सुरेशचन्द जैन, ऋषभकुमार पापड़ीवाल बी० एस-सी०, कमलचन्द गंगवाल ।

**साधारण सदस्य:—** प्रो० शान्तिचन्द गिरधरवाल एम० कॉम०, सर्वश्री उत्तमचन्द गंगवाल, सुरेन्द्रकुमार जैन बी० ए०, धर्मकुमार गोधा एम० एस-सी०, होतीलाल जैन एम० कॉम०, निर्मलकुमार गिरधरवाल बी० ई०, सुरेशचन्द जैन, विजयकुमार पांड्या, अशोककुमार गंगवाल, पवनकुमार, राजकुमार पाटनी, बसन्तकुमार गंगवाल, देवेन्द्रकुमार भौंच, विनोदकुमार गंगवाल, नेमीचन्द जैन, अशोककुमार, नरेन्द्रकुमार पाटोदी, चन्द्रकुमार गंगवाल, राजेन्द्रकुमार गंगवाल, रतनचन्द जैन, कपूरचन्द जैन, कृष्णकुमार, कपूरचन्द तिलकनगर, आनन्दकुमार जैन, अशोककुमार; राजेन्द्रकुमार जैन, बालकिशन, देशभूषण जैन, धर्मचन्द जैन, विमलचन्द पाटनी, नरेन्द्रकुमार, विनोदकुमार बिन्दायका, पी० सी० जैन, सुरेशचन्द जैन, प्री० घनश्यामदास जैन, विजयकुमार अजमेरा, निर्मलकुमार, रिखबचन्द, नेमीचन्द, सुमेरचन्द, पी० के० जैन, प्राणनारायण जैन, रमेशचन्द, भागचन्द, नेमीचन्द बरैया, नेमीचन्द जेसवाल, सतीशकुमार पाटनी, सन्तोषकुमार सेठी, मानकचन्द, बसन्तकुमार पाटनी, जिनेशचन्द । • • •

# शुभ-सन्देश

**कार्यवाहक राष्ट्रपति—भारत सरकार, नई दिल्ली**

"मुझे यह जानकर प्रसन्नता हुई कि आप वर्द्धमान दिगम्बर जैन नवयुवक संघ, ग्वालियर के तत्वावधान मे "जैन डायरेक्टरी ग्वालियर" प्रकाशित करने जा रहे हैं।

मैं आपके प्रयास की सफलता के लिये अपनी हार्दिक शुभकामनाएं भेजता हूँ।"

*—वी० वी० गिरि*

**मन्त्री—श्री अ० भा० दिगम्बर जैन शास्त्री परिषद्, बड़ौत (मेरठ)**

"आप जैन डायरेक्टरी बना रहे हैं, जानकर प्रसन्नता हुई। कार्य कांटों से भरा है। पग-पग पर कांटे बिछे हैं। असफलता के इच्छुक बाधा पहुचायेंगे, पर चिन्ता न करना, बढ़ते रहना। आपके साथ प्रभु भक्ति रहेगी।

वीर प्रभु से प्रार्थना है कि आप अपने इस शुभ कार्य मे सफलता प्राप्त करें।"

*—बाबूलाल जैन जमादार*

**संचालक—साहित्य शोध विभाग, जयपुर**

"यह जानकर प्रसन्नता हुई कि वर्द्धमान दिगम्बर जैन नवयुवक संघ ग्वालियर ने ग्वालियर जैन डाइरेक्टरी के प्रकाशन की एक योजना बनाई है। योजना अतीव सुन्दर है। मुझे सम्बन्धित कार्य में अपेक्षित सहयोग देने में प्रसन्नता होगी।

ग्वालियर जैन साहित्य एवं संस्कृति का केन्द्र रहा है यहां की विस्तृत जानकारी प्रकाशित होना आवश्यक है।'

*—डॉ० कस्तूरचन्द कासलीवाल*

**इस्पात, खान और धातु—राज्य मन्त्री**

"यह जानकर प्रसन्नता हुई कि आप "ग्वालियर जैन डायरेक्टरी" नामक पुस्तक का प्रकाशन करने जा रहे हैं। जिसमे ग्वालियर जिले की जैन गणना, मन्दिर एवं अन्य सम्बन्धित बातो का विवरण किया जावेगा।

मुझे पूर्ण विश्वास है कि इस पुस्तक के माध्यम से समाज के हर वर्ग के लोगों को लाभ प्राप्त होगा। मैं आपके प्रयास की पूर्ण सफलता की कामना करता हू।"

*—प्रकाशचन्द सेठी*

# ग्वालियर जैन निर्देशिका

## विषय-सूची



# • भूमिका

इस देश की आर्थिक सामाजिक एवं शैक्षणिक प्रगति इस बात पर आधारित है कि इसके निवासी कितने परिश्रमी, धार्मिक एवं गतिशील हैं। नागरिकों के समूह, जाति एव सम्प्रदायो में विभाजित होने के कारण उन्हें संगठित करने का एक मात्र उपाय यह है कि हम सीमित क्षेत्र की जनगणना करें एवं उस दिशा में उनकी समस्याओ को हल करने के प्रयत्न करें। आधुनिक युग मे सगठन ही शक्ति है। इसी उद्देश्य से श्री वर्द्धमान दिगम्बर जैन नवयुवक संघ ने ग्रेटर ग्वालियर की जैन जनगणना का कार्य सम्पन्न किया है।

ग्वालियर का जैन समाज उत्साही, महत्वाकांक्षी एवं प्रगतिशील है। योग्य एवं दूरदर्शी व्यक्तियों के नेतृत्व मे उसके नवयुवको ने पिछले २०-२५ वर्षों में अनेक सामाजिक व धार्मिक कार्य सम्पन्न किये है। समाज के सदस्यों की वैयक्तिक प्रगति के लिये जितना कार्य होना चाहिए उतना फिर भी पूरा नही किया जा सका है। शिक्षा, स्वास्थ्य, नैतिक, मानसिक आदि स्तर पर सगठन के माध्यम से जितना कार्य उन्नति के लिए किया जाय, समाज व देश दोनो उतने अधिक सुखी, समृद्ध व सन्तुष्ट होगा ऐसा मेरा विश्वास है।

ग्वालियर जैन समाज की जनगणना का यह सर्वप्रथम प्रथम प्रयास है इस कार्य मे जिन नवयुवकों व समाज के अन्य महानुभावो ने सहयोग दिया वे बधाई के पात्र है। रचनात्मक कार्य की दिशा में उनका यह कार्य आधार स्तम्भ की तरह कार्य करेगा। मुझे आशा है कि इस जानकारी के माध्यम से जैन समाज भविष्य मे शिक्षा, सामाजिक कुरीतियो के सुधार, आर्थिक उन्नति आदि का विस्तृत रूप से सर्वेक्षण कर सकेगा तथा अपने लक्ष्य तक पहुचने मे सफल होगा।

तथ्यो व आकड़ो के संग्रहण व सम्पादन मे प्रो० एन० एल० जैन, श्री केशरीमल पाटनी श्री कपूरचन्द बरैया, श्री मिश्रीलाल जी पाटनी, श्री नरेन्द्रकुमार सोनी, श्री कैलाशचन्द जैन, श्री धर्मचन्द बाकलीवाल, श्री रविन्द्र 'मालव', श्री प्रमोदकुमार पाटनी, श्री मोहनलाल अग्रवाल, श्री प्रमोदकुमार बिन्दायका श्री कमलकिशोर आदि ने जो योगदान दिया है वह सराहनीय हैं। समाज सेवा के क्षेत्र मे उनका यह सहयोग अन्य युवकों को व समाज को प्रेरणा देगा ऐसा मेरा विश्वास है।

१ जुलाई, १९६९

लालचन्द जैन
अध्यक्ष, वर्द्धमान दि० जैन नवयुवक सघ

# संपादकीय



श्री वर्द्धमान दिगम्बर जैन नवयुवक संघ, ग्वालियर द्वारा जैन निर्देशिका का प्रकाशन कार्य इस बात का प्रमाण है कि यदि हम किसी कार्य को करना चाहते हैं और उसके प्रति हमारी सच्ची लगन है तो वह कार्य प्रारम्भ मे साधन न होते हुये भी सम्पन्न हो सकता है ।

व्यवसायिक, औद्योगिक, शैक्षणिक आदि कारणों से नगर के विभिन्न भागो और नई बस्तियों में समाज के व्यवसायी, दूकानदार, विद्यार्थी, नोकरी पेशा लोग बसते जा रहे हैं । यह आवश्यक है कि उनका संबंध समाज से रहे और समाज को भी उनके सम्बन्ध में पूरी-पूरी जानकारी रहे उन्हे समय समय पर होने वाले धार्मिक व सामाजिक उत्सवो से अवगत रखा जाय । समाज के मन्दिरों, धर्मशालाओं और अनेक बातो का इतिहास स्वयम् किसी भी नगर के स्थायी निवासियो को नहीं कहने पाता । इसलिए संग्रहित रूप मे उसकी उपलब्धि अपना महत्व रखती है ।

ग्वालियर जैन निर्देशिका का प्रमुख उद्देश्य सम्पूर्ण समाज का सगठन करना है जिसमे प्रत्ये           को आर्थिक, सामाजिक, शैक्षणिक और सांस्कृतिक प्रत्येक दिशा मे विकास करने का अवसर मिल सके इसमे समारोहों का सफलता पूर्वक आयोजन, खेलकूद का नियोजन, वाद विवाद प्रतियोगिताएं, विचार गोष्ठियां, बाहर से आमन्त्रित विद्वानो के भाषण और वैवाहिक सम्बन्धो के लिए समाज को आवश्यक जानकारी आदि ऐसे कार्य होगे जिससे समाज मे जागृति और नवचेतना का सचार हो सके ।

वृहत्तर ग्वालियर मे तीन उपनगर सम्मिलित हैं । (१) ग्वालियर (पुरानी बस्ती) (२) लश्कर और (३) मुरार । ग्वालियर : उत्तर पूर्व मे पहाड़ी के नीचे बसी हुई प्राचीन बस्ती है, यहां किले का प्रमुख द्वार है ।

लश्कर : ग्वालियर उपनगर से २ मील दूर दक्षिण दिशा में है । लश्कर उपनगर मराठा और विशेष रूप से सिंधिया शासको के कारण बसा है । महाराजा दौलतराव सिंधिया ने अपनी सेना के कैम्प के लिए इस स्थान को चुना था । धीरे-धीरे वह स्थान एक गाव से नगर और सिंधिया की राजधानी होने के कारण नगर से एक शहर बनगया ।

वृहत्तर ग्वालियर का तीसरा उपनगर मुरार है । यह ग्वालियर उपनगर से २ मील दूर पूर्व दिशा मे मुरार नदी के किनारे स्थित है । मुरार अंग्रेजों की सेना का स्थान (छावनी) था । सन १८४४ मे इसे अंग्रेजों

ने बसाया था सन १८८५ में अंग्रेजों ने झाँसी के किले के बदले में ग्वालियर दुर्ग और मुरार छावनी सिंधिया को सौंप दी।

ग्वालियर जैन निर्देशिका मे नगर के तीनों भागों मे स्थित दिगम्बर व श्वेताम्बर जैन समाज की जानकारी दी गई है। जिसे दो भागों मे बांटा गया है:—प्रथम भाग मे ग्वालियर के इतिहासिक विवरण मन्दिर, व स्थानक, धर्मशालायें, औषधालय, पुस्तकालय, धार्मिक शिक्षण संस्थाओं, नवयुवक संघो, समीप स्थित तीर्थ क्षेत्रों, धार्मिक महोत्सवों आदि का विवरण दिया गया है। निर्देशिका का द्वितिय भाग जनगणना से सम्बन्धित है। इस भाग में बाजारों के अनुसार जैन परिवारों के १४ वर्ष से व उससे अधिक आयु के सदस्यो के नाम, आयु, शिक्षा, प्रमुख से सम्बंध, वैवाहिक स्थिति व जीवकोपार्जन सम्बन्धित विवरण हैं। इस कार्य मे अत्यन्त उदार दृष्टिकोण रखा है। दिगम्बर, श्वेताम्बर (मन्दिर मार्गी, साधुमार्गी, तेरापन्थी) जैन समाज का विवरण अलग अलग दिया है। जिससे प्रत्येक वर्ग को समाज की पूर्ण जानकारी मिल सके।

दिगम्बर समाज की उपजातियों के अनुसार सूची दी गई है जिसमे परिवार के पूर्ण सदस्यो की संख्या भी दी है। छात्रावासो में रहने वाले विद्यार्थियों का पूर्ण विवरण, नाम, शैक्षणिक योग्यता, वैवाहिक स्थिति, स्थायी पता आदि दिया गया है। पेशेवार, शिक्षा, उम्र आदि के अनुसार वर्गीकरण करके संपूर्ण स्थिति को संक्षेप में बतलाने का भी प्रयत्न किया है।

ग्वालियर पिछले १५०० वर्षों से जैन संस्कृति और साहित्य का केन्द्र रहा है। १४ वी--१५ वी सदी मे जैन मुनी और आचार्यों के प्रभाव से तोमर वंशीय राजा डूगर सिंह, व कीर्ति सिंह के काल मे ग्वालियर के विशाल दुर्ग के चारो ओर विशाल और लघु कुल मिलाकर १५०० से भी अधिक जैन मूर्तियों का उत्खनन हुआ। इस तरह ग्वालियर का दुर्ग एक जैन तीर्थ के रूप मे परिवर्तित हो गया। इस अवधि मे ग्वालियर दुर्ग पर एक जैन विद्यापीठ चला करता था। महाकवि रईधू और अन्य आचार्यों ने इस अवधि मे विपुल मात्रा म जैन साहित्य की रचना की है।

ग्वालियर के आस पास का क्षेत्र जैन पुरातत्व के अवशेषों से भरा हुआ है। दुर्ग पर गूजरी महल मे स्थित म्यूजियम मे सैकड़ो प्राचीन दिगम्बर जैन मूर्तियां और अनेक शिलालेख हैं। किले के उरवाई गेट पर कुल मिलाकर ११३० मूर्तियां उत्खनित हैं। गोपाचल के बाहरी हिस्से मरीमाता के ऊपर ३०० मूर्तिया स्थित हैं। पनिहार, सिहोनियां, नरवर, श्योपुर, धुआ में जैन पुरातत्व के खंडहर सर्वत्र दृष्टिगोचर होते है।

ग्वालियर के अनेक मंदिरो मे अत्यन्त प्राचीन जिनबिम्ब प्रतिष्ठित है। वे संवत् १०२४ से १८८३ तक के हैं। जैन साहित्य और पुरातत्व के विस्तृत अध्ययन की आवश्यकता है। नगर के अधिकांश मन्दिर मे शास्त्रो का प्रचुर संग्रह है। ग्वालियर में यति जी (भट्टारकों) के मन्दिर का शास्त्र भण्डार प्राचीन हस्तलिखित ग्रन्थो से भरा हुआ है किन्तु अनेक वर्षों से काल कोठरी में बन्द है जिसके निकलवाने का प्रयत्न जैन समाज लश्कर को करना नितान्त आवश्यक है।

जनसंख्या के सम्बंध मे सबसे महत्व पूर्ण बात यह है कि वह सदैव बदलती रहती है। ये परिवर्तन जन्म, मृत्यु और प्रवास के कारण होते हैं। इसलिए हमारे द्वारा प्रदत्त जानकारी का केवल अल्पकालिक महत्व ही है। हमने समाज के सभी परिवारों के विवरण प्राप्त करने का प्रयत्न किया है फिर भी यह सम्भावना है कि कुछ परिवारों का विवरण रह गया हो हमने अत्यन्त उदार एवं विस्तृत दृष्टिकोण से अपने कार्य का सम्पादन किया है। नगर की जैन सभा के इतिहास मे किया गया यह प्रथम प्रयास है। मुद्रण और तथ्य सम्बंधी जो भी भूलें

और त्रुटियां हों उनकी ओर सूचित कर पाठक वृन्द हमें अनुगृहीत करें। सम्बन्धित सुझाव भविष्य में सुधार हेतु विनम्र भाव से आमन्त्रित हैं।

ग्वालियर जैन निर्देशिका के सम्बन्ध में संघ के सदस्यों ने बहुत श्रम किया है। यह बृहद कार्य उन्हीं के श्रम, लगन और सेवा का परिणाम है। यदि हम युवावर्ग को उचित मार्ग दर्शन दें तो उनके सहयोग से कोई भी कठिन कार्य सरलता पूर्वक किया जा सकता है। हमने इस कार्य में नवयुवकों की सुप्त-गुप्त शक्ति और योग्यता का उपयोग किया है जो इस कार्य के अभाव में आलस्य; गपशप या आनन्द-प्रमोद में ही समाप्त होती। निर्देशिका प्रकाशन में संघ के अध्यक्ष प्रो. लालचन्द जैन के मार्ग दर्शन और संघ के महामन्त्री श्री केशरीमल पाटनी की प्रेरणा व लगन का विशेष मूल्य है। श्री केशरीमल ने फोटो बनाने, प्रैस-कार्य सम्हालने, सम्बन्धित सामग्री एकत्रित करने में दिन रात अथक परिश्रम किया है और निर्देशिका की प्रत्येक आवश्यकता का यथोचित प्रबन्ध किया है। उनसे समाज को अनेक आशायें हैं। इस कार्य में नगर के सुप्रसिद्ध, धर्म प्रेमी वयोवृद्ध, सामाजिक कार्यकर्ता श्री मिश्रीलाल जी पाटनी के सहयोग को भुलाया नहीं जा सकता। आपने नगर के धार्मिक महोत्सव, आस पास के जैन तीर्थ, जनगणना, जातिवार सूची, आदि विवरण पर बहुत अधिक सामग्री दी और कार्य को आगे बढ़ाने में हर समय हर तरह की मदद देने में अग्रगण्य रहे हैं। मन्दिर मार्गी श्वेताम्बर जैन समाज की जनगणना कार्य, मन्दिरों का विवरण आदि प्राप्त कराने में श्री सूरजराज जी धारीवाल ने उल्लेख-नीय सहयोग दिया है।

डॉ. कस्तूरचन्द कासलीवाल, जयपुर जैन पुरातत्व अन्वेषक, श्री परमानन्द शास्त्री, देहली, व प. सत्येन्धर जी सेठी, उज्जैन व श्री बाबूलाल जी जमादार मेरठ, से महत्वपूर्ण सुझाव प्राप्त हुये हैं (जिन में से कुछ को अलग परिशिष्ट में प्रकाशित करेंगे) उनके प्रति हम आभारी हैं।

इस कार्य में आर्थिक सहयोग देने हेतु हम सभी विज्ञापन दाताओं के आभारी हैं। श्री सरदार सिंह जी चोरड़िया जनरल मेनेजर जे. सी. मिल्स, श्री हीरालाल जी श्रीमाल मैनेजर—ग्वालियर रेयन, इन्डो कॉपीयर, इन्दौर, कोठारी मन्स के सहयोग के लिये विशेष आभारी हैं। विज्ञापन प्राप्त करने के कार्य में श्री पारसकुमार गगवाल, नरेन्द्रकुमार सोनी, श्री धर्मचन्द बाकलीवाल, श्री कैलाशचन्द गगवाल आदि ने उल्लेखनीय योग दिया है। श्री दिगम्बर जैन बड़ा मन्दिर, डोंडवानाओली, नया मन्दिर, दानाओली, चम्पाबाग मन्दिर, दानाओली, बड़ा मन्दिर, मामा का बाजार, आदि मन्दिरों से आर्थिक सहयोग भी प्राप्त हुआ है।

अन्त में हम अपने उन बन्धुओं के प्रति हृदय से आभार प्रगट करते हैं जिन्होंने प्रत्यक्ष और अप्रत्यक्ष रूप में मूक सेवा भाव से सहयोग दिया है परन्तु जिनके नाम का उल्लेख नहीं हो पाया है।

*—नरेन्द्रलाल जैन*



# ग्वालियर



# अतीत की दृष्टि में

भारत के हृदय स्थल पर स्थित ग्वालियर नगर का इतिहास अत्यधिक प्राचीन एवं मननशील है। यहा के इतिहास के सबध मे पर्याप्त शोध न होने के कारण अनेक ऐतिहासिक तथ्य प्रकाश मे नही आ पाये है। ग्वालियर को ऐतिहासिक महत्व प्रदान करने वाला सबसे महत्वपूर्ण स्थल ग्वालियर का दुर्ग है।

"गोपाद्रि" "गोपागिरी" और "गोपाचल" शब्द यहां स्थित उस पहाडिया, जिस पर कि आज ग्वालियर दुर्ग स्थित है, के लिये प्रयुक्त किये गये हैं। वर्तमान नाम ग्वालियर भी इन्हीं प्राचीन नामों गोपालगिरी-गवालहरि-ग्वालियर से उत्पन्न हुआ है। "गोपार्गी खेट" से इसका मराठी नाम "ग्वालहेर" बना है।

ग्वालियर दुर्ग को भारतवर्ष के प्राचीनतम किलों मे सबसे उत्तम माना जाता है। जनरल कनिंघम के अनुसार यह विश्वास किया जाता है कि इसकी स्थापना ईसा से करीब ३०० वर्ष पूर्व हुई।

वैसे इस दुर्ग के संबंध में सर्व प्रथम ऐतिहासिक प्रमाण सूर्य कुण्ड पर स्थित हूण और मिहिर कुल के एक शिलालेख द्वारा प्राप्त होता है जिसका काल लग-

भग ५१५ ई० माना जाता है। इस नगर निर्माण के काल से ही शनैः शनैः जैन धर्मावलंबी इस नगर में आकर बसने लगे थे।

इस समय ग्वालियर पर तोरमन और उसके पुत्र मिहिर कुल का आधिपत्य था। इसका शासन काल बड़ा दुखदायी रहा। सन् ५३३ ई० में यशोवर्मन द्वारा पराजित किये जाने पर वह काश्मीर भाग गया, पर स्थिति में कोई सुधार नहीं हुआ। यशोवर्मन और उसके पुत्र नागवर्मन ने सन् ५५० ई० तक राज्य किया। इस प्रकार इन ८० वर्षों में राज्य की दशा बड़ी ही अस्थिर रही। इनके पश्चात हर्ष के सम्राट होने पर उसने ग्वालियर पर भी कब्जा कर अपने राज्य में मिला लिया। इसके राज्य में शान्ति रही यद्यपि वह स्वयं बौद्ध—मतावलम्बी था परन्तु वह धर्मान्ध नहीं था।

सन ६४८ मे हर्ष की मृत्यु के बाद कन्नौज के परिहार राजा भोजदेव ने भी कुछ समय के लिये इस दुर्ग पर अपना शासन स्थापित किया जिसका प्रमाण किले के बीच, सागर ताल पर स्थित सन् ८७५ तथा सन् ८७६ के चतुर्भुज मन्दिर के शिलालेखो से प्राप्त होता है। इनके शासन काल मे भी वज्रदान नामक जैन साधु द्वारा सन् ९७७ में वैशाख बदी पंचमी के दिन जैन मूर्ति स्थापित की गई।[1] इससे लगता है कि भोजदेव के काल में जैन धर्मावलंबियो की अच्छी दशा थी। इन्होंने १०वीं शताब्दी तक शासन किया। बसवी शताब्दी में पुनः वरजुमन कछवाहो के नेतृत्व मे राजपूतो ने इस क्षेत्र तथा दुर्ग पर अपना शासन स्थापित किया।

## सास-बहू का मन्दिर:—

वर्तमान सास-बहू के मन्दिरों का भी निर्माण इसी काल में हुआ। ऐसा माना जाता है कि १०५ फुट लम्बा, ७५ फुट चौड़ा और १०० फुट ऊंचा यह मंदिर महीपाल नामक राजपूत शासक द्वारा नन्दीश्वर द्वीप अष्टानिका के व्रत के उपलक्ष में जिन मन्दिर के रूप में निर्मित करवाया गया। यही कारण है कि उसमें देव देवांगनाओं की नृत्य तथा अन्य मुद्राओं में मूर्तियां खुदी हैं। इसकी प्रतिष्ठा में पदमनाभ क्षुल्लक आदि ने भी भाग लिया था। यह लगभग सन १०३६ मे बनकर पूर्ण हुआ। इसके दरवाजों, छत और दीवारों की खुदाई दर्शनीय है। यह सास-बहू के मन्दिर के नाम से प्रसिद्ध है। वर्तमान मे कुछ इतिहासकारों ने इसका प्राचीन नाम सहस्त्रबाहु का मन्दिर बताते हुये इसे विष्णु मन्दिर भी कहा है।

ग्वालियर दुर्ग पर स्थित सास-बहू के मन्दिर के निकट अत्यन्त जीर्ण-शीर्ण अवस्था में स्थित ३५ फुट लम्बे तथा १५ फुट चौड़े खडहर कमरे के सबंध में सन १८४४ मे किये गये शोध कार्य के आधार पर जनरल कनिंघम ने इसे जैनियो के २३ वें तीर्थंकर पार्श्वनाथ का मन्दिर माना है तथा इसका निर्माण कार्य ११०८ ई० के लगभग सम्पन्न होना माना है। उसके पूर्ण सर्वेक्षण, आसपास किये गये खुदाई के कार्य और स्तम्भो के आधार पर उसका क्षेत्र पीछे ५० फुट और होना बताया है। उसके अनुसार यह मन्दिर लगभग ६६ फुट लम्बे तथा १५ फीट चौड़े क्षेत्र मे फैला था। इसके निर्माण का समय सन् ११०८ इस बात की साक्षी देता है कि यह मन्दिर कछवाहो के शासन काल में ही निर्मित किया गया।

उपलब्ध ज्ञान के आधार पर यह कहा जा सकता है कि जैन धर्मावलंबियो के परिवार मात्र निवास ही नहीं करते थे वरन यहा जैनियों के संघ भी सचालित थे जिनमें संघाधिपति, सघपति (सिंघई, सघवी) हुआ करते थे। इतना ही नहीं वे एक नियमित विद्यापीठ का भी सचालन करते थे। १५ वी शताब्दी में बनी मूर्तियो मे प्राप्त जानकारी से ये तथ्य और पुष्ट हो जाते हैं।

## परिहार वंश:—

सन ११२२ ई० में परिहारों ने इस वंश के अंतिम राजा तेजकरण को निकाल दिया और स्वयं राजा बन

१. ग्वालियर का अतीत, पृष्ठ १४।

बैठे थे। परिहार वंश के कुल ७ राजाओं ने इस दुर्ग पर राज्य किया। इस बीच में एक बार सन ११९६ ई० में कुतुबुद्दीन ने ग्वालियर पर आक्रमण कर दुर्ग पर अपना अधिकार स्थापित किया, परन्तु उसके हाथों में यह दुर्ग अधिक समय तक न रह सका और १६ वर्ष बाद सन १२१२ में परिहारो ने पुनः दुर्ग को वापिस ले लिया और सन १२३२ तक अपने अधिकार में रखा। सन १२३२ मे अल्तमश ने तत्कालीन परिहार शासक सारंग देव पर आक्रमण किया और ११ मास तक दुर्ग को घेरे रहा। अन्त मे सारगदेव ने स्वय किले से निकलकर मुसलमानो से युद्ध किया। इस युद्ध मे राजा सारगदेव भी अपने पन्द्रह साथियो के साथ काम आये तब कही मुसलमान इस किले मे कदम रख सके। इस तरह सन १३९८ तक यह दुर्ग मुसलमानो के अधिकार मे रहा। उन्होने किले को राजकीय कैदखाने के रूप मे प्रयोग किया। ग्वालियर का यह क्षेत्र करीब १६६ वर्षों तक लूट खसोट और अत्याचार से आतंकित रहा।

**तोमर वंश:—**

तोमरवंशीय राजाओं ने कुल मिला कर १५० वर्ष ग्वालियर दुर्ग पर अपना अधिकार रखा। इनमे वीरसिंह, उद्धरणसिंह, वीरमदेव, गनपतिदेव, डूगरसिंह, कीर्तिसिंह, (किरणसिंह), कल्याणमल्ल मानसिंह और विक्रमादित्य राजा हुए। वीरसिंह ने सन १३७५ से सन् १४०१ तक और उसके पुत्र उद्धरणसिंह ने सन् १४०३ तक शासन किया। सन् १४०४ में सत्ता उद्धरणसिंह के पुत्र वीरमदेव के हाथ मे आई।

वीरमदेव बड़ा पराक्रमी था। इसके दरबार में कुशराज नाम का विश्वास पात्र महामन्त्री था। यह जैसवाल जैन कुल मे उत्पन्न हुआ था, इसके पिता का नाम जैनपाल और मां का नाम लोणा देवी था। यह राजनीति में बड़ा ही दक्ष और पराक्रमी था।[1] इसने भट्टारक विजय कीर्ति के उपदेश से ग्वालियर मे चन्द्र प्रभु का एक विशाल मन्दिर बनवाया था और भारी धूमधाम से उसका प्रतिष्ठोत्सव समारोह आयोजित किया। महामन्त्री कुशराज ने दरबार के ही एक अन्य कायस्थ विद्वान पद्मनाभ से भट्टारक गुणकीर्ति के आदेशानुसार "यशोधर चरित्र" (दया सुन्दर विधान) नामक काव्य की रचना करवाई। इसके शासनकाल की सन १४०३, १४११, १४१२ और सन १४२२ की लिखी हुई चार ग्रन्थलिपि प्रशस्तियां अभी भी उपलब्ध हैं। सन १४०३ में गोपाचल मे साहू बरदेव के चैत्यालय मे भट्टारक हेमकीर्ति के शिष्य मुनि धर्मचन्द्र ने माघ वदी दशमी के दिन "सम्यक्त्व कौमुदी" की प्रति आत्मपठनार्थ लिपिबद्ध की।[2] सन १४६८ मे आषाढ वदी २ शुक्रवार के दिन काष्ठा संघ, माथुरान्वय के आचार्य श्री भावसेन, सहस्र कीर्ति और भट्टा० गुणकीर्ति की आम्नाय मे साहू महदेव की पुत्री

१. वंशेऽभूज्जैसवाले विमलगुणमूलण: साधुरत्नं, साधु श्री जैनपालो भवदुदितयाम्नस्सुतो दानशील: । जैनेन्द्र: राधनसु प्रमुदित हृदय: सेवक: सद्गुरूणा, लोणाख्या सत्यशीला जनि विमलमति जैनपालस्य भार्या जात पटनन.याम्तयो: सकृतिनो: श्री हसराजोभवत, तेषामाद्यसमस्तनन्दनुज: सौराजनामाऽ जनि । रैराजोभवराजक: समजनि प्रख्यातकीर्तिमहा—साधुश्री कुशराजकस्तदनु च श्री क्षेमराजो लघु: ॥६॥ जात: श्री कुशराज एव सकलक्ष्मापाल चूडामणे:, श्रीमत्तोमर-वीरमस्य विदितो विश्वासपात्र महान् । मन्त्री मन्त्रविचक्षण: क्षणमय: क्षीणारिपक्ष: क्षणात् । क्षोणीमीक्षणरक्षणमति जैनेन्द्र पूजारत: ॥७॥

—यशोधर चरित प्रशस्ति

२. संवत् १४६० शाके १३२५ वर्षाब्दयोर्मध्ये विरोधी नाम संवत्सरे प्रवर्तन गोपाचल दुर्गस्थाने राजा वीरमदेव राज्य प्रवर्तमाने साहु बरदेव चैत्यालये भट्टा० श्री हेमकीर्तिदेव तत्शिष्य मुनि धर्मचन्द्रेण आत्मपठनार्थ पुस्तक लिखित माघ वदि १० भौमदिने।—तेरापंथी मन्दिर जयपुर, शास्त्र भण्डार

देवसिरि ने "पंचास्तिकाय" टीका प्रतिलिपि लिपिबद्ध कराई। जो इस समय कारंजा के शास्त्र भण्डार में उपलब्ध है।[1]

सन् १४१२ में आचार्य अमृतचन्द कृत प्रवचन सार्थी की तत्वदीपिका "टीका लिखी गई। सन् १४२२ में आषाढ़ सुदी ५ बुधवार के दिन मलोत्पुर के नेमिनाथ चैत्यालय में क्षीतुका स्त्री सरो ने अपने ज्ञानवर्णी कर्मों के क्षयार्थ "षट्कर्मोपदेश" की एक प्रति लिखकर जैन श्री की शिष्या विमलमति को पूजा विधान महोत्सव के साथ समर्पित की थी जिसे पंडित रामचन्द्र ने लिखा था। यह प्रति आमेर के भण्डार में सुरक्षित है।

वीरमदेव के पश्चात उसका पुत्र गणपति देव गद्दी पर बैठा। उसका राज्य काल अल्प रहा।

डूंगरसिंह:—सन् १४२४ में गणपतिदेव के पुत्र डूंगरसिंह तवर गद्दी पर आसीन हुए। यह तोमर वंश का सब से प्रतापी राजा था। इसके काल में राज्य में सभी प्रकार की सुख शांति थी। इससे निकटवर्ती राज्यों के शासको की ललचाई दृष्टि सदैव इसके राज्य पर लगी रहती थी और यदा कदा ग्वालियर पर आक्रमण होते रहते थे। राजा डूंगरसिंह ने सभी का डटकर मुकाबला किया और सभी मे विजयी रहे। नरवरगढ़ में स्थित विजय स्तम्भ (जैन स्तम्भ) अभी भी इसकी साक्षी दे रहा है।

परन्तु इन सब विजय—अभियानो मे व्यस्त रहते हुए भी डूंगरसिंह का ध्यान विद्वानों, धार्मिक समारोहों और निर्माणों की ओर भी गया। इन्होंने जैन धर्म के सिद्धांतों को अपने जीवन में अपनाया। जैन धर्म पर उनका मात्र अनुराग ही नहीं था किन्तु उस पर उनकी परम आस्था भी थी। वे जैन धर्म के प्रबल पोषक थे। जैन विद्वानों एवं सन्तों को बड़े ही आदर की दृष्टि से देखते थे। डूंगरसिंह के राज्य काल में ही ग्वालियर गढ़ की चट्टानों में जैन प्रतिमाओं के उत्खनन के कार्य का प्रारम्भ हुआ। सन् १४४० ई० के तीन शिलालेख इस बात के सूचक हैं कि इनके आश्रय में अनेक जैन धर्मावलंबियो ने दुर्ग के चारों ओर जैन प्रतिमाओं के खुदवाने का कार्य प्रारम्भ कर दिया। इन अभिलेखों में जैनाचार्य, देवसेन, यशकीर्ति, जय कीर्ति, आदि भट्टारकों का भी उल्लेख मिलता है। इस कार्य पर करोड़ों रुपये व्यय हुए तथा ३३ वर्ष का समय लगा। डूंगरसिंह अपने जीवन काल में इसे पूरा नहीं करा सके। तब उसके प्रिय पुत्र कीर्तिसिंह ने उसे पूरा कराया।

डूंगरसिंह के राज्य में ग्रंथ निर्माण और मूर्ति प्रतिष्ठा.—

मूर्ति निर्माण के अतिरिक्त राजा डूंगरसिंह के समय में ग्वालियर के जैन धर्मानुयायी श्रावकों ने ग्रंथ लेखन, मूर्ति निर्माण और प्रतिष्ठा का भी कार्य सम्पन्न कराया। सन् १४२९ में भट्टारक गुणकीर्ति के शिष्य भट्टा० यशकीर्ति ने आत्म पठनार्थ, "सुकुमाल चरित"[2] और कवि श्रीधर की संस्कृत, "भविष्य दत

१. संवत्सरेस्मिन विक्रमादित्य गताब्द १४६८ वर्षे आषाढ़ वदि २ शुक्र दिने श्री गोपाचले राजा वीरमेदेव विजय राज्य प्रवर्तमाने श्री काष्ठासंघे माथुरान्वये पुष्कर गणे आचार्य श्री भावसेनदेवा: तत्पट्टे श्री सहस्त्रकीर्ति देवा: तत्पट्टे भट्टारक श्री गुणकीर्तिदेवास्तेषा माम्नाये संघई महाराजवधू साधु भरदेव पुत्री देवसिरि तया इदं पंचास्तिकायसार ग्रंथ लिखापितम्।—कारंजा भण्डार जयपुर

२. संवत् १४८६ वर्षे अश्वणि वदि १३ सोमदिने गोपाचल दुर्गे राजा डूंगरसिंह देव विजय राज्य प्रवर्तमाने श्री काष्ठासंघे माथुरान्वये आचार्य श्री भावसेन देवास्तत्पट्टे श्री सहस्त्रकीर्ति देवास्तत्पट्टे श्री गुणकीर्ति देवास्तत्शिष्येण श्रीयश: कीर्तिदेवेन श्री निजज्ञानावरणी कर्म क्षयार्थं इदं सुकमाल चरितं लिखापितं। कीयस्थ थाजना पुत्र थलु लेखनीयं।—जयपुर भण्डार

पंचमी"[1] कथा की प्रतियां लिखवाई थीं। इसके अतिरिक्त उन्होंने हरिवंश पुराण, रात्रि भोजन कथा, रविवार व्रत कथा, चन्द्रनाथ चरित्र आदि २३ ग्रंथ भी लिखे थे।

सन १४३५ से पूर्व अग्रवाल वंशज साहू खेमसिंह के पुत्र साहू कमलसिंह ने ११ हाथ ऊंची आदिनाथ की एक विशाल मूर्ति का निर्माण कराया। इसके प्रतिष्ठोत्सव में राजा डूंगरसिंहजी ने शासन से पूरा सहयोग प्रदान किया।[2] संघवी कमलसिंह सन् १४२४ से सन् १४५३ ई० तक डूंगरसिंह के राज्य में वित्त एवम् गृह मन्त्री थे।

सन १४३५ में साहू कमलसिंह ने महा कवि रईधू जो पद्मावती पुरवाल हरीसिंह सिंघी के पुत्र थे से "सम्मत गुण निधान" नामक ग्रंथ की रचना करवाई जो भाद्रपाद मास के पूर्णिमा के दिन समाप्त हुई। इसके बाद कवि रईधू ने "नेमिनाथ" चरित्र", "पार्श्वनाथ चरित्र" तथा "बलभद्र चरित्र" "राम चरित" नामक ग्रन्थो की रचना की। सन १४३९ में रचे गये "सुकौशल चरित्र" नामक ग्रन्थों मे इन ग्रन्थो की रचना का उल्लेख किया गया है।

बलभद्र चरित्र में केवल हरिवंश पुराण (नेमिजिन चरिउ) के रचे जाने का भी उल्लेख मिलता है। हरिवंश पुराण में त्रिषष्ठिशलाका चरित महापुराण, मेघेश्वर चरित्र, यशोधर चरित्र, वृत्तसार और जीवंधर नामक ६ अन्य ग्रन्थों का भी उल्लेख किया गया है। ये सभी सन १४३९ पूर्व के रचे गये हैं। सम्मइजिन चरिउ प्रशस्ति में मेघश्वर चरित, त्रिषष्ठि महापुराण, सिद्धचक्रविधि, बलहद्द चरिउ, सुदर्शन चरित और धन्यकुमार चरित नामक ग्रन्थों का भी उल्लेख है। संभवतः ये सभी ग्रन्थ कवि रईधू ने सन १४३५ और सन १४३९ के काल मे लिखे हैं। इनमें एक और ग्रन्थ "आत्म संबोध काव्य" की २९ पत्रात्मक जीर्ण प्रति भी उपलब्ध हुई है।[3] जो सन १३९१ की लिखी हुई है। इससे प्रतीत होता है कि कविवर रईधू दीर्घ जीवी रहे होंगे। उपलब्ध ग्रंथों से उनका रचनाकाल सन १३९१ से सन १४६८ तक का उपलब्ध होता है।

सन १४४० (सं० १४९७) में "परमात्म प्रकाश" ग्रन्थ की सटीक प्रति की रचना की गई।[4] इसी वर्ष पांडु पुराण भी अपभ्रंश भाषा में लिखा गया। सन १४४९ में धनपाल की "भविष्यदत्त पंचमी कथा" तथा सन १४५३ में "समय सार" नामक ग्रंथों की प्रतिलिपि की गई।[5] उनके अतिरिक्त ज्ञानार्णय, चन्द्र प्रभु चरित्र, परिमाल कवि, आगरा में श्रीपाल चरित्र आदि लिखे। सन १४४० और सन १४५३ (सं० १४९७ और सं० १५१०) में प्रतिष्ठापित मूर्तियों के लेख उपलब्ध हैं।[6]

---

१. सम्वत् १४८६ वर्षे आषाढ़ वदि ९ गुरुदिने गोपाचल दुर्गे राजा डूंगरसीह राज्य प्रवर्तमाने श्री काष्ठासंघे माथुरान्ये पुष्करगणे आचार्य श्री सहस्रकीर्ति देवास्तत्पट्टे आचार्य गुणकीर्ति देवास्तच्छिष्य यशः कीर्ति देवास्तेन नियज्ञानावरणी कर्म क्षयार्थ इदं भविष्यदत्त पंचमी कथा लिखापितं।

—नया मन्दिर धर्मपुरा दिल्ली

२. जो देवाहिदेव तित्थंकरु, आइणाहु तित्थोय सुहकरु। तहु पडिमा दुग्गइ-णिण्णासणि, आमिच्छत्त-गिरिंद-सरासणि, ज पुणु भव्वह सुहगइ-सासणि, वामहिरो-सोय-दुहणासणि।

३. सम्वत १४४८ वर्ष फाल्गुण वदि १ गुरो दिने स्वावग लष्पण कम्मक्षय विनाशार्थलिखितं। आमेर भंडार जयपुर में अभी भी सुरक्षित है।

४. यह अभी भी जयपुर के ठोलियों के मन्दिर के शास्त्र भण्डार में सुरक्षित है।

५. यह अभी भी कारजा के शास्त्र भण्डार में सुरक्षित है।

६. देखो जनरल एशियाटिक सोसाइटी, भाग ३१, पृ० ४२३ गोपाचल दुर्गे तोमरवंशे राजा श्री गणपति देवास्त पुत्रों महाराजाधिराज श्री डूंगरसिंह राज्ये (प्रतिष्ठितं) चौरासी मथुरा की मूलनायक मूर्ति का लेख।

टोडरमल जी, दौलजी कासलीवाल भी उनके काल में ही मारवाड़ से ग्वालियर आये थे। उस समय तोमर व कछवाय जैन मत पालते थे। उन्होंने पहाड़ी पर गुफा व जैन मन्दिरों के निर्माण भी कराया।

**तोमर वंशी राजा डूंगरसिंह:—**

यह जैन धर्म से बड़ा प्रभावित था। तत्कालीन भट्टा० गुणकीर्ति के प्रति इनके हृदय में असीम श्रद्धा थी। उनके उपदेशामृत से इसने जैन धर्म स्वीकार किया। इस काल में गुणकीर्ति उनके शिष्यों तथा प्रशिष्यों का भी जैन धर्म एवं जैन संस्कृति के प्रचार एवं प्रसार में सर्वाधिक योगदान रहा। इसके काल में अनेकों मन्दिरों व मूर्तियों का निर्माण हुआ तथा प्रतिष्ठायें करवाई गई। इसके काल में प्रजा सुखी तथा समृद्धि थी। डूंगरसिंह ने कुल ३० वर्ष तक ग्वालियर पर शासन किया।

**कीर्तिसिंह:—**

डूंगरसिंह की मृत्यु के पश्चात् उनका पुत्र कीर्तिसिंह सन १४२४ में गद्दी पर बैठा। यह अपने पिता के समान ही गुणज्ञ, बलवान और राजनीति में चतुर था।[१]

यह जैन धर्म में अत्यधिक आस्था रखने के कारण, अपने पिता द्वारा अधूरे छोड़े गये मूर्तियों के उत्खनन के कार्य को पूरा कराया। इसके काल में अनेकों नई मूर्तियां प्रतिष्ठित हुई। जिनमें अंकित लेखों में कीर्तिसिंह का उल्लेख मिलता है। उदाहरणार्थ—बाबा (एक पत्थर) की बावड़ी के दाहिनी ओर बनी पार्श्वनाथ की मूर्ति पर लिखे अभिलेख में महाराजा कीर्तिसिंह का विवरण दिया है। इस खड्गासन मूर्ति के निकट ही नौ अन्य मूर्तियां भी खुदी है जिनमें कुछ पद्मासन भी हैं। इनके मुख मुसलमानों के शासन काल में खंडित कर दिये गये हैं।

इन मूर्तियों का निर्माण मूर्ति कला के क्षेत्र में इस प्रदेश के कारीगरों का अभिनव प्रयास था जिसके अन्तर्गत ३३ वर्ष के थोड़े समय में ही दुर्ग की ये बेडौल और मूक चट्टाने विशालता, वीतरागिता, शान्ति, एवं तपस्या की भाव व्यंजना से मुखरित हो उठी। गढ़ के चारों ओर खुदी हुई इन सैकड़ों विशाल मूर्तियों को देखकर ऐसा प्रतीत होता है कि इन मूर्तियों के निर्माणकर्त्ता अपनी श्रद्धा और भक्ति के अनुकूल विशाल प्रतिमाओं का निर्माण करना अथवा कराना चाहते होंगे। अत: इससे प्रेरित होकर उत्कीर्णकों ने निर्माणक की निर्मल भावनाओं को साकार रूप प्रदान करने के उद्देश्य से उस विशालता में सौन्दर्य का और समावेश कर, कला की अपूर्व कृतियों का निर्माण किया। इन सारी प्रतिमाओं को ५ समूहों में विभाजित किया जा सकता है।

(१) उरवाई समूह.—उरवाई द्वार पर कुल २२ जैन मूर्तियां है। इनमें से ६ मूर्तियों पर सम्वत १४९७ (सन १४४० ई०) से स० १५१० (सन १४५३ ई०) के अभिलेख खुदे है। इनमें २० नम्बर की आदिनाथ की मूर्ति सबसे विशाल है। बाबर ने अपने 'बाबरनामा' में इसकी ऊंचाई २० गज अनुमान की थी। परन्तु वास्तव में यह ५७ फुट ऊंची है। इसकी चरण चौकी पर सम्वत् १४९७ लिखा है। वर्तमान में इसके नीचे का कुछ भाग मिट्टी में दब गया है। यह चरणों के पास ९ फुट चोड़ी है। यहीं २२ नम्बर की नेमिनाथ की पद्मासन मूर्ति है। जो ३० फुट ऊंची है। इतनी विशाल मूर्ति शायद ही भारत में अन्यत्र कहीं हो।

(२) दक्षिण पश्चिम समूह.—यह संबा ताल के नीचे उरवाई द्वार की बाहर की शिला पर है। इसमें ५ मूर्तियां है। १ नम्बर के प्रतिमा समूह में एकस्त्री, पुरुष तथा बालक की मूर्तियां हैं। २ नम्बर में एक ८ फुट लम्बी लेटी हुई स्त्री की प्रतिमा है। प्रारम्भ में लोग इसे बुद्ध की मूर्तियां समझते रहे, परन्तु विशेष शोध करने के पश्चात इतिहासकार इसी निष्कर्ष पर पहुँचे कि ये मूर्तियां त्रिशला माता तथा महावीर की मूर्ति हैं।

---

१. समय सार लिपि प्र० सेनगण भंडार, कारंजा।

(३) उत्तर पश्चिम समूह:—इसमे आदिनाथ की एक महत्वपूर्ण मूर्ति बनी है जिस पर सं० १५२७ का अभिलेख अंकित है।

(४) उत्तर पूर्व समूह:—इसमें भी छोटी-छोटी मूर्तियां है। उन पर भी कोई लेख न होने से ऐतिहासिक दृष्टि से अधिक महत्व नहीं रखती हैं।

(५) दक्षिण पूर्व समूह:—इस समूह की मूर्तियां कला की दृष्टि से अत्याधिक महत्वपूर्ण हैं। ये मूर्तियां फूलबाग के दरवाजे से निकलते ही लगभग आधे मील के क्षेत्र में खुदी हुई दिखाई देती हैं। अन्य मूर्तियों की अपेक्षा कुछ बाद मे बनने के कारण ये अभ्यस्त हाथो द्वारा निर्मित हुई है। अत: इनमे कला का रूप निखर उठा है।

इस समूह में लगभग २० प्रतिमायें २० से ३० फुट तक की ऊंचाई की और लगभग इतनी ही ८ से १५ फुट की ऊंचाई लिये हुए है। इनमे आदिनाथ, नेमिनाथ, पद्मप्रभु, चन्द्रप्रभु सम्भवनाथ, कुन्थनाथ, और महावीर भगवान की मूर्तियां हैं। इनमे कुछ मूर्तियो पर सम्वत १५२५ से १५३० तक के अभिलेख खुदे हुये है।

इनके अतिरिक्त तेली की लाट के पास तथा गूजरी महल संग्रहालय मे रखी प्रतिमाये भी इनकी समकालीन प्रतीत होती है। इससे प्रतीत होता है कि उपरोक्त समूहों के अतिरिक्त अन्य प्रतिमाओ का भी निर्माण हुआ था।

**ग्रन्थ निर्माण व मूर्ति प्रतिष्ठायें :—**

कीर्तिसिंह के शासन काल मे ही कुशा साहू जो जैसवाल वंशज् ने गोपाचल पहाडी के बाहरी तरफ कुछ गुफाओं मे मूर्तियां खुदवाई, तथा मन्दिर बनवाकर प्रतिष्ठायें करवाई जिसमें लाखों रूपये व्यय हुये। अग्रवाल वंशज् गोयल गोत्री खल्हा नामक धर्म प्रेमी एवम आगम् मर्मज्ञ सज्जन ने भी गोपाचल के बाहरी ओर गुफा-मन्दिर बनवाकर आचार्य महीचन्द जी महाराज द्वारा प्रतिष्ठा करवाई। सन १४५८ में बावडी की ओर गोलालारे वंशज कुमुदचन्द ने पार्श्वनाथ की मूर्ति की प्रतिष्ठा भट्टारक सिंहकीर्ति के सहयोग से करवाई।

सन १४६८ मे ग्वालियर के जैसवाल कुल भूषण उल्हा साहू के जेष्ठ पुत्र साहू पदमसिंह ने अपने चंचल लक्ष्मी का उपयोग करने के लिये २४ जिनालयों का निर्माण करवाया तथा १ लाख ग्रन्थ लिखवाकर भेंट किये।[1] इनके राज्य काल मे जैन साहित्य रचना का भी कार्य हुआ। कविवर रईधू ने इनके राज्य काल मे "सम्यक्त्व-कौमुदी" तथा "श्रावकाचार" की रचना की।

उपरोक्त मन्दिरो मे से कुछेक समाप्त हो गये हैं और कुछ का जीर्णोद्धार होकर नये मन्दिर बन गये हैं जो अभी भी ग्वालियर मे अपने परिवर्तित रूप मे स्थित हैं। साहित्य मे अधिकतर भाग नष्ट हो गया है बहुत कम ही शेष है।

सन १४६४ मे "ज्ञानार्णव" नामक ग्रन्थ की एक प्रतिलिपि, लिपिबद्ध की गई।[2] भट्टा० गुणभद्र ने भी ग्वालियर निवासी जैन श्रावको की प्रेरणा से अनेकों कथाओ की रचना की।

**कल्याणमल :—**

कीर्तिसिंह की मृत्यु के पश्चात उनके पुत्र कल्याणमल (मल्लसिंह) ने शासन की बागडोर सभाली इन्होंने सन् १४२४ से सन् १४२९ तक ही शासन किया। संभवत: अपने शासन काल के ७ वर्षों मे इन्होंने कीर्तिसिंह के कार्यो को 'जो अधूरे थे' पूर्ण किया।

१. विज्जुल चंचलु लच्छीसहाउ, आलोइविहुउ जिणधम्मभाउ। जिणगयु लिहावउ लक्खु एकु, सावय लक्खा हारीति रिक्खु। मुणि भोजन भुंजाविय सहासु, चउवीस जिणालउ किउ सुभासु—

—जैन ग्रन्थ प्रशस्ति सं० पृ. १४४ बाराबंकी शास्त्र भण्डार।

२. यह ग्रन्थ जैन सिद्धान्त भवन आरा में उपलब्ध है।

इनका काल बहुत शान्ति पूर्वक बीता। इनके काल का सं० १५५२ का केवल एक ही मूर्तिलेख उपलब्ध है।[1]

**मानसिंह :—**

सन १४८६ ई० में कल्याणमल की मृत्यु के पश्चात उनका पुत्र मानसिंह गद्दी पर बैठा। यह राजा बड़ा प्रतापी, संगीत प्रिय और कला प्रिय था। और अपने पूर्वजों द्वारा संरक्षित एवं सम्बन्धित राज्य को स्वतन्त्र रखने में समर्थ रहा।[2]

इसके काल में यहां एक संगीत विद्यालय भी था। सुप्रसिद्ध गायक तानसेन ने इसी विद्यालय में संगीत शिक्षा ली थी। इसके द्वारा बनवाया गया महल मान मन्दिर (चित्र महल) भारतीय स्थापत्य कला का अद्भुत नमूना है। इसके अतिरिक्त इसने मृग नैनी गूजरी के लिये गूजरी महल बनवाया। ध्रुपद गीतों का आविष्कार भी सर्व प्रथम महाराजा मानसिंह द्वारा ही हुआ। इन्होंने "मान कुतुहल" के नाम से एक संगीत ग्रंथ की रचना की।

**महाराजा डूंगरसिंह एवं कीर्तिसिंह का राज्य काल:—**

सन १५०१ मे चैत्र सुदी १० सोमवार के दिन काष्ठासंघ नन्दिगच्छ विद्यागण के भट्टारक सोमकीर्ति और भट्टा० विजयकीर्ति के शिष्य ब्रह्मकाला द्वारा गोपाचल दुर्ग में आत्म पठनार्थ अमर कीर्ति के "षठकर्मोपदेश" की प्रति लिखवाऐ जाने का उल्लेख मिलता है।[3] इसके अतिरिक्त सन १५१२ मे गोपाचल में श्रावक श्रीमल के पुत्र चतरू ने ४४ पद्यों के "नेमीश्वर गीत" की रचना की। इसमें जैनियों के २३ वें तीर्थंकर नेमिनाथ का जीवन परिचय अंकित है।[4]

**विक्रमादित्य :—**

उधर सिकंदर लोदी की मृत्यु के पश्चात इब्राहीम लोदी ने शासन संभालते ही अपने पूर्वजो की महत्वांकाक्षा को साकार करने के उद्देश्य से ग्वालियर दुर्ग पर पुनः आक्रमण कर दिया। इसी बीच सन १५११ ई० में महाराणा मानसिंह की मृत्यु हो गई और तलवारों की छाया मे उनके पुत्र विक्रमादित्य गद्दी पर बैठे। उनके नेतृत्व में राजपूत जी तोड़कर लड़े पर अपने से अनुपात मे कई गुनी अधिक लोदियों की सेना पर विजय न पा सके और लोदियो के सेनापति हुमायूं से संधि करना पड़ी। वे अब शमशाबाद के एक जागीदार मात्र रह गये और उन्हें लोदियों की ओर से पानीपत मे बाबर के विरुद्ध युद्ध करने भेजा गया। इस बीच तवर वंश के एक दूसरे तेजस्वी राजकुमार रामसिंह तोमर ने ग्वालियर दुर्ग पर आक्रमण कर किले के अफगान अधिकारी तातार खां को परास्त कर दुर्ग पर अपने झंडे गाड़ दिये, परन्तु तातार खां दुर्ग मे ही छिपा रहा और जैसे ही बाबर दिल्ली का सम्राट बना तातार खां ने उसे गुप्त संदेश भेजकर उससे सहायता प्राप्त की और मोहम्मद गौस साहब की कृपा से ख्वाजा रहीम और शेख गोरन के नेतृत्व में विशाल सेना ने दुर्ग पर आक्रमण कर उसे अपने आधिपत्य मे

---

३. जैन लेख संग्रह पूर्णचन्द्र नाहर भाग २।

४. एक सोवनकी लंका जिसि, तो वरू राउ सबल बरवीर। भुयबल आयु जु साहस धीर, मानसिंह जग जानिये। ताके राज सुखी सब लोग, राज समान करहिं दिनभोग। जैन धर्म बहुविधि चलें, श्रावगदिन जु करेंषट कर्म।—नेमीश्वर गीत

१. अर्थ नृपति विक्रमादित्य सम्वत १५५८ वर्षे चैत्र सुदी १० सोमवासरे अश्लेषा नक्षेत्रे गोपाचल गढ़ दुर्गे महाराजाधिराज श्री मानसिंह राज्ये प्रवर्त्तमाने श्री काष्ठासंघे नदिगच्छे विद्यागणे भट्टा० श्री सोमकीर्ति देवारतत्पट्टे भट्टा० श्री विजय सेन देवारतत शिष्य ब्रह्मकाला ६ षटकर्मोपदेशशास्त्र लिखाप्ये आत्म पठनार्थ।—प्रशस्ति सं० आमेर पृ० १७३

२. यह ग्रन्थ अभी भी आमेर भंडार में सुरक्षित है।

"संवत पद्रह से बो गनें, गुनहत्तरि ताउपर भने। भादों बदि पंचमीवार, स्येम नषितु रेवती सार॥"

ले लिया और राजा रार्मसिंह तोमर मेवाड़ की ओर भाग गये। इस प्रकार सन १५५६ में दुर्ग पुनः मुगलों के हाथ में चला गया। उधर विक्रमादित्य पानीपत युद्ध में वीरगति पा गये और इसके साथ ही तोमर वंश का सूर्य भी सदा के लिये अस्त हो गया। इसके साथ-साथ ही धार्मिक, साहित्यिक एवं कलात्मक गतिविधियां समाप्त हो गई। विक्रमादित्य का परिवार अब हुमायूं के आधीन हो गया। उसकी सदभावना पाने के उद्देश्य से उन्होंने तंवरों द्वारा माडू के सुल्तानों पर प्राप्त विजय की निशानी रत्नो का सरताज (कोहिनूर) नामक विश्व प्रसिद्ध हीरा, हुमायूं को भेंट कर दिया।

## मुगलों के काल में ग्वालियर दुर्ग-बनाम बन्दीगृह:–

मुगलो का पूर्ण अधिकार हो जाने के बाद जब बादशाह बाबर स्वयं ग्वालियर आया तब इस दुर्ग का अवलोकन करते समय सन १५२७ मे उसकी कुदृष्टि दुर्ग पर स्थित जैन मूर्तियो पर भी पड़ी। कहा जाता है कि एक रात्रि को वह और उसके सैनिक इतने विशाल आकार की दिगम्बर मूर्तियो को देखकर चकित एव भयभीत हो गये। उसके क्रोध की सीमा न रही, वह जैन धर्म से इतना क्रुद्ध हुआ कि अगले दिन ही उसने अपनी सेना को दुर्ग पर स्थित सभी मूर्तियो को समूल रूप से नष्ट कर देने का आदेश दे दिया परन्तु यह कोई आसान कार्य नही था अतः मुगल सैनिक प्रतिमाओ को समूल रूप से तो नष्ट न कर सके उन्हे खण्डित कर गये। इस प्रकार कुशल कारीगरो की ३३ वर्षों के कठिन परिश्रम से बनी मूर्तियों के सौन्दर्य को कुछ ही दिवसों मे नष्ट कर दिया गया। क्रूर बाबर ने इस कृत्य को अपनी आत्म कथा (बाबरनामा) मे बड़े गौरव के साथ उल्लेख किया है। इस प्रकार यदि सच पूछा जाये तो इस सारी घटना मे जैन ही उसके सर्वाधिक कोप भाजन रहे। इस थोड़े काल मे, उसने दुर्ग पर स्थित इन मूर्तियो को ध्वस्त करने के अतिरिक्त नगरो मे स्थित मन्दिरो को भी ध्वस किया जहां उनको यह संभव न दिखा वहां मूर्तियों और वेदियों को ही नष्ट कर अपनी सन्तुष्टि कर ली।

## शेरशाह सूरी:--

परन्तु बाबर भी अधिक काल तक इस दुर्ग का उपयोग न कर सका और सन १५४० में यह दुर्ग मुगलों के हाथ से निकलकर शेरशाह सूरी के हाथों में आ गया। उसने इसे राजधानी के रूप में प्रयोग किया और यहां से वह शेष राज्य पर शासन करता रहा। सन १५५९ ई० में अकबर ने सूरी वंश को हरा कर ग्वालियर को अपने अधिकार मे ले लिया।

इसके बाद लगभग २०० वर्षों तक ग्वालियर पर मुगलों का ही अधिकार रहा। इस कार्यकाल मे दुर्ग का प्रयोग केवल बंदी गृह के रूप में ही किया गया। मुगल शासको द्वारा अनेकों ऐसे शहजादे, जागीरदार, बड़े सरदार तथा अन्य महत्वपूर्ण व्यक्ति जिन्हें जनता के समक्ष मृत्यु दण्ड देना अहितकर प्रतीत होता था, इस दुर्ग में लाये जाते थे तथा उन्हे यहा धातो मन्द जहर दे दिया जाता था या ऐसी यातनायें दी जाती थी जिनसे पीड़ित होकर स्वयं प्राणान्त कर लेते थे।

## मोहम्मद गोस का मकबरा:—

लगभग इसी काल के बारे मे प्रचलित किंवदन्ती के अनुसार यह कहा जाता है कि मोहम्मद गोस साहब नामक फकीर की मृत्यु के बाद अकबर ने ग्वालियर दुर्ग मे उनकी सहायता का उपकार चुकाने हेतु उनकी स्मृति को चिरस्थाई बनाने के उद्देश्य से उनका भव्य स्मारक बनवाने की इच्छा प्रकट की। चूंकि यह अल्पकाल मे संभव नहीं था अतः उनके शव को वर्तमान ग्वालियर नगर में स्थित पूर्व निर्मित एक कलात्मक भव्य भवन मे ही दफना दिया गया। कहा जाता है कि इससे पूर्व इसमे भी एक जैन मंदिर स्थित था जिसकी वेदी और मूर्तिया बाबर के सैनिकों द्वारा नष्ट कर दी गई थी। इसकी बनावट से भी ऐसा प्रतीत होता है कि यह प्रारम्भ में जैन मन्दिर ही रहा होगा।

## जहांगीर:—

अकबर की मृत्यु के बाद जब जहांगीर दिल्ली के तख्त पर बैठा तब यह दुर्ग उसके अधिकार में आ गया। उसने लिखा है कि तख्त पर बैठने के अवसर पर उसने मुगल साम्राज्य के समस्त कैदियो को बन्दी गृह से मुक्त करने की आज्ञा दी। उस समय ग्वालियर दुर्ग से ७ हजार कैदी छोड़े गये।

परन्तु बाद में बादशाह जहांगीर ने भी इस दुर्ग को बन्दीगृह के रूप में ही प्रयोग किया। इसके अतिरिक्त जहांगीर ने अन्य सरदारों को भी यहां बन्दी बनाकर रखा था। सिक्खों के छठवें गुरू श्री हरगोविन्द सिंह जी भी इसी दुर्ग में बन्दी बनाकर रखे गये थे। इसके बाद बादशाह बीमार पड़ा तो कुछ लोगो ने यह सलाह दी कि गुरू हरगोविन्द सिंह को छोड दो परन्तु गुरू जी ने कहा कि पहिले मेरे साथियों को रिहा किया जावे। जहांगीर की बीमारी बढ़ती ही गई। अंत मे विवश होकर उसने गुरूजी की बात मान ली। इस दौरान जो भी सिक्ख लोग गुरूजी के दर्शन करने को यहां आते थे वे दरवाजे पर ही माथे को टेक कर चले जाते थे। गुरू जी की मुक्ति पर जिन लोगों ने भी गुरू का दामन पकडा वे सब रिहा कर दिये गये। इस कारण ग्वालियर किला सिक्खों का भी तीर्थ स्थल बन गया।

जहांगीर के शासन काल मे एक बार भट्टारक ब्रज भूषण के शिष्य पदमावती पुरवाल वंशीय, टापू निवासी श्री ब्रह्मगुलाल जी मुनि होने के बाद भ्रमण करते हुये ग्वालियर भी पधारे। मुनि के साथ-साथ वे उच्च कोटि के कवि भी थे। सन १६१८ ई० मे उन्होंने यहां पर "त्रेपन क्रिया" नामक ग्रन्थ की रचना की। इसमें श्रावकों की त्रेपन क्रियाओं का सरल व सुन्दर भाषा में वर्णन किया गया है।

जहांगीर के बाद औरंगजेब उसका उत्तराधिकारी बना। उसने भी इस दुर्ग को बन्दीगृह के रूप में प्रयोग किया। अपने भाई, पुत्र और नातियों को इसी दुर्ग मे कैद रखा। इस प्रकार दो शताब्दियो के इस काल मे ग्वालियर दुर्ग बन्दी घर के रूप में ही प्रयुक्त होता रहा। नगर, क्षेत्र तथा उसके विकास के ऊपर कोई ध्यान नहीं दिया गया और बादशाह के द्वारा नियुक्त नुमायन्दे ही राज्य की देखभाल करते रहें। इस काल में शासकों द्वारा धार्मिक स्वतन्त्रता का खुल कर हनन किया गया।

फिर भी जैन धर्मावलबियों की गतिविधियां पूर्णत: समाप्त न की जा सकी। यदा कदा अवसर प्राप्त होने पर जैन धर्मावलबी अपनी धार्मिक गतिविधियों को सचालित करते रहे। मंदिर निर्माण, मूर्ति उत्खनन, प्रतिष्ठा-महोत्सव आदि कार्य यथा-विधि चालू रहे।

## मराठों का उत्कर्ष—महादजी सिंधिया:—

१८ वी शताब्दि के उत्तरार्द्ध के प्रारम्भ से ही मराठे लोग अत्याधिक शक्तिशाली हो उठे और दिल्ली तक हमले करने लगे। बाजीराव पेशवा ने राणोजी सिन्धिया को, मालवा राज्य की कमान सौंप दी। उन्होंने उत्तर भारत मे राज्य विस्तार करने का अभियान प्रारम्भ कर दिया और ग्वालियर को इसका केन्द्र बनाया। राणोजी की मृत्यु के पश्चात उनके पुत्र जयप्पा और माधोजी ने उनका कार्यभार सम्भाला। इसी बीच सन १७६१ मे पानीपत मे युद्ध विभीषिका प्रज्वलित हो उठी और भारत भर में विभिन्न पक्षों के वीरों की तलवारें खिंच गई। माधव जी इसमे घायल हो गये। इस बीच भरतपुर के जाटों ने लोकेन्द्रसिंह के चाचा के नेतृत्व मे दुर्ग पर अधिकार कर लिया। उधर उत्तर भारत का और भी तमाम भाग मराठो के हाथ से निकल चुका था। पर शीघ्र ही पानीपत से लौटकर मराठा वीरों ने महादजी के नेतृत्व मे पुन: उत्तर भारत मे विजय अभियान प्रारंभ कर दिया और ग्वालियर दुर्ग को अपने अधिकार मे ले लिया। इन्होने इसे फौजी केन्द्र के रूप मे प्रयोग करने के उद्देश्य से ग्वालियर दुर्ग के दक्षिण मे १ लाख सैनिकों को बड़ी फौजी छावनी का कैम्प लगाया और इसे लश्कर नाम दिया।

युद्ध के इस वातावरण के मध्य भी धार्मिक गतिविधियां यदाकदा संचालित होती रहीं। सन १७६८ के लगभग लश्कर क्षेत्र में श्री दिगम्बर जैन बड़ा मन्दिर, पुरानी सहेली और श्री दिगम्बर जैन २० पंथी मन्दिर चम्पाबाग का निर्माण कार्य संपन्न हुआ। इन दिनों ग्वालियर में महादजी का ही अधिकार था। उन्होंने उज्जैन को अपनी राजधानी के रूप में प्रयोग किया। यह बड़े प्रतापी शासक थे इनका सारा जीवन युद्धों में बीता।

## अंग्रेजों का आक्रमण:—

वारेन हैस्टिंग्ज ने ३ अगस्त सन १७६० को आधी रात के समय किले की पश्चिमी दीवार से चढ़कर उसने अपनी फौजों को दुर्ग मे प्रविष्ट करा दिया। दुर्ग का यह भाग अभी भी 'फिरंगी-पहाड़ी' के नाम से प्रसिद्ध है। इस प्रकार दुर्ग अंग्रेजो के हाथ मे चला गया। १३ अक्टूबर सन १७८१ को पुन एक संधि से यह दुर्ग राणा लोकेन्द्रसिंह को मिला।

लगभग इसी काल में ग्वालियर नगर में "जती जी के मन्दिर" के नाम से कहे जाने वाले जैन मन्दिर का निर्माण कार्य सम्पन्न हुआ।

सन १७८३ में सिन्धिया शासकों ने अंग्रेजो की मदद प्राप्त कर एक पहरेदार की सहायता से इस दुर्ग मे पुनः प्रवेश किया। राणा को मालूम पड़ते ही उसने गुलामी से बचने के लिये आत्म-हत्या कर ली। इस बीच महादजी ने लश्कर नामक फौजी छावनी के पास मोरली पर कचहरी स्थापित की। वे दक्षिण के राज्य को भी इसी राज्य मे मिलाकर एक बड़ा हिन्दू राज्य स्थापित करना चाहते थे। इसी बीच १२ फरवरी सन १७९४ ई० को पूना से २ कोस दूर स्थित वानोड़ी नामक ग्राम में इनका देहान्त हो गया।

## दौलतराव:—

महादजी के कोई पुत्र न था अतः इनकी मृत्यु के पश्चात तुकोजी राव के १४ वर्षीय पुत्र आनंद राव इनके उत्तराधिकारी बनाये गये और उनका नाम दौलत राव रखा गया। कार्य भार सम्हालने के एक वर्ष बाद ही इन्हें निजाम से युद्ध करना पड़ा जिसमें ये विजयी हुये और इन्हें करोड़ो रुपयों की सम्पत्ति का लाभ हुआ। इसके बाद ये अन्य राजाओं के सहयोग से कार्य चलाते रहे। किन्तु इन्हीं दिनों उत्तर भारत में फिर से अशांति फैल गई। अतः महाराजा दौलतराव पूना से उत्तर भारत की ओर आये। रास्ते में इन्होंने इन्दौर के होल्कर राजा को परास्त कर उनके राज्य को खूब लूटा। परन्तु अंत में आपको अंग्रेजों से युद्ध करना पड़ा। इस लड़ाई मे दक्षिण भारत मे स्थित अहमदनगर और अलीगढ़ (अलीगढ़) के बड़े बड़े किले इनके हाथ से निकल गये। इधर उधर भारत में भी लार्ड लेक ने धावा बोल दिया। जिसमें दिल्ली, अलीगढ़, मथुरा और आगरा के इलाके इनके हाथ से जाते रहे। सन १८०२ में ग्वालियर दुर्ग भी इनके हाथ से चला गया। इनके अधिकांश सैनिक युद्ध में काम आ चुके थे। कोई रास्ता न देखकर इन्हें सन १८०५ मे मजबूरी मे अंग्रेजों से सन्धि करनी पड़ी जिसमे इन्हे ग्वालियर और आसपास का क्षेत्र वापिस कर दिया गया। सन १८१२ मे इन्होंने अपने पिताजी द्वारा स्थापित फौजी कैम्प वाले मैदान लश्कर पर पुन. छावनी डाली। सन १८१२ मे यहां नगर बसा कर इसी को ग्वालियर राज्य की राजधानी बनाया तथा इसका नाम लश्कर ही रखा।

कहा जाता है कि इसी फौजी छावनी में एक जैन ओवरसियर भी कार्य करते थे। जब मुरार में छावनी स्थापित की गई तो वे वहा रहने लगे। इनकी मां बड़ी धार्मिक प्रवृत्ति की थी तथा नित्यप्रति दर्शन करने के पश्चात ही अन्न ग्रहण करती थी। पुत्र ने अपनी मा की सुविधा की दृष्टि से मुरार मे एक कमरे के अन्दर मूर्ति प्रतिष्ठा कराकर मन्दिर की स्थापना की, जो आज अपने बड़े रूप में बना हुआ है। लश्कर मे कसेरा ओली मे स्थित राजा जी का चैत्यालय भी इसी काल का बना हुआ है।

## जनकोजीराव:—

इस प्रकार इस काल में महाराजा दौलत राव अंग्रेजों के सहयोग से राज्य कार्य चलाते रहे सन १८२७ में इनका स्वर्गवास हो गया। इनके पश्चात उनकी पत्नी ने एक ११ वर्षीय नाबालिग लड़के को गोद लिया और उसका नाम जनकोजीराव रखा। इनके युवा होने तक महारानी ने ही राज्य संचालन का कार्य किया। युवा होने पर उन्होंने स्वयं शासन भार संभाल लिया। दिनांक ७ फरवरी १८४३ ई० को अल्पायु में ही इनका स्वर्गवास हो गया।

नया बाजार लश्कर में स्थित दिगम्बर जैन मंदिर, ग्वालियर नगर मे स्थित गोकुलचन्द्र का मंदिर इन्हीं के काल मे निर्मित हुये थे।

## जयाजीराव:—

महाराज जनकोजीराव की मृत्यु होने पर महारानी ताराबाई ने उनका पुत्र न होने के कारण एक ८ वर्षीय बालक को गोद लिया। उसका नाम जयाजी राव सिंधिया रखा गया। महाराजा की नाबालिगी मे ६ वर्ष तक राज्य का सारा प्रबन्ध कौंसिल ने किया।

इस कौंसिल के शासन काल में भी लश्कर दानाओली मे जैसवालों के मन्दिर का निर्माण कार्य सपन्न हुआ।

सन १८५४ मे महाराज के बालिग होने पर वे स्वयं अंग्रेजो के मार्ग दर्शन मे कार्य करने लगे। ३ वर्ष पश्चात ही सन १८५७ में भारत के राष्ट्र भक्त वीरो द्वारा स्वतन्त्रता संग्राम छेड़ दिया गया। महाराजा अंग्रेजो के परम भक्त थे। २८ मई को स्वतन्त्रता प्रेमी सैनिकों ने विद्रोह कर दिया। उधर महाराज अंग्रेजो की सुरक्षा का प्रबंध करने में जी जान लगाकर जुट गये। परन्तु समूह एक शक्ति होता है। १४ जून १८५७ की रात्रि को कन्टिन्जेन्ट फौज ने भी राष्ट्र प्रेमियो के समर्थन मे विद्रोह कर दिया। अनेकों अंग्रेज अफसर मौत के घाट उतार दिये गये। महाराजा ने अपनी भक्ति का परिचय देते हुए शेष सभी जीवित अंग्रेज पुरुषों को, महिलाओं व बच्चों सहित आगरा पहुँचा दिया। दिनांक २८ मई सन १८५८ ई० को नाना पेशवा, तात्या टोपे और महारानी लक्ष्मीबाई के नेतृत्व में स्वतन्त्र वीरों की सेना राष्ट्र द्रोहियों को रोंदती हुई ग्वालियर की छाती पर चढ़ आई और १ जून से भयकर रूप में युद्ध शुरू हो गया। ग्वालियर के सारे राष्ट्र प्रेमी स्वतन्त्र वीरो ने उनका साथ दिया जिससे भयभीत होकर जयाजीराव युद्ध स्थल से पीठ दिखाकर भाग खड़े हुये और अंग्रेजों की शरण मे आगरा जा पहुंचे। इधर स्वतन्त्र वीरो ने सभी शासकीय केन्द्रो पर कब्जा कर लिया और ग्वालियर पर अपने झडे गाड दिये। गोरखी मे स्थित शासकीय खजाने को लूट लिया गया। वीर पुत्रों का सरक्षण पा ग्वालियर की भूमि निहाल हो उठी। परन्तु दूसरी ओर सर फिहूरोज ने वीरो से अनुपात में कई गुनी सेना लाकर उन्हें चारों ओर से घेर लिया। दिनांक १८ जून को भयकर युद्ध हुआ। जिसमे अनेको वीरो सहित वीरांगना लक्ष्मीबाई भी शहीद हुई। अवसर पाकर अंग्रेज पुनः सत्तारूढ़ हो गये। शांति स्थापित होने पर महाराजा जयाजीराव सिंधिया भी ग्वालियर वापिस लौट आये। ग्वालियर आने के पश्चात उन्होंने स्वतन्त्र प्रेमी निवासियो को दंड देने का अभियान चालू किया। बाद मे महाराजा जयाजीराव सिन्धिया के इन भक्ति पूर्ण कृत्यो से प्रसन्न होकर दिनांक ३० नवम्बर सन ५८ को आगरा मे एक समारोह आयोजित कर गवर्नर जनरल लार्ड कैनिंग ने पुराने ग्वालियर राज्य मे तीन लाख रुपये का राज्य और शामिल कर उन्हें पुनः औपचारिक रूप मे राज्य भार सौंपते हुये अंग्रेजो की भक्ति के लिये उनकी भूरि-भूरि प्रशंसा की और साथ ही महाराजा की ओर बकाया लाखों रुपये की रकम भी छोड़ दी। और उन्हें अनेकों पदवियों से विभूषित कर ब्रिटिश सेना का आनरेरी जनरल नियुक्त किया। परन्तु दुर्ग पर अभी भी अंग्रेजों का ही आधिपत्य रहा सन १८८६ में अंग्रेजों ने झांसी के दुर्ग को

लेकर बदले में ग्वालियर दुर्ग और मुरार छावनी सिंधिया को दे दी।

इनके काल में अशांति पूर्ण वातावरण होते हुए भी अनेकों मन्दिरों आदि के निर्माण–कार्य संपन्न हुये। सन १८६४ के लगभग रामकुई पर नसियां जी के मन्दिर की स्थापना हुई और दानाओली में भी नया मंदिर जी का निर्माण कार्य आरम्भ हुआ और लगभग १ वर्ष बाद ही लश्करी बाजार स्थित मन्दिर का निर्माण हुआ। ग्वालियर बच्चाराम मोहल्ला में स्थित मन्दिर भी इसी काल का बना हुआ है। सन १८७८ में मामा के बाजार में एक जैन मन्दिर का निर्माण कार्य संपन्न कराया गया।

सन १८८५ के लगभग महाराजा को जलोधर रोग हो गया जिसकी पीड़ा में दिनांक २० जून १८८६ के दिन उनका प्राणांत हो गया।

## माधोराव:—

इनकी मृत्यु के समय इनके पुत्र माधोराव केवल १० वर्ष के थे। परन्तु परम्परा के अनुसार पिता की मृत्यु के पश्चात उनका ही राज्याभिषेक कर दिया गया। अवयस्कता के काल में अंग्रेजों द्वारा नियुक्त एक कौंसिल द्वारा सरदारों और अधिकारियों के सहयोग से राज्य कार्य का संचालन किया गया। सन १८८८ में मामा के बाजार में, एक और जैन मन्दिर का निर्माण कराया गया।

दिनांक १५ दिसम्बर १८९४ के दिन इस क्षेत्र के गवर्नर जनरल ने एक समारोह में ३० हजार वर्ग मील में फैले ३२ लाख की आबादी और १॥ करोड़ की आय वाले तत्कालीन ग्वालियर के शासन का कार्य भार माधव राव सिंधिया को सौंप दिया। अंग्रेजों का संरक्षण होने के कारण, ये सारे शासन काल में युद्ध आदि के भय से निश्चिन्त रहे। अतः प्रजा के लाभ के कार्यों में अपना काफी समय दिया। इनके काल में क्षेत्र के सर्वांगीण विकास की ओर काफी ध्यान दिया गया। आपने सभी धर्मों को प्रगति का समुचित अवसर दिया। वे स्वयं सभी धर्मों के विशेष उत्सवों में भाग लेते थे।

इनके शासन काल में अनेकों जैन मन्दिरों का निर्माण कार्य शुरू हुआ। सन १९०३ में मामा के बाजार में एक और जैन मन्दिर का निर्माण कराया गया। जो बड़ा मन्दिर मामा के बाजार के नाम से जाना जाता है। इनके अतिरिक्त इनके काल में भूमि का बंदोबस्त और सर्वेक्षण हुआ। सन १९१२ में प्रशासन सुधार के हेतु पंचायतों का गठन किया गया। इन्होंने सड़कों के निर्माण कार्य में भी रुचि ली। सिंचाई के साधन बढ़ाये। हर्सी बांध का निर्माण-कार्य इन्होंने ही प्रारम्भ करवाया। सन १९२५ में इनका स्वर्गवास हो गया, और महाराजा जीवाजी राव सिंधिया ने राज्य भार सम्हाला। इस अवसर पर ग्वालियर के जैन संगठन के रूप में कार्यरत संस्था ग्वालियर स्टेट दिगम्बर जैन ऐसोसियेशन द्वारा उनका अभिनन्दन करते हुये मानपत्र भेंट किया गया। इनके काल में राष्ट्रीय आन्दोलन प्रबल होता गया, लोक तान्त्रिक सरकार की मांग बढ़ती गई। सन १९३९ में लोकतान्त्रिक सत्ता की स्थापना हेतु प्रजासभा, राज्यसभा नामक विधान सभायें स्थापित की गईं।

## स्वतंत्रता काल:—

१५ अगस्त सन १९४७ को भारत वर्ष स्वतन्त्र हुआ। भारत सरकार के गृहमन्त्री के रूप में आसीन सरदार वल्लभ भाई पटेल ने देशी रियासतों को भारतीय गणतंत्र में विलीन करने की दिशा में अत्यन्त दृढ़ता से काम लिया। २८ मई १९४८ को महाराजा जीवाजीराव सिंधिया ने राज्य विलय करने के प्रपत्र पर हस्ताक्षर किये और ग्वालियर रियासत मध्यभारत राज्य में विलय हो गई। स्वतन्त्र भारत के स्वच्छन्द वातावरण में भारतीय संविधान के अनुसार भारत को धर्मनिरपेक्ष प्रजातान्त्रिक गणराज्य घोषित किया गया। इस कारण जन साधारण में राष्ट्रीय एवं सामाजिक चेतना का उदय हुआ। और इन क्षेत्रों की धार्मिक गतिविधियों में तीव्रता आई। जैन धर्मावलम्बी इस

क्षेत्र में कभी किसी से पीछे नहीं रहे। अनेकों जैन अनुयाइयों ने अपने क्षेत्र की जनता का कुशल प्रतिनिधित्व किया। इस प्रकार अनेकों जैन धर्मावलम्बियों ने मंत्रीयों, सचिवों, विधायकों और अनेक उच्च पदों पर रह कर क्षेत्र की बिना किसी भेद-भाव के अमूल्य सेवा की।

सन १९५३ में इस नगर की पुण्य भूमि पर आचार्य श्री देशभूषण जी महाराज की प्रेरणा से सेठ राजाराम जी जैसवाल (मे. हरलाल मूलचन्द जी) ने मेला ग्राऊन्ड पर विशाल जैन-पंच-कल्याणक महोत्सव का आयोजन करवाया, जिसमें नगर के अतिरिक्त विभिन्न प्रदेशों के जैन लोग सम्मिलित हुये।

१ नवम्बर सन १९५६ को पुराने मध्यप्रदेश, मध्यभारत, विन्ध्य प्रदेश एवं भोपाल राज्य को मिला कर नये मध्यप्रदेश का गठन हुआ। जुलाई सन १९६१ में अकस्मात महाराजा जीवाजी राव सिंधिया का निधन हो गया। उसी राज्य वंश की राजमाता विजयाराजे सिंधिया का मध्य प्रदेश की राज्यनीति में इस समय भी महत्व पूर्ण (संविद-नेत्री के रूप में) योग है।

इस तरह ग्वालियर का अतीत अत्यन्त गौरव शाली रहा है। हम भविष्य के प्रति भी आशावान हैं और मंगल कामना रखते हैं कि यह वीर भूमि सदैव धर्म प्रेरणा का केन्द्र बनी रहे।

—रवीन्द्र 'मालव'



मोहम्मद गोस का मकबरा
( जिसके संबंध में यह कहा जाता है कि यह पहिले एक जैन मंदिर था जिसे बाबर के शासन काल में नष्ट किया गया )

# बृहत्तर ग्वालियर में स्थित दिगम्बर जैन मंदिर

नगर के विभिन्न मोहल्लों में स्थित जैन परिवारों की सुविधानुसार लश्कर, ग्वालियर और मुरार में ३५ दिगम्बर जैन मन्दिर, और ६ श्वेताम्बर जैन मन्दिर हैं। ग्वालियर, जैन पुरातत्व और संस्कृति का गढ़ है। अनेक मन्दिर अपनी विशालता और उत्कृष्ठ स्थापत्य कला के कारण सहसा आकर्षण के केन्द्र हैं। इनमें प्राचीन मनोज्ञ जिनबिम्ब विराजमान हैं। मन्दिरों के सरस्वती भण्डार प्राचीन शास्त्रों से भरे हुए हैं। प्रत्येक जैनी का यह कर्तव्य है कि वह प्रतिदिन देव दर्शन शास्त्र स्वाध्याय कर आत्म शुद्ध करे।

### दिगम्बर जैन मन्दिर, लश्करः—

१. श्री दि० जैन तेरापन्थी पंचायती बड़ा मन्दिर, पुरानी-सहेली, डोंडवाला ओली
२ श्री दि० जैन चम्पाबाग बीसपन्थी पंचायती मन्दिर, दाना ओली
३. श्री दि० जैन जैसवाल मन्दिर, दाना ओली
४. श्री दि० जैन नया मन्दिर, खंडेलवाल पंचायती नई-सहेली, दाना ओली
५. श्री दि० जैन नागोरा का मन्दिर, दाना ओली
६. श्री दि० जैन तेरापन्थी मन्दिर, भाऊ का बाजार
७. श्री दि० जैन बीसपन्थी मन्दिर, जनकगंज
८. श्री दि० जैन जैसवाल मन्दिर, छप्री बाजार
९. श्री दि० जैन मन्दिर, बावड़ी बाजार
१०. श्री दि० जैन ते० म०, चितेराओली, माधवगंज
११. श्री दि० जैन बी० म०, चितेराओली, माधवगंज
१२. श्री दि० जैन चैत्यालय, मामा का बाजार
१३. श्री दि० जैन बरैया प० म० मामा का बाजार
१४. श्री दि० जैन बरैया पंचायती बड़ा मदिर, मामा का बाजार
१५ श्री दि० जैन बरैया पंचायती मंदिर, गुड़ी-गुड़ा का नाका
१६. श्री दि० जैन बीसपन्थी मन्दिर, नया बाजार
१७ श्री पार्श्वनाथ दि० जैन तेरा० मं० दौलतगंज
१८. श्री दि० जैन बीसपन्थी मन्दिर, दौलत गंज
१९. श्री दि० जैन चैत्यालय कसेरा ओली
२०. श्री दि० जैन तेरापन्थी मन्दिर, फालका बाजार
२१. श्री दि० जैन बीसपन्थी मन्दिर, जयेन्द्र गंज
२२. श्री दि० जैन चैत्यालय, शिन्दे की छावनी
२३ श्री दि० जैन बीस० नसियाजी मं०, रामकुई

### दिगम्बर जैन मन्दिर, ग्वालियरः—

२४. श्री दि० जैन गोकुलचन्दजी मन्दिर, लोहा मण्डी
२५. श्री दि० जैन चैत्यालय, कोटा वाला मोहल्ला
२६. श्री दि० जैन चैत्यालय, बच्चाराम मोहल्ला
२७. श्री दि० जैन वासपूज्य पचायती मन्दिर
२८. श्री दि० जैन यती जी का मन्दिर
२९. श्री दि० जैन मानकरामजी की बगीची, मन्दिर
३०. श्री दि० जैन मुनीमजी का मं०, लखेरा गली
३१. श्री दि० जैन चैत्यालय, बासमण्डी

### दिगम्बर जैन मन्दिर, मुरारः—

३२. श्री दि० जैन मंदिर गुलाबचन्द की बगीची, ठाठीपुर
३३. श्री दि० जैन चैत्यालय, दीना नाथ की बगीची
३४. श्री दि० जैन पचायती मन्दिर, जैन सदर
३५. श्री दि० जैन ब्रह्मचारी चैत्यालय, ठण्डी सड़क

**लश्कर में स्थित दि० जैन मन्दिर:—**

(१) **श्री दि० जैन तेरापन्थी, पंचायती पुरानी सहेली- बड़ा मंदिर, चौकवाला ओली** :— सन १७६८ में [redacted], [redacted] समाज के उत्साही एवं दानशील व्यक्तियों के प्रयत्न से, इस अत्यन्त भव्य एवं कलात्मक विशाल मन्दिर का निर्माण कार्य सम्पन्न हुआ है। यहां ४१ पाषाण, ६ मूंगा, ७१ धातु, ६ स्फटिक मणी व १ चांदी की प्रतिमायें प्रतिष्ठित हैं। पीतल के तीन विशाल मेरू व २ मानस्तम्भों की बनावट अत्यन्त आकर्षक एवं दर्शनीय है। यहां के सरस्वती भण्डार में १०० हस्तलिखित और ३०० मुद्रित शास्त्र विद्यमान हैं। इस मन्दिर द्वारा एक जैन पाठशाला संचालित की जाती है जिसके सुयोग्य अध्यापक श्री लाला भईया जी हैं। मन्दिर के अन्तर्गत दो धर्मशालायें तेरापंथी धर्मशाला, नई सड़क व नवनिर्मित पार्श्वनाथ धर्मशाला, चौकवाला ओली, जैन मंदिर भाऊ का बाजार, सोनागिर तलहटी के नं. १, २ व ६ मन्दिर, तेरापंथी धर्मशाला, सोनागिर की व्यवस्था सम्मिलित है। इस मंदिर के खम्भों, दीवारों व छतों पर पच्चीकारी व सोने का काम है उनपर बने दृश्य प्राचीन, आकर्षक व कलात्मक है। मंदिर सम्बन्धित कार्य की व्यवस्था मंदिर कमेटी द्वारा की जाती है जिसके अध्यक्ष श्री मानिक चन्द जी पांड्या, मंत्री श्री उत्तमचंद जी गंगवाल व कोषाध्यक्ष श्री रतनचंद जी गिरधरवाल हैं।

(२) **श्री दि० जैन बीसपंथी मन्दिर चम्पाबाग, दानाओली:**— इस भव्य एवं विशाल मन्दिर की स्थापना सन १७६८ में हुई। यहां दीवारों व छतों पर अत्यन्त आकर्षक कलात्मक जड़ाऊ काम है, जो दर्शनीय है। मंदिर में २२६ जिनबिम्ब, १२५ हस्तलिखित और १५० मुद्रित शास्त्र ग्रंथ हैं। इस मन्दिर के अन्तर्गत श्री दि० जैन मंदिर, इन्दरगंज, श्री दि० जैन मन्दिर नसिया जी, बीस पंथी कोठी सोनागिर, बीस पंथी चम्पाबाग धर्मशाला एवं मन्दिर में संचालित जैन पाठशाला की व्यवस्था, सम्मिलित है। मन्दिर प्रबन्ध समिति के वर्तमान अध्यक्ष श्री मान सेठ बुधमलजी गंगवाल, मंत्री श्री केशरीमल जी गोधा व कोषाध्यक्ष श्री पारस कुमार गंगवाल हैं।

(३) **श्री दि० जैन जैसवाल पंचायती मन्दिर, दाना ओली:**— दानाओली में सड़क के किनारे दूसरी मंजिल पर स्थित उक्त मंदिर की स्थापना सन १८४८ में हुई। यहां मेरू सहित तीन वेदियों पर ११ धातु और २० पाषाण के जिनबिम्ब प्रतिष्ठित हैं। मन्दिर के शास्त्र भण्डार में १२५ शास्त्र व धार्मिक पुस्तकें हैं। प्रतिवर्ष क्वार सुदी चतुर्थी के दिन गोपाचल दुर्ग स्थित एक पत्थर की बावड़ी पर जहाँ तोमर राजाओं के समय में उत्खनित अनेकों विशाल जैन मूर्तियां हैं, एक मेला आयोजित किया जाता है। इसके अतिरिक्त प्रतिवर्ष कार्तिक शुक्ला सप्तमी के दिन यहां से रथ-यात्रा निकाली जाती है। इस मन्दिर की पंचायत के अन्तर्गत नवनिर्मित जैसवाल पंचायती धर्मशाला, दाना ओली की व्यवस्था सम्मिलित है। जिसके अध्यक्ष श्री मोहनलालजी, मंत्री श्री मुन्नीलाल जी व कोषाध्यक्ष श्री बब्लूलालजी जैन घी वाले हैं।

(४) **श्री दि० जैन खण्डेलवाल पंचायती, नया मन्दिर, दानाओली:**— नया मंदिर, दानाओली का निर्माण सन १८६६ में श्री पन्नालाल जी गंगवाल व श्री रत्नीलाल जी पाटनी द्वारा हुआ। अत्यन्त भव्य एवं विशाल मंदिर की पांच वेदियों पर २० पाषाण, २५ धातु, २ स्फटिक मणी, १ पन्ना, ३ पुखराज के जिनबिम्ब प्रतिष्ठित है। यहां श्री आदिनाथ भगवान की श्वेत पाषाण की मूर्ति वि. सं. १५६ की व श्री चन्द्रा प्रभु भगवान की मूर्ति वि. सं. १६८ की प्रशस्ति की है। प्राचीन जिन बिम्बों के अतिरिक्त ताड़ पत्र पर लिखे हुए 'सन्दूर-प्रकरण-ग्रन्थ', तत्वार्थ सूत्र, आदिनाथ स्तोत्र, णमोकार मन्त्र, एकचावल पर लिखे हुये ३५ अक्षरी णमोकार मन्त्र, पंच परमेष्ठी देखने योग्य प्राचीन वस्तुऐं संग्रहीत हैं। यहां सरस्वती-भण्डार में ६२५ हस्तलिखित, २०० मुद्रित शास्त्र ग्रन्थ व ५०० धार्मिक पुस्तकें हैं। धार्मिक सामाजिक कार्य हेतु बर्तन,

विद्यालय भी उपलब्ध है। मन्दिर के क्षेत्र में एक धर्मशाला है जिसका उपयोग वर्द्धमान विद्यालय के अतिरिक्त त्यागी व्रतियों को ठहराने, व अन्य धार्मिक-सामाजिक कार्यक्रमों के लिये होता है। व्यवस्था कार्य निर्वाचित कार्य कारिणी द्वारा किया जाता है जिसके अध्यक्ष श्री मिश्रीलाल जी पाटनी, मन्त्री श्री रूपचंदजी पाटनी व कोषाध्यक्ष श्री मनोहरलाल जी पांड्या हैं।

(५) श्री दि० जैन बीसपंथी नागार्रा जी मंदिर, दानाओली:—दानाओली के प्रारम्भ में आकर्षक कलात्मक खुदाई से सुशोभित गेट के अन्दर द्वितीय मंजिल पर स्थित तीन वेदियो में २५ धातु और ८ पाषाण के जिनबिम्ब प्रतिष्ठित हैं। इस मन्दिर की व्यवस्था जयपुरवाल पंचायत-कमेटी द्वारा की जाती है जिसके मुख्य कार्यकर्ता श्री गुलाबचन्द जी पसारी, व श्री मूलचन्द जी नेके वाले है।

(६) श्री दि० जैन तेरापंथी, मंदिर, भाऊ का बाजार:—भाऊ के बाजार मे द्वितीय मंजिल पर स्थित मंदिर की स्थापना सन १८६६ में की गई। यहा दो वेदियो पर ८ पाषाण व ८ धातु की मूर्तिया प्रतिष्ठित है। इनके अतिरिक्त दो पीतल के आकर्षक मेरू-स्तम्भ है। बड़ा मंदिर, पुरानी-सहेली-कमेटी द्वारा इस मन्दिर की व्यवस्था संचालित की जाती है। मंदिर की सामान्य व्यवस्था श्री मथुरा दास जी नरपत्या करते हैं।

(७) श्री दि० जैन बीसपंथी मंदिर, जनकगंज—श्री प्यारेलाल जी टोंग्या द्वारा इस मंदिर का निर्माण कार्य सन १९१७ में स्थापित कर सन १९३७ मे सम्पन्न किया गया। द्वितीय मंजिल पर स्थित इस मन्दिर में ८ पाषण, २ धातु के जिनबिम्ब व २५ शास्त्र विद्यमान हैं। मन्दिर जी का प्रबन्ध संचालन बीसपंथी चम्पाबाग मन्दिर कमेटी द्वारा किया जाता है। वर्तमान में व्यवस्था कार्य श्री रूपचंद जी टोंग्या करते हैं।

(८) श्री दि० जैन जैसवाल पंचायती मन्दिर, छत्री बाजार:—छत्री बाजार में द्वितीय मंजिल पर स्थित मंदिर की स्थापना सन १८६५ में हुई। यहाँ २५ धातु, २ पाषाण के जिनबिम्ब और २० शास्त्र विद्यमान हैं। मंदिर की प्रबन्ध-व्यवस्था श्री प्यारेलाल जी जैसवाल काटे वाले करते हैं।

(९) श्री दि० जैन मंदिर, बावड़ी बाजार:—द्वितीय मंजिल पर स्थित बावड़ी बाजार के मन्दिर में सुनहरी आकर्षक जड़ाऊ वेदी पर ३ पाषाण, ७ धातु व १ पन्ना के जिनबिम्ब प्रतिष्ठित हैं। मन्दिर का प्रबन्ध संचालन श्री नन्नेलाल जी प्यारेलाल जी करते है।

(१०) श्री दि० जैन तेरापंथी मंदिर, चितेरा ओली, माधवगंज:—चितेरा ओली, माधवगंज मे स्थित विशाल मंदिर का निर्माण कार्य सन १८४० में सम्पन्न हुआ। समोसरण सहित पांच वेदियो व भोंहरा मे २६ पाषाण ३० धातु, १ स्फटिक मणी व १ मूगा के जिनबिम्ब प्रतिष्ठित है। जिसमे से २ विशाल प्राचीन मूर्ति शोजना ग्राम व एक मूर्ति पनिहार ग्राम से लाकर विराजमान की गई है। यहा के सरस्वती भण्डार में १५० शास्त्र ग्रंथ व पुस्तकालय में ३०० धार्मिक पुस्तकें हैं। मंदिर द्वारा धार्मिक पाठशाला, पुस्तकालय, वाचनालय व नवनिर्मित धर्मशाला संचालित है। धर्मशाला मन्दिर क्षेत्र मे स्थित है। सम्बन्धित व्यवस्था कार्य श्री सुगनचन्द जी पाटनी, श्री नानूलाल जी चोधरी व कपूरचन्द जी पाटनी द्वारा किया जाता है।

(११) श्री दि० जैन बीसपंथी मंदिर, चितेरा ओली, माधवगंज:—चितेराओली, माधवगंज स्थित बीसपंथी आमनाय के इस मंदिर मे द्वितीय मंजिल पर तीन वेदियो मे ५५ जिनबिम्ब, जिनमें ३९ पाषाण व १६ धातु के है प्रतिष्ठित है। स्वाध्याय हेतु कुछ शास्त्र भी उपलब्ध है। यहाँ की व्यवस्था श्री लक्ष्मी चन्द जी बोहरा द्वारा की जाती है।

(१२) श्री दि० जैन चैत्यालय, नाका का बाजार:—सन १८८८ में इस चैत्यालय का निर्माण श्री जसराज जी गनपत लाल जी बरैया ने करवाया था। यहा ६ धातु के जिनबिम्ब व १२ जैन शास्त्र विद्यमान हैं। इसकी प्रबन्ध व्यवस्था बरैया पंचायत

द्वारा की जाती है वर्तमान में कार्य संचालन श्री बाबूलाल जी द्वारा किया जाता है।

(१३) श्री दि० जैन बरैया पंचायती मन्दिर, मामा का बाजार:—सन १८७८ में इस मंदिर का निर्माण कार्य श्री कल्लूराम जी प्यारेलाल जी द्वारा सम्पन्न हुआ था। तेरापंथी आमनाय के इस मंदिर मे ६ पाषाण व १२ धातु के जिनबिम्ब प्रतिष्ठित हैं। यहां से प्रतिवर्ष मगसर बदी एकम् के दिन रथयात्रा महोत्सव आयोजित किया जाता है। इसकी प्रबन्ध व्यवस्था बरैया पचायत द्वारा की जाती है, जिसके अध्यक्ष श्री मोहनलाल जी, मंत्री प्रो. रामचरणलालजी व कोषाध्यक्ष प. भगवती प्रसाद जी हैं।

(१४) श्री दि० जैन पचायती बड़ा मन्दिर, मामा का बाजार:—तेरापंथी आमनाय के इस मंदिर का निर्माण सन १६०३ मे हुआ। मन्दिर जी मे ७ पाषाण व, १३ धातु के जिनबिम्ब प्रतिष्ठित है। यहा सरस्वती भण्डार में ४ हस्तलिखित व १६ मुद्रित शास्त्र विद्यमान हैं। मन्दिर क्षेत्र में स्थित श्री ऋषभ नाथ धर्मशाला की व्यवस्था भी उक्त मन्दिर की प्रबंध समिति द्वारा की जाती है जिसके अध्यक्ष श्री बालचद्र जी, मन्त्री श्री शोभाराम जी व कोषाध्यक्ष श्री देवचद जी बरैया है।

(१५) श्री दि० जैन बरैया पचायती मन्दिर, गुड़ी-गुड़ा का नाका:—नगर के अंतिम छोर पर स्थित उक्त मन्दिर का निर्माण समीप स्थित कुछ जैन परिवारो की सुविधार्थ हुआ। यहा धातु निर्मित ३ जिनबिम्ब प्रतिष्ठित हैं। मन्दिर व्यवस्था बरैया पचायत द्वारा की जाती है।

(१६) श्री दि० जैन बीसपंथी मन्दिर, नया बाजार:—तृतीय मंजिल पर स्थित नया बाजार के इस मंदिर का निर्माण कार्य सन १८४३ में सम्पन्न हुआ। यहाँ दो मुख्य वेदियों पर ११ पाषाण व ८ धातु के जिनबिम्ब प्रतिष्ठित हैं। सरस्वती भण्डार में २५ हस्तलिखित व १५ मुद्रित शास्त्र विद्यमान हैं। मन्दिर व्यवस्था के अन्तंगत संचालित, संगीत कला शिक्षण विद्यालय भी है। वर्तमान व्यवस्था कार्य श्री हुकमचन्द जी बाकलीवाल, श्री रूपचन्द जी पाटनी और श्री कम्मनलाल जी द्वारा अत्यन्त लगन से किया जा रहा है।

(१७) श्री पार्श्वनाथ दि० जैन तेरापंथी मन्दिर, दौलतगंज:—नगर का सर्व प्रथम यह मन्दिर ग्वालियर स्टेट की स्थापना के साथ ही साथ निर्मित हुआ। इस मन्दिर मे १० पाषाण व १६ धातु के जिनबिम्ब प्रतिष्ठित है। यहा के सरस्वती भण्डार मे २५० शास्त्र विद्यमान हैं। वर्तमान मे इस मंदिर की आकर्षक आधुनिक व्यवस्था का मानिकचन्द जी पाटनी करते हैं।

(१८) श्री दि० जैन बीसपंथी मन्दिर दौलतगंज:—द्वितीय मंजिल पर स्थित उक्त मंदिर में १२ पाषाण व ५ धातु के जिनबिम्ब प्रतिष्ठित हैं। इस मन्दिर में एक जैन पाठशाला चलाई जाती है मन्दिर व पाठशाला से सम्बन्धित कार्य की देख-रेख श्री विमलचद जी बाकलीवाल व श्री बाबूलाल जी टोंग्या करते हैं।

(१९) श्री दि० जैन राजाजी वाला चैत्यालय, कसेरा ओली:—बारादारी के पास कसेरा ओली मे तृतीय मन्जिल पर स्थित उक्त चैत्यालय का निर्माण कार्य सन १८२० मे श्री सालिगराम सवाईराम जी द्वारा सम्पन्न हुआ था। यहां १ पाषाण व ७ धातु के जिनबिम्ब प्रतिष्ठित हैं। सरस्वती भण्डार में ४४ हस्तलिखित शास्त्र व प्राचीन हस्तकला निर्मित चित्र हैं। वर्तमान में उसी परिवार के मुखिया श्री अमोलकचन्द जी राजा इसकी व्यवस्था करते हैं।

(२०) श्री दि० जैन तेरापंथी मन्दिर, फालका बाजार:—पुलिस चौकी के समीप फालके बाजार में स्थित तेरापंथी आमनाय के इस मन्दिर में ७ पाषाण ५ धातु के जिनबिम्ब व ५ शास्त्र ग्रन्थ विद्यमान हैं। नया मन्दिर दानाओली की प्रबन्ध कमेटी द्वारा इस मन्दिर की व्यवस्था की जाती है। वर्तमान में इसकी

देख-रेख का कार्य अत्यन्त लगन व त्याग के साथ श्री बाबूलाल जी हुकमचन्द जी कासला करते हैं।

(२१) श्री दि० जैन बीसपंथी मन्दिर, जयेन्द्र गंज:—स्वर्गीय श्री माधवराव सिंधिया स्टेचू के सामने द्वितीय मंजिल पर स्थित जैन मंदिर में २ पाषाण और ८ धातु के जिनबिम्ब प्रतिष्ठित हैं। मंदिर की प्रबंध व्यवस्था चम्पाबाग बीसपंथी मन्दिर कमेटी द्वारा की जाती हैं।

(२२) श्री दि० जैन चैत्यालय शिन्दे की छावनी—सन १९२५ में श्री सुआलाल जी पाटनी द्वारा इस चैत्यालय की स्थापना निजी धर्म ध्यान व स्वाध्याय हेतु की गई थी। इस बाजार मे स्थित लगभग १०० जैन परिवारों के लिये समीप वर्तीय उक्त एकमात्र जिनालय होने से सभी यही धर्मध्यान करने आते हैं। यहा १ पाषाण व दो धातु के जिनबिम्ब प्रतिष्ठित हैं। इस चैत्यालय की व्यवस्था वर्तमान में श्री प्रकाशचन्द जी पाटनी करते हैं।

(२३) श्री दि० जैन बीसपंथी नसियां जी मंदिर, गेंडेवाली सड़क, रामकुई—सन १८६४ मे रामकुई पर स्थित नसिया जी के विशाल क्षेत्र मे उक्त मन्दिर की स्थापना हुई। यहा ६ पाषाण २ धातु के जिनबिम्ब प्रतिष्ठित हैं। मन्दिर के पास ही कुछ कमरे, बगीचा व विशाल मैदान है। इस स्थान को आकर्षक, भव्य व दर्शनीय बनाने हेतु श्री १००८ शांतीनाथ भगवान की २२ फुट ऊंची प्राचीन प्रतिमा सन १९४३ मे श्रीमान बुधमलजी अगवाल ने बरई ग्राम से लाकर प्रतिष्ठित कराई। नसिया जी मन्दिर द्वारा कुंवार सुदी छट के दिन वार्षिक मेला आयोजित किया जाता है। इस मन्दिर व नसियां की व्यवस्था श्री दि० जैन बीसपंथी चम्पाबाग मन्दिर कमेटी द्वारा की जाती है।

## ग्वालियर में स्थित दि० जैन मंदिर:—

(२४) श्री गोकुलचन्द जी जैसवाल पंचायती मन्दिर, लोहामण्डी—लोहामंडी ग्वालियर में स्थित जैसवाल पचायती मन्दिर का निर्माण सन १८४३ में स्वर्गीय श्री लाला गोकुलचन्द जी ने करवाया। इस मन्दिर में छह वेदियों पर ५० पाषाण व १५ धातु के जिनबिम्ब प्रतिष्ठित हैं। यहां के सरस्वती भण्डार में १५० शास्त्र ग्रंथ हैं। संस्थापक श्री गोकुलचन्द जी के नाम से एक जैन धर्मशाला लोहामण्डी ग्वालियर में स्थित है इसका प्रबंध कार्य मन्दिर कमेटी द्वारा किया जाता है कमेटी के वर्तमान अध्यक्ष श्री बाबूलाल जी कोठरीवाले, मन्त्री श्री सूरजचन्द जी व कोषाध्यक्ष श्री पन्नालाल जी हैं।

(२५) श्री दि० जैन चैत्यालय, कोटा वाला मोहल्ला:—सन १८४३ में श्री पन्नालाल जी अग्रवाल द्वारा इस चैत्यालय की स्थापना की गई। यहां पांच धातु के जिनबिम्ब प्रतिष्ठित हैं। वर्तमान मे व्यवस्था श्री पन्नालाल जी 'धर्मवीर' द्वारा की जाती है।

(२६) श्री दि० जैन चैत्यालय, अच्छाराम, मोहल्ला:—श्री अच्छाराम लोहिया द्वारा सन १८६८ मे इस चैत्यालय की स्थापना की गई वर्तमान में यहां की व्यवस्था श्री प्रभूदयाल जी लोहिया करते हैं।

(२७) श्री दि० जैन वासपूज्य पंचायती मंदिर.—अस्त व्यस्त २२ चैत्यालयो को सम्मिलित करते हुऐ उन्हे एक ही स्थान पर व्यवस्थित रूप देने हेतु इस मन्दिर की स्थापना की गई। यहा मूलनायक श्री वासपूज्य भगवान की प्रतिमा सम्वत् १५३७ में प्रतिष्ठित किये जाने का लेख है। इसके अतिरिक्त मन्दिर मे अनेक प्राचीन प्रतिमायें प्रतिष्ठित हैं। यहा के शास्त्र भण्डार में लगभग १०० शास्त्र हैं। इस मन्दिर द्वारा प्रतिवर्ष कुंवार सुदी दोज के दिन रथयात्रा आयोजित की जाती है। कुंवार बदी अमावस के दिन ग्वालियर दुर्ग पर प्राचीन उत्खनित विशाल मूर्तियों के सामने भरने वाले मेले मे इस मन्दिर द्वारा भजन-कीर्तन के साथ रथ में विराजमान कर श्रीजी ले जाये जाते है। अषाढ़ सुदी अष्टमी से प्रारम्भ होने वाले अष्टानका पर्व में प्रतिवर्ष यहा सिद्धचक्र विधान का आयोजन किया जाता है और श्री बाहुबलि स्वामी का मस्तकाभिषेक होता है। इस मन्दिर मे महावीर जयन्ती के दिन, महोत्सव भी मनाया जाता है।

समीप स्थित नानकराम जी की बगीची की व्यवस्था इस मन्दिर के ट्रस्ट द्वारा की जाती है। मन्दिर प्रबन्ध समिति के अध्यक्ष श्री ऋषभदास जी, मन्त्री श्री हुकमचन्द जी व कोषाध्यक्ष श्री अजितकुमार जी हैं।

**(२८) श्री दिगम्बर जैन जतीजी का मन्दिर, चौक बाजार:**—मन्दिर पर लगे शिलान्यास के अनुसार, चौक बाजार में स्थित जती जी के मन्दिर का निर्माण कार्य सम्वत् १८५१ (सन १७६४) माघ बदी दसवीं के दिन सम्पन्न हुआ था। यह मन्दिर भट्टारक जी के नाम से जाना जाता है। यहां अनेक प्राचीन मूर्तियों के अतिरिक्त, विशाल यक्ष-यक्षणी की मूर्तियां प्रतिष्ठित हैं। इस मन्दिर के सरस्वती भण्डार में रईधू कवि, भट्टारकों आचार्यों व विद्वानों द्वारा रचित, सैकड़ों प्राचीन हस्तलिखित ग्रन्थ हैं। इस पुराने मन्दिर के अन्दर दो भोहरें भी स्थित हैं।

**(२९) श्री दिगम्बर जैन मन्दिर, नानकराम बगीची**—बगीचे में स्थित मन्दिर में अत्यन्त आकर्षक चमकीली मूर्ति के अतिरिक्त एक धातु व पाषाण की मूर्ति भी प्रतिष्ठित है। इस मन्दिर की व्यवस्था श्री दि० जैन वासपूज्य पचायती मन्दिर द्वारा की जाती है।

**(३०) मुनीम जी का चैत्यालय, सभेरा गली**—सन् १९२५ में इस चैत्यालय की स्थापना हुई। यहां मूलनायक श्री पार्श्वनाथ स्वामी की प्रतिमा के अतिरिक्त २ धातु की मूर्तियां प्रतिष्ठित हैं। मन्दिर के सचालक श्री रामजीदास लक्ष्मणदास जी हैं। व्यवस्था का कार्य श्री दर्शनलाल जी सभालते हैं।

**(३१) श्री दिगम्बर जैन चैत्यालय, घासमण्डी**:—द्वितीय मन्जिल पर स्थित, इस चैत्यालय का निर्माण श्री तोताराम जी किशोरीलाल जी ने सन् १९५३ में कराया। भवन निर्माण के समय मूलनायक मूर्ति का नींव में प्राप्त होना ही चैत्यालय स्थापित करने का कारण मात्र बना। वर्तमान में व्यवस्था कार्य, इन्ही के परिवार के सदस्यों द्वारा किया जाता है।

## मुरार स्थित दिगम्बर जैन मन्दिर:—

**(३२) श्री दिगम्बर जैन मन्दिर, गुलाबचन्द जी की बगीची**:—ठाटीपुर-मुरार मार्ग पर सड़क की बायी ओर स्थित बगीची में सेठ हजारीमल जी गुलाबचन्द जी दोसी ने सन् १९०५ में इस मन्दिर की स्थापना की यहां ५ धातु व २ पाषाण के जिन बिम्ब प्रतिष्ठित हैं। यहां के जैन बन्धुओं को यह मन्दिर सबसे निकट पड़ता है। वर्तमान में इसकी व्यवस्था श्री नमिशीलाल जी करते हैं।

**(३३) श्री दिगम्बर जैन चैत्यालय दीनानाथ जी की बगीची**—लश्कर, ठाटीपुर, मुरार मार्ग पर नदी के दाहिनी ओर श्री दीनानाथ जी की बगीची के मध्य उक्त चैत्यालय सन् १९६४ में स्थापित किया गया था। इस चैत्यालय में नोगेरा ग्राम से मूलनायक प्रतिमा को लाकर विराजमान किया गया। इसकी व्यवस्था श्री दीनानाथ जी ठेकेदार द्वारा की जाती है।

**(३४) श्री दिगम्बर जैन पचायती मन्दिर, जैन मन्दिर, मुरार**:—लगभग १५० वर्ष पूर्व जबकि मुरार में अंग्रेजों ने अपनी फौजी छावनी स्थापित की थी, उसी साल में इस मन्दिर का निर्माण कार्य प्रारम्भ हुआ। मूलनायक १००८ श्री सुपार्श्वनाथ भगवान की प्रतिमा के अतिरिक्त यहां ११ पाषाण व ५३ धातु की प्रतिमायें प्रतिष्ठित है। यहां के सरस्वती भण्डार में ३०० हस्तलिखित व २०० मुद्रित शास्त्र ग्रन्थ उपलब्ध है। प्रतिवर्ष कुआंर सुदी छठ के दिन इस मन्दिर द्वारा रथ यात्रा निकाली जाती है, जिसके कलशाभिषेक नवमी के दिन मन्दिर जी में वापस श्री जी विराजमान कर, किये जाते हैं। इन्हीं दिनों कार्यकारिणी समिति का पुनर्गठन होता है। सन १९४८ में १०५ क्षुल्लक श्री गणेश प्रसाद जी वर्णी के आगमन पर, यहां धार्मिक शिक्षा हेतु एक पाठशाला स्थापित की गई, जो आज माध्यमिक स्कूल के रूप में चल रही है। मंदिर की व्यवस्था कमेटी के अध्यक्ष श्री कपूरचन्द जी, मन्त्री श्री कन्हैयालाल जी व कोषाध्यक्ष श्री रतनलाल जी जैसवाल है।

**(३५) श्री दिगम्बर जैन चैत्यालय ठंडी सड़क मुकर्जी नगर, मुरार**:—सड़क के किनारे मकान में स्थित इस चैत्यालय की स्थापना सन् १९६६ में ब्रह्मचारी श्री रामचरण जी गिठोरे वालों ने की है। इसकी व्यवस्था वे स्वयं करते हैं।



श्री दिगम्बर जैन तेरापन्थी पंचायती, बड़ा मन्दिर, डीडवाना ओली, लश्कर



श्री दिगम्बर जैन बीसपन्थी, चम्पाबाग पंचायती मन्दिर, दाना ओली, लश्कर



नया
मन्दिर
दानाओली
लश्कर



जैसवाल मन्दिर, दाना ओली, लश्कर



श्री दिगम्बर जैन नया मन्दिर, दाना ओली, लश्कर

छायाकार—के० एम० पाटनी, रूपचन्द पाटनी

१



बड़ा मन्दिर छोटा मन्दिर



श्री दिगम्बर जैन बरैया पंचायती मन्दिर, मामा का बाजार, लश्कर

२



३



४



१. श्री दिगम्बर जैन बीसपन्थी मन्दिर, माधवगंज, चितेरा ओली, लश्कर

२ श्री दिगम्बर जैन मन्दिर, मावड़ी बाजार, लश्कर

३. श्री दिगम्बर जैन बीसपन्थी मन्दिर, जनकगंज, लश्कर

४. श्री दिगम्बर जैन नागोरा का मन्दिर, दानाओली, लश्कर






श्री पार्श्वनाथ दिगम्बर जैन तेरापन्थी
मन्दिर, दौलतगंज लश्कर

( यहां चिंतामणि संकटहरण श्री १००८ पार्श्वनाथ भगवान की अतिशयवान मनोज्ञ दर्शन की प्रतिमा प्रतिष्ठित है । )

छायाकार—
के० एम० पाटनी, मानिकचन्द पाटनी





श्री दिगम्बर जैन बीसपन्थी मन्दिर, नसिया जी रामकुई, लश्कर



श्री शान्तिनाथ श्वेताम्बर जैन मन्दिर,
कटोघाटी–दालाबाड़ी, लश्कर



श्री चिन्तामणि पार्श्वनाथ श्वेताम्बर जैन मन्दिर
सराफा बाजार, लश्कर

छायाकार—के० एम०, पाटनी



ग्वालियर दुर्ग, एक पत्थर की बावड़ी ( गोपाचल पर्वत ) की विशाल प्राचीन मूर्तियाँ





ग्वालियर दुर्ग के उरवाई द्वार पर स्थित प्राचीन जैन मूर्तियाँ



श्री मनहर देव

श्री शान्तिनाथ भगवान की उक्त ११वीं शताब्दी मे निर्मित विशाल मूर्ति को चैत्र ग्राम मे जनवरी १९६९ में लाकर सोनागिर मे विराजमान किया गया है।

श्री दिगम्बर जैन सिद्धक्षेत्र सोनागिर के नयनाभिराम दृश्य

श्री गोकुलचन्द जी का मन्दिर    श्री वासपूज्य पं० मन्दिर    श्री यती जी का मन्दिर, ग्वालियर



श्री दिगम्बर जैन मन्दिर, ग्वालियर



श्री दिगम्बर जैन पंचायती
मन्दिर, मुरार

# जैन श्वेताम्बर मन्दिर, दादाबाड़ी व स्थानक

ग्वालियर में श्वेताम्बर आमनाय के धर्मपालक बहुत समय से हैं। श्वेताम्बर साहित्य मे ग्वालियर नगर का संदर्भ है। श्वेताम्बर "प्रंथ प्रभावक चरित" में "तथा गोप्यगिरौ लेप्यमय दिम्बयुंत नृप., श्री वीर मदिरं तत्र श्योविश्रांति हस्तकाम" पक्तियां हैं जिनका अर्थ है कि गोपाचल पर्वत पर भगवान महावीर स्वामी की लेप्य पूर्ण तेईस हाथ ऊची मूर्ति थी। विक्रम की १२ वीं सदी में श्री वाददेव सूरि ने श्री गगाधर द्विज को शास्त्रार्थ मे पराजित किया था।

श्योपुर के किले में १४ वीं सदी की प्राचीन श्वेताम्बर जैन मूर्तियां पाई गई हैं। अनेक मूर्तिया खड़हरों में परिणित हो गई हैं। श्योपुर के श्वेताम्बर जैन मन्दिर से १४ वीं सदी की निर्मित मूर्तियां श्री सूरजराज धारीवाल ने संवत् २००० मे श्री मनमोहन पार्श्वनाथ श्वेताम्बर जैन मंदिर, सराफा बाजार में स्थापित की हैं। दिगम्बर समाज की तरह ग्वालियर में श्वेताम्बर समाज ने भी धर्म कार्यों में सदैव विशेष रुचि ली है। यहां श्वेताम्बर त्यागी गणों में १२५ वर्ष पूर्व हुए श्री जिनदत्त सूरि और श्री जिन कुशल सूरि का विशेष महत्व है। श्वेताम्बर समाज मुख्य रूप से दो वर्गों में विभक्त है (१) श्वेताम्बर मूर्ति पूजक संघ और (२) श्वेताम्बर साधू मार्गी संघ।

(१) मूर्ति पूजक संघ :—मूर्ति पूजक संघ दर्शन स्वाध्याय भजन, पूजन, हेतु मन्दिरों का निर्माण कर, उनमे मूर्तिया स्थापित करते हैं।

(२) श्वेताम्बर साधुमार्गी संघ :—(अ) श्वेताम्बर स्थानक वासी संघ :—इस वर्ग के जैन बंधु अपने साधु, मुनियों और त्यागियों पर परम श्रद्धा रखते हैं। इनके भजन, पूजन व अध्यात्मिक चर्चा के स्थान "स्थानक" कहलाते हैं। इन स्थानकों में साधुगण ठहरा करते हैं और उपदेश दिया करते हैं। इन स्थानों में शास्त्र भंडार भी होते हैं। अनुयायी गण प्रतिदिन स्तुति, जप, साधना यहीं करते हैं।

(ब) श्वेताम्बर तेरापन्थी—ये लोग भी शास्त्र स्वाध्याय और त्यागी व्रतियों की सेवा मे विश्वास रखते हैं।

वृहत्तर ग्वालियर में श्वेताम्बर मूर्ति पूजक संघ के ६ मंदिर निम्नलिखित हैं:—

१ श्री चिन्तामणि पार्श्वनाथ श्वे० जैन बड़ा मंदिर, सराफा बाजार, लश्कर।

२. श्री मनमोहन पार्श्वनाथ श्वे० जैन मन्दिर, सराफा बाजार, लश्कर।

३. श्री शांतिनाथ श्वे० जैन मंदिर, कटोघाटी ओवाओगंज, लश्कर।

४. श्री पार्श्वनाथ श्वे० जैन मन्दिर, चिक सन्तर, मुरार।

५. श्री पार्श्वनाथ श्वे० जैन मन्दिर, घास मन्डी, ग्वालियर।

६. श्री श्वे० जैन मंदिर (माधवचन्द्र यति जी द्वारा स्थापित) घास मन्डी ग्वालियर।

इन मन्दिरों का विवरण निम्नलिखित है:—

१. श्री चिन्तामणि पार्श्वनाथ श्वे० जैन मन्दिर, सराफा बाजार, लश्कर:—

सराफा बाजार में स्थित, उक्त श्वेताम्बर मन्दिर की प्रतिष्ठा, माघ सुदी दसमी संवत १८९३ (सन १८३६) में जैन श्वेताम्बर मूर्ति पूजक संघ द्वारा की गई। इस मन्दिर की मुख्य वेदी पर ५ पाषाण की मूर्तियां प्रतिष्ठित हैं। मंदिर की प्रदक्षिणा में चौबीसी विराजमान है। वेदी के किनारों पर चक्रेश्वरीदेवी विराजमान है। मन्दिर की दीवारों पर चारों ओर चित्रांकण है जिसमे रत्न-जड़ित सुन्दर मीनाकारी भी दिखलाई गई है। माता के स्वप्न, समवशरण आदि के भाव भी खुदे हुए हैं। मन्दिर के फर्श पर भी पच्चीकारी है।

मंदिर के समीप ही एक धर्मशाला व उपाश्रय है। उपाश्रय का निर्माण सन् १९६६ से हुआ है। उपाश्रय साधु साध्वियों के ठहरने व उनके आवश्यक के प्रबंध का स्थान होता है। उपाश्रयों में आम्बिल कार्य भी सम्पन्न होते हैं। विवाह आदि अवसरों के लिये बर्तन आदि भी उपलब्ध किये जाते हैं। जनवरी १९६१ से इसमें जैन धर्म की शिक्षा हेतु, एक धार्मिक पाठशाला भी प्रारम्भ की गई है। माघ सुदी १० के दिन मंदिर की स्थापना का दिन मनाया जाता है। पर्यूषण के पश्चात भादों सुदी ५ को क्षमा-याचना पर्व मनाया जाता है। मूर्तिपूजक संघ के लश्कर, ग्वालियर और मुरार के सभी मंदिरों, दादाबाड़ियों और उपाश्रयों की व्यवस्था इस मंदिर द्वारा ही की जाती है। व्यवस्था समिति के अध्यक्ष श्री घीसूलाल जी पारख और मंत्री श्री बुधराज जी धारीवाल है।

२. श्री मनमोहन जैन श्वेता० मंदिर, सराफा बाजार, लश्कर:—यह मन्दिर उक्त बड़े मंदिर में ही स्थित है। इसे छोटा मन्दिर भी कहते हैं। इस मन्दिर की प्रतिष्ठा श्री सूरजराज धारीवाल ने सम्वत् २००० में करवाई। इस मन्दिर में स्थापित कुल मूर्तियां २४ हैं जिनमे ९ पाषाण और १५ धातु की हैं। पाषाण की ९ मूर्तियों में से ५ मूर्तियां श्री धारीवाल जी द्वारा श्योपुर के श्वेताम्बर मन्दिर से लाई गई थी ये मूर्तियां १४ वी सदी की हैं जो श्योपुर के किले में मिली थीं। मन्दिर की व्यवस्था बड़े मन्दिर की व्यवस्था समिति द्वारा ही की जाती है।

३. श्री शांतिनाथ जैन श्वे० मंदिर, दादाबाड़ी कटोघाटी, ओवाओगंज, लश्कर:—यह मन्दिर दादाबाड़ी में स्थित है। इस मन्दिर की स्थापना श्री नथमल जी द्वारा सम्वत् १९३३ मे करवाई गई थी। इस मन्दिर मे ३ पाषाण और ५ धातु के जिनबिम्ब प्रतिष्ठित हैं। मुख्य वेदी के दोनो ओर दो वेदियां हैं जिन्हें स्व० सुश्री रतनबाई ने सम्वत् १९९७ मे बनवाया था। इन वेदियों मे स्थापित मूर्तियां श्री सूरजराज धारीवाल और श्री सुगनचन्द कोठारी द्वारा श्योपुर से लाई गई थी। मन्दिर की व्यवस्था मूर्तिपूजक संघ द्वारा ही की जाती है।

४. श्री पार्श्वनाथ श्वेता० जैन मन्दिर, चिक संतर, मुरार:—इस शिखरयुक्त मन्दिर की स्थापना सम्वत् १९२७ में की गई। इस मन्दिर में १ पाषाण और ३ धातु के जिनबिम्ब प्रतिष्ठित हैं। इस मन्दिर की व्यवस्था जैन श्वेताम्बर मूर्ति पूजक संघ, लश्कर द्वारा की जाती है।

५. श्री पार्श्वनाथ श्वेता० मन्दिर, घासमंडी, ग्वालियर:—श्वेताम्बर मूर्ति पूजक संघ की व्यवस्था के

अन्तर्गत आने वाले इस मन्दिर में, १ पाषाण ३ धातु के जिनबिम्ब प्रतिष्ठित थे, परन्तु सन् १९६८ में इस मंदिर के अत्यन्त प्राचीन मनोज्ञ पीतल के जिन-बिम्ब, मूर्ति चोर, आततायियों द्वारा चुरा लिये गये हैं। इनके स्थान पर अब पाषाण की मूर्तियाँ स्थापित कर दी गई हैं। मन्दिर की प्रबन्ध व्यवस्था मूर्ति पूजक संघ, लश्कर द्वारा की जाती है।

६. श्री जैन श्वेता० मन्दिर दाल बाजार मंडी, ग्वालियर:— यह मन्दिर श्री पार्श्वनाथ श्वेता० मन्दिर के निकट ही है। यह माधवचन्द्र यती जी द्वारा बनवाये गये घर "वैराश्रय" में स्थित है। इसे यती जी का मन्दिर कहते हैं। इस मन्दिर में ३ मूर्तियां प्रतिष्ठित हैं। व्यवस्था कार्य यति परिवार के सदस्यगण ही करते हैं।

## दादाबाड़ियां:—

हर नगर मे जहाँ श्वेताम्बर मूर्ति पूजक संघ के अनुयायी होते हैं वहाँ मन्दिरो के अतिरिक्त कुछ अन्य धार्मिक स्थल भी स्थापित कर लिये जाते हैं। दादाबाड़ी वह स्थान होता है जहा पूज्य पुरुषों के चरण स्थापित रहते है। इनमे ठहरने की व्यवस्था रहती है। समय-समय पर धार्मिक कार्यक्रमो का आयोजन होता रहता है। लश्कर मे दो और मुरार मे एक दादाबाड़ी है जिनका संक्षिप्त विवरण इस प्रकार है:—

(१) दादाबाड़ी कटी घाटी, जीवाजीगंज लश्कर:— इस दादाबाड़ी के आंगन मे एक विशाल बगीचा है जिसमे अनेक तिवारे है। नल और बिजली की व्यवस्था है। यहां बर्तन, बिछायत आदि का भी प्रबंध है। इस दादाबाड़ी मे श्री शांतिनाथ स्वामी का मंदिर है। श्री जिनदत्त सूरि और श्री कुशल सूरि जी के चरण प्रारम्भ मे ही प्रतिष्ठित किये गये, बाद में श्री कुशल सूरि जी की प्रतिमा प्रतिष्ठित की गई। प्रत्येक सोमवार और पूर्णिमा को संघ के सभी व्यक्ति दर्शन, भजन-भावनाओं हेतु यहा आते है। यहा श्री रामचन्द्र सूरि की छतरी भी है। यहाँ प्रतिवर्ष शरदोत्सव आयोजित किया जाता है, स्वामी वात्सल्य का आयोजन भी यहां किया जाता है जिसमें सामूहिक भोज होता है।

(२) दादाबाड़ी, सागरताल, लश्कर:—इस दादाबाड़ी में श्री जिनदत्त सूरि के चरण प्रतिष्ठित है। यहा कुंवार बदी १० को प्रतिवर्ष मेला होता है।

(३) दादाबाड़ी, मुरार:—यहां श्री जिनदत्त कुशल सूरि के चरण प्रतिष्ठित हैं।

## स्थानक:—

साधु मार्गी संघ के यहा दो स्थानक हैं। पहिला स्थानक रियांवालों का बाड़ा, सराफा बाजार, लश्कर में स्थित है। इसे स्थापित हुए करीब ५०-६० वर्ष हो गये हैं। स्थानक "साधन स्थल" है जहा साधु-गण ठहरा करते हैं और धर्मोपदेश दिया करते हैं। यहाँ शास्त्र ग्रन्थ उपलब्ध रहते हैं। साधु मार्गी बन्धु यहां धर्म चर्चा करते हैं। दूसरा स्थानक मुरार में बस स्टैंड के पास, कपड़ा बाजार मे स्थित हैं। इन स्थानकों की व्यवस्था समिति के अध्यक्ष श्री सूरजमल सचेती और मन्त्री श्री दीपचन्द्र जी मूथा करते हैं।

## श्वेताम्बर तेरापन्थी :—

आचार्य श्री भिक्षु के सिद्धान्तों पर चलने वाले तेरापन्थी श्वे० जैन, स्थानकवासियों की तरह ही साधु, मुनि व त्यागियोंपर अटूट श्रद्धा रखते हैं। क्रांतदर्शी आचार्य भिक्षु की परंपरा में नवम् आचार्य श्री तुलसी हैं।

---

# बृहत्तर ग्वालियर में प्रतिवर्ष आयोजित



# जैन धार्मिक महोत्सव

नगर में स्थित व बाहर से आये हुए दिगम्बर व श्वेताम्बर जैन बंधुओ के सूचनार्थ, यहा होने वाले धार्मिक उत्सवों का विवरण प्रकाशित किया जा रहा है। यह जानकारी बाहर से आये हुए व्यवसायी, निजी व सरकारी सेवा में लगे हुए व्यक्तियो व विद्याध्यन करने आये हुए बाहर के विद्यार्थियों को लाभ दायक सिद्ध होगी। प्रत्येक जैन धर्मावलम्बी को निम्नलिखित कार्यक्रमों में यथा समय सम्मिलित होना चाहिये।

(१) नव-सम्वत्—चैत्र सुदी एकम् को श्री दिगम्बर जैन बीसपन्थी चम्पाबाग मन्दिर, दानाओली मे प्रतिवर्ष नव वर्ष के अवसर पर प्रातः काल श्रीजी के कलशाभिषेक, सामूहिक उत्सव के रूप मे किये जाते हैं।

(२) महावीर जयन्ती महोत्सव:—बृहत्तर ग्वालियर के दिगम्बर व श्वेताम्बर जैन समाज की प्रतिनिधि एकमात्र सस्था 'श्री महावीर जयन्ती महोत्सव समिति' द्वारा प्रतिवर्ष चैत्र सुदी त्रियोदशी को पूरे दिन सम्बन्धित कार्यक्रम आयोजित किये जाते हैं। इसके अतिरिक्त धार्मिक, सांस्कृतिक, खेल-कूद, महिला—सम्मेलन, कवि सम्मेलन, जैन मेला व गोष्ठियां एक हफ्ते पूर्व से प्रारम्भ की जाकर महावीर जयन्ती के दिन समाप्त की जाती है। कार्यक्रम की विस्तृत सूचना स्थानीय समाचार पत्रों व प्रत्येक जैन मन्दिर में भेज दी जाती है। त्रियोदशी के दिन निम्नलिखित कार्यक्रम होते हैं:—

(अ) प्रभात-फेरी व झंडा अभिवादन:—प्रतिवर्ष महावीर जयन्ती के अवसर पर प्रात: ६ बजे श्री ऋषभनाथ धर्मशाला, मामा के बाजार से सामूहिक प्रभात फेरी प्रारम्भ होकर माधवगंज, जयाजी चौक, दौलतगंज, पाटनकर बाजार, दाल बाजार, सराफा बाजार, दानाओली होती हुई चम्पाबाग मैदान, नई सड़क पर मुख्य अतिथि द्वारा करीब ८॥ बजे झन्डा अभिवादन व व्याख्यान के बाद विसर्जित होती है।

(ब) कलशाभिषेक:—झण्डा अभिवादन के पश्चात् श्री दि० जैन बीसपन्थी मन्दिर चम्पाबाग मे श्रीजी के कलशाभिषेक किये जाते हैं।

(स) भाषण, कविता पाठ व गोष्ठी:—इसी दिन दोपहर २ बजे से ४ बजे तक चम्पाबाग मैदान, नई सड़क पर एक सभा महावीर जयन्ती समिति द्वारा की जाती है जिसमे त्यागी व विद्वानो के व्याख्यान आदि होते हैं।

(द) आम सभा:—रात्रि ७ बजे गोरखी—प्रांगण जयाजी चौक में एक आम सभा महावीर जयन्ती के दिन जयन्ती समिति द्वारा आयोजित की जाती है जिसमें अध्यक्ष व मुख्य विद्वानों को बाहर से आमन्त्रित किया जाता है। स्थानीय एवं बाहर से पधारे हुऐ विद्वानों के, एकत्रित विशाल जन समुदाय में भाषण होते हैं।

(३) कलशाभिषेक:—ज्येष्ठ सुदी चतुर्दशी के दिन १००८ श्री शान्तिनाथ भगवान के कलशाभिषेक श्री दि० जैन बीसपन्थी नसिया जी रामकुई पर सामूहिक रूप में किये जाते हैं।

(४) जिनवाणी पूजन:—ज्येष्ठ सुदी पंचमी (श्रुत-पंचमी) के दिन श्री दि० जैन नया मन्दिर दानाओली मे समस्त शास्त्र ग्रन्थ निकाले जाकर जिनवाणी पूजन होती है। यह पूजन अन्य कई जैन मन्दिरों मे भी की जाती है।

(५) श्री नन्दीश्वर-विधान व श्री सिद्धचक्र-विधान पूजन:—असाढ सुदी अष्टमी से पूर्णमासी तक प्रत्येक दिगम्बर जैन मन्दिर में प्रतिदिन की पूजा के अतिरिक्त श्री नन्दीश्वर विधान व श्री सिद्धचक्र विधान पूजन होता है। किसी-किसी मन्दिर में मडल जी मांडकर विशेष महोत्सव भी मनाया जाता है।

(६) श्री पार्श्वनाथ निर्वाण महोत्सव:—श्रावण सप्तमी (मोहर साते) के दिन श्री दि० जैन बीसपन्थी चम्पाबाग मन्दिर, दानाओली में श्री पार्श्वनाथ निर्वाण महोत्सव मनाया जाता है। इस दिन बालिकायें उपवास रखती हैं।

(७) श्री सप्त ऋषि पूजन:—श्रावन सुदी पूर्णमासी रक्षा बंधन के दिन अनेक मन्दिरों में श्री सप्त ऋषि पूजन होती है तथा मुनि श्री विष्णुकुमार की कथायें पढ़ी जाती हैं। सोलह-कारण-व्रत का प्रारम्भ भी इसी दिन से होता है।

(८) जैन श्वेताम्बर पर्यूषण पर्व:—भादों बदी बारस से भादों सुदी चौथ तक श्वेताम्बर जैन समाज में पर्यूषण पर्व मनाया जाता है। पंचमी को क्षमा-याचना व भादों सुदी छठ को स्वामी वात्सल्य (स्वामी-विच्छल) दादावाड़ी, कटी घाटी जीवाजीगंज पर आयोजित किया जाता है।

(९) सम्वत्सरी:—तेरापन्थी—साधुमार्गी—श्वेताम्बर जैन-समाज में प्रतिवर्ष भादों सुदी पंचमी के दिन संवत-श्री के अवसर पर उपवास, धार्मिक प्रवचन, शास्त्र स्वाध्याय आदि किये जाते हैं।

(१०) लब्धि—विधान व्रत—भाद्रपद सुदी एकम के दिन लब्धि-विधान व्रत किया जाता है।

(११) चौबीसी—व्रत:—भाद्र सुदी तीज के दिन चौबीसी व्रत किया जाता है।

(१२) दिगम्बर जैन पर्यूषण (दश-लक्षण) पर्व:—भाद्र सुदी पंचमी से चतुर्दशी तक प्रत्येक जैन मन्दिर में पूजन-पाठ शास्त्र स्वाध्याय के साथ सानन्द पर्यूषण पर्व मनाया जाता है। इन दस दिनों में दस धर्म, याने उत्तम क्षमा, मार्दव, आर्जव, सत्य, शौच, संयम, तप, त्याग, आकिंचन और ब्रह्मचर्य विषय पर सुबह पूजा पाठ करके संबंधित धर्म पर चर्चा की जाती है। अनेक मन्दिरो में विशाल रूप में रात्रि को शास्त्र सभा आयोजित की जाती है, जिसमे शास्त्र स्वाध्याय, धार्मिक चर्चा, कीर्तन, भजन के अतिरिक्त बाहर से आमन्त्रित किये गये विद्वानों के भाषण होते हैं।

(१३) पुष्पांजलि व्रत समाप्ति कलशाभिषेक:—भाद्र सुदी नवमी के दिन श्री दि० जैन चम्पाबाग बीसपन्थी मन्दिर दानाओली में रात्रि को पुष्पांजलि व्रत समाप्ति के कलशाभिषेक होते हैं। बैंड-बाजे के साथ काफी संख्या मे स्त्री-पुरुष कलश भरने आते हैं।

(१४) सुगन्ध-दशमी (धूप दशमी):—प्रत्येक दि० जैन मन्दिर मे दश लक्षण विधान का मण्डल भादों सुदी दसमी के दिन मांड़ा जाता है। इसी दिन समस्त दि० जैन व्यक्ति नगर में स्थित सभी दि० जैन मंदिरों पर धूप खेनें जाते हैं। इस अवसर पर प्रत्येक मन्दिर की चहल-पहल, सजावट नयनाभिराम होती है। प्राय: महिलायें इस दिन सुगन्ध-दशमी का व्रत रखती हैं।

(१५) अनन्त-चतुर्दशी:—प्रत्येक दि० जैन मंदिर में भाद्र सुदी चतुर्दशी के दिन पूजन विधान समाप्त कर सायंकाल ५-३० बजे से ८-३० बजे तक क्रम से कलशाभिषेक होते हैं। इसी दिन सभी स्त्री, पुरुष व बच्चे उपवास रखते हैं।

(१६) रत्नत्रय मंडल:—भाद्र सुदी पूर्णमासी के दिन श्री दि० जैन नया मन्दिर दानाओली, बड़ा मंदिर, डीकवाना ओली आदि में रत्नत्रय-मन्डल मांड़ा जाता

है। दोपहर १ बजे से ५ बजे तक सामूहिक पूजन की जाकर कलशाभिषेक किये जाते हैं।

(१७) सोलह कारण व्रत समाप्ति--कलशाभिषेक व क्षमावाणी पर्व:—आश्विन वदी एकम् के दिन प्रत्येक दि० जैन मन्दिर में सायंकाल ५-३० बजे से ८-३० बजे तक सोलह कारण व्रत समाप्ति कलशाभिषेक किये जाते हैं। तदुपरान्त श्री दि० जैन मन्दिर, डीडवाना ओली व श्री दि० जैन चम्पाबाग मन्दिर, दानाओली से सामूहिक रूप में जैन बन्धु शहर के जैन व्यक्तियो से क्षमा-याचना करने निकलते हैं। अनेक संस्थाएँ क्षमावाणी पर्व को अगले दिनो मे भी मनाती रहती है।

(१८) उरवाई गेट (किले का) वार्षिक मेला:—यह मेला ग्वालियर किले के उरवाई गेट के नीचे कुवार वदी दोज के दिन भरता है। ग्वालियर पंचायत की ओर से भजन-पूजन किये जाकर कलशाभिषेक सायंकाल ५ बजे किये जाते हैं।

(१९) एक पत्थर की बावड़ी का वार्षिक मेला:—कुंवार वदी चौथ के दिन श्री दि० जैन जैसवाल मन्दिर, दानाओली से भजन, पूजन के साथ श्रीजी, एक पत्थर की बावड़ी पर ले जाये जाते हैं। यहा ६०० वर्ष पूर्व की अनेक विशाल मूर्तिया हैं। यहा आये हुए जैन बन्धुओं द्वारा सामूहिक भजन-पूजन के बाद कलशाभिषेक किये जाते हैं।

(२०) ग्वालियर मेला—कुवार वदी छठमी के दिन घास मण्डी, ग्वालियर स्थित श्री गोकुलचन्द जी के मन्दिर मे मडल जी माडा जाकर, अति उत्साह के साथ भजन-पूजन होता है और सायकाल विशाल जन-समुदाय के बीच श्रीजी के कलशाभिषेक किये जाकर ग्वालियर का मेला सम्पन्न होता है।

(२१) श्री चुन्नीलाल जी की बगीची का मेला:-आश्विन वदी दशमी के दिन बिरलानगर स्टेशन के पीछे स्थित श्री चुन्नीलाल जी की बगीची मे यह वार्षिक मेला आयोजित किया जाता है। सायकाल कलशाभिषेक किये जाकर यहा सामूहिक गोठ का आती है। इस मेले का प्रबन्ध श्री दि० जैन बीसपन्थी मन्दिर, चम्पाबाग की कार्यकारिणी कमेटी करती है।

(२२) ग्वालियर किले का जैन वार्षिक मेला: -आश्विन वदी अमावस के दिन श्री वासपूज्य मन्दिर ग्वालियर से जलेब प्रारम्भ की जाकर श्रीजी को ग्वालियर किले पर चित्र मे दिखाई गई विशाल जैन प्राचीन मूर्तियों के सामने विराजमान किया जाता है। यहा उपस्थित जैन बन्धु सामूहिक भजन, नृत्य करते हैं और बाद मे कलशाभिषेक किये जाते हैं। इस मेले के अवसर पर बड़ी संख्या मे अजैन व्यक्ति भी किले पर पहुँचते है। अनेक जैन नवयुवक मडल, व्यवस्था सम्बन्धी कार्य मे प्रशंसनीय सहयोग देते हैं।



[ ग्वालियर किले की विशाल प्राचीन जैन मूर्तियाँ ]

(२३) नसियां जी का मेला—रामकुई, लश्कर स्थित नसियां जी में प्रतिवर्ष आश्विन सुदी दशमी के दिन वार्षिक मेला आयोजित किया जाकर

भजन नृत्य के साथ श्रीजी के कलशाभिषेक किये जाते हैं।

(२४) शरद महोत्सव:—आश्विन सुदी पूर्णमासी के दिन श्री दि० जैन बीसपन्थी चम्पाबाग मन्दिर में रात्रि को कलशाभिषेक किये जाकर शरद महोत्सव मनाया जाता है।

(२५) श्री महावीर स्वामी निर्वाण महोत्सव:—

कार्तिक बदी अमावस के दिन प्रत्येक दि० जैन मन्दिर में भगवान महावीर स्वामी का निर्वाण महोत्सव सामूहिक लड्डू चढ़ा कर मनाया जाता है। कुछ विशेष मंदिरों का लड्डू चढ़ाने का समय इस प्रकार है:—

१. चम्पाबाग बीसपन्थी, मन्दिर—प्रातः साढ़े पांचबजे।

२. तेरापन्थी मन्दिर, माधवगंज—प्रातःसवा आठ बजे।

३. तेरापंथी मन्दिर, दौलतगंज—प्रातः साढ़े आठ बजे।

४. बड़ा मंदिर, डीडवाना ओली—प्रातः नौ बजे।

५. नया मन्दिर, दानाओली—प्रातः साढ़े नौ बजे।

(२६) श्री दि० जैन रथ यात्रा मुरार:-कार्तिक सुदी छठमी के दिन श्री दि० जैन मन्दिर, मुरार से रथ यात्रा निकाली जाती है। यह मुरार के विभिन्न बाजारों से होती हुई चिक सन्तर मुरार स्थित धर्मशाला में कलशाभिषेक किये जाकर सम्पन्न होती है। यहां श्रीजी तीन दिन तक विराजमान रहते हैं। इस अवधि में भजन, पूजन, शास्त्र-वाचन, नृत्य आदि होते हैं।

(२७) जैसवाल पंचायती रथयात्रा लश्कर:—कार्तिक सुदी सप्तमी के दिन श्री दि० जैन जैसवाल पंचायती मन्दिर दानाओली से रथयात्रा निकाली जाती है, जो लश्कर के प्रमुख बाजारों से होती हुई वापिस मन्दिर जी में आती है यहां कलशाभिषेक होते हैं।

(२८) सामूहिक दिगम्बर जैन रथयात्रा:—नगर के समाज सेवी व्यक्तियों ने समाज में एकता की भावना जागृत करने के उद्देश्य से, वर्षों से निकाली जा रही तीन पृथक-पृथक रथ यात्राओं को एक वृहत रथयात्रा में परिवर्तित करके २६ जनवरी १९६९ को विशाल रथयात्रा निकाली, जिसमें तीन दिन तक विभिन्न धार्मिक कार्यक्रम आयोजित कर धर्म प्रभावना की गई। इसके पूर्व आश्विन सुदी त्रियोदशी को श्री दि० जैन नया मन्दिर, दानाओली, कार्तिक सुदी दौज को श्री दि० जैन बीसपंथी चम्पाबाग दानाओली, मगसर माह में श्री दि० जैन बड़ा मन्दिर डीडवाना ओली द्वारा अलग अलग रथयात्रा निकाली जाती थी। सामूहिक रथयात्रा प्रतिवर्ष आयोजित करने के लिये एक 'श्री दिगम्बर जैन वृहत रथयात्रा महोत्सव समिति' गठित की गई है जिसके अध्यक्ष श्री मानिकचन्द्र गंगवाल, मन्त्री श्री मिश्रीलाल जी पाटनी व कोषाध्यक्ष श्री मोतीलाल जी पान्ड्या हैं।

(२९) श्री गुरुवर्य पं० गोपालदास जी बरैया जयन्ती महोत्सव:—स्याद्वाद वारिधि, वादिगज केशरी, न्याय वाचस्पति गुरुवर्य प० गोपालदास जी बरैया के नाम से सभी परिचित हैं। आप अनेक विद्वानों के जन्मदाता व सामाजिक क्रांति के सूत्रधार थे। आपने समाज को पुरानी रूढ़ियों से मुक्त करने के अनेक प्रयास किये। जैन शिक्षा के प्रसार व प्रचार में आपका योग भुलाया नहीं जा सकता। आगरा नगर में चैत्र कृष्ण १२ वि.स. १९२३ में आपका जन्म हुआ था। ऐसी महान आत्मा के प्रति अपनी हार्दिक श्रद्धाञ्जलि व्यक्त करने हेतु जैन समाज प्रतिवर्ष चैत्र शुक्ला एकम् (गुड़ी पड़वा) के दिन महावीर धर्मशाला, नई सड़क लश्कर में व्याख्यान, भजन आदि का आयोजन करती है। जैन सिद्धान्तदर्पण जैन धर्म प्रवेशिका, जैन भूगोल, सुशीला (उपन्यास) आपकी प्रमुख रचनायें हैं।

*—मिश्रीलाल पाटनी*

---

# नगर स्थित जैन धर्मशालायें

नगर के जैन, अजैन व्यक्तियों के सामाजिक धार्मिक कार्यों को सम्पन्न करने हेतु वृहत्तर-ग्वालियर में १२ दिगम्बर व १ श्वेताम्बर जैन धर्मशालायें स्थित हैं। इनमें से लश्कर में १०, ग्वालियर मे २, व मुरार मे १ धर्मशाला है।

१. श्री दि० जैन तेरापंथी, पुरानी सहेली, धर्म-शाला, नई सड़क, लश्कर।

२. श्री दि० जैन बीसपंथी चम्पाबाग धर्मशाला, नई सड़क, लश्कर।

३. श्री महावीर धर्मशाला, नई सड़क, लश्कर।

४. श्री पार्श्वनाथ धर्मशाला, पुरानी सहेली डीडवाना ओली, लश्कर।

५. श्री जैसवाल पंचायती धर्मशाला, नवकासा १, दानाओली, लश्कर।

६. श्री दि० जैन तेरापंथी नई सहेली, धर्मशाला, दानाओली, लश्कर।

७. श्री दि० जैन बरैया पंचायती धर्मशाला, दानाओली, लश्कर।

८. श्री दि० जैन पार्श्वनाथ धर्मशाला, चितेरा-ओली, लश्कर।

९. श्री ऋषभनाथ धर्मशाला, मामा का बाजार, लश्कर।

१०. श्री जैन श्वेताम्बर धर्मशाला, सराफा बाजार लश्कर।

११. श्री गोकुलचन्द जी धर्मशाला, लोहा मन्डी, ग्वालियर।

१२. श्री दि० जैन वासपूज्य धर्मशाला, पसारी-ओली, ग्वालियर।

१३. श्री दि० जैन पंचायती धर्मशाला, चिक सन्तर, मुरार।

उक्त धर्मशालाओं का संक्षिप्त विवरण निम्न प्रकार है:—

**१. श्री दिगम्बर जैन तेरापन्थी, पुरानी सहेली धर्मशाला, नई सड़क, लश्कर:**—नई सड़क फिलिमस्तान टॉकीज के सामने १२५ वर्ष पूर्व श्री रोड़मल जी फतेहलाल जी ने उक्त धर्मशाला का निर्माण कराया। इस धर्मशाला के विस्तृत आंगन मे फूल, पौधों और हरि-याली से परिपूर्ण आकर्षक सजा हुआ बगीचा लगा है। यहा ४ कमरे, ६ बरामदे, २ हाल तथा ५ अलमारियां हैं। विद्युत, नल, कुआ, रसोईघर, स्नान घर आदि की समुचित व्यवस्था होने से अधिकाश वैवाहिक, धार्मिक व सामाजिक कार्यों मे इसका उपयोग किया जाता है। धर्मशाला की प्रबन्ध व्यवस्था, पुरानी सहेली, डीडवाना ओली स्थित दि० जैन बड़ा मन्दिर पंचायत द्वारा की जाती है।

**२. श्री बीसपन्थी चम्पाबाग धर्मशाला, नई सड़क:-** श्री दि० जैन बीसपन्थी मन्दिर, चम्पाबाग के अन्तर्गत नई सड़क पर, विशाल मैदान के रूप में यह धर्मशाला स्थित है। वर्तमान मे इस धर्मशाला का उपयोग धार्मिक, सामाजिक व सांस्कृतिक कार्यक्रम आयोजित करने हेतु किया जाता है। विस्तृत मैदान होने के कारण यहा नाटक, जीमन व बड़े पैमाने पर किये जाने वाले समा-रोह सुविधापूर्वक सम्पन्न हो जाते हैं। इसके सामने ही

एक धर्मशाला और है जिसके एक भाग में अग्रंला फेक्ट्री व कुछ भाग में जैन छात्रावास स्थित है। इस छात्रावास के कमरे श्री चांदमलजी फूलचन्द जी द्वारा बनवाये गये थे। शेष भाग में कभी-कभी जीमन व सांस्कृतिक कार्यक्रम आयोजित किये जाते हैं। उक्त दोनों धर्मशालाओं की व्यवस्था चम्पाबाग-मंदिर कमेटी द्वारा की जाती है। इस धर्मशाला में यात्रियों को ठहरने की दृष्टि से स्थान नहीं है।

३. श्री महावीर धर्मशाला, नई सड़क, लश्कर:—नगर के मध्य, पूर्ण सुसज्जित विशाल महावीर धर्मशाला का निर्माण कार्य सन् १९३३ में श्री गणेशी-लाल जी फूलचन्द जी द्वारा सम्पन्न किया गया। इसमें ५५ कमरे, २ हाल, १ चौक, भोजनालय, शौचालय, स्नान घर, कुआ, हेन्डपम्प आदि हैं। इस धर्मशाला में यथा स्थान, नल व विद्युत की व्यवस्था है। यात्रियों की सुविधा की दृष्टि से स्थाई मैनेजर व नौकर उपलब्ध हैं। उचित व्यवस्था व अधिक सुसज्जित पृथक कमरे होने से यहा एक ही समय मे दो-दो बारातो का ठह-रना सम्भव हो जाता है। धार्मिक, सामाजिक, सांस्कृतिक सभी प्रकार के अवसरों पर इसका यथा सम्भव प्रयोग जैन व अजैन समाज द्वारा किया जाता है। इसकी व्यवस्था श्री बुधमल जी गंगवाल करते हैं। सन् १९६४ मे उक्त फर्म द्वारा एक ट्रस्ट का निर्माण किया गया है जिसका मुख्य उद्देश्य महावीर धर्मशाला की व्यवस्था करना है।

४. श्री पार्श्वनाथ धर्मशाला, बड़ा मन्दिर, चीक-मचन्द जैन मार्ग, (डीडवाना ओली), लश्कर:—बड़ा मन्दिर डीडवाना ओली के समीप स्थित पार्श्वनाथ धर्मशाला का निर्माण ५ वर्ष पूर्व श्री कस्तूरचन्द जी सोनी के आर्थिक सहयोग एव प्रयत्नों से हुआ। इसमे १ हॉल ५ कमरे, व कई अलमारियां हैं। यात्रियों, त्यागी गणों के ठहरने व छोटे धार्मिक व सामाजिक कार्यों के लिये यह धर्मशाला सुविधाजनक है। इसकी व्यवस्था श्री कस्तूरचन्द सोनी व बड़ा मन्दिर पचायत द्वारा की जाती है। धर्मशाला के एक भाग में श्री वर्द्धमान दिग-म्बर जैन नवयुवक सघ द्वारा संचालित श्री वर्द्धमान पुस्तकालय एवं वाचनालय स्थित है।

५. श्री दि० जैन जैसवाल पचायती धर्मशाला, नक्काशा १, दानाओली:—जैसवाल जैन पचायती मदिर दानाओली के अन्तर्गत इस धर्मशाला का निर्माण कार्य सन् १९६६ में प्रारम्भ हुआ। इस कार्य हेतु एक छोटी सी जगह खरीदी गई किन्तु कुछ समय बाद ही दाना-ओली नक्कासा न. १ में विशाल स्थान पर उक्त धर्मशाला का निर्माण कार्य किया गया। वर्तमान में इसकी एक मन्जिल बनकर पूर्ण हो चुकी है जिसमे ३ हॉल व ८ कमरे हैं। उक्त धर्मशाला का उपयोग धार्मिक, सामा-जिक कार्यों हेतु किया जाता है। व्यवस्था कार्य जैसवाल पचायत द्वारा होता है। इसमें बर्तन, बिछायत आदि की भी व्यवस्था है। जैसवाल पचायत के वर्तमान अध्यक्ष श्री मोहनलाल जी, मन्त्री श्री मुन्नीलाल जी, व कोषाध्यक्ष श्री गप्पूलाल जी घी वाले हैं।

६. श्री दि० जैन तेरापंथी, नई सड़क, नया मंदिर धर्मशाला, दानाओली, लश्कर—सन् १९१८ में श्री सदासुख जी महाचन्द जी गंगवाल ने तेरापन्थी-नया मन्दिर-क्षेत्र मे इस धर्मशाला का निर्माण करवाया। इसमें ७ कमरे व २ हॉल हैं। वर्तमान में इसका अगला भाग श्री वर्द्ध-मान माध्यमिक विद्यालय व शेष भाग धार्मिक, सामा-जिक कार्यों और त्यागी गणों के निवास हेतु उपयोग में लाया जाता है। इस धर्मशाला में यात्रियों को ठहरने की व्यवस्था नहीं है। धर्मशाला की व्यवस्था नया मन्दिर कमेटी द्वारा की जाती है।

७. श्री दि० जैन बरैया पंचायती धर्मशाला, दानाओली, लश्कर:—उक्त धर्मशाला जैन भवन' दानाओली के नाम से विख्यात है। इसकी स्थापना बरैया पचायत द्वारा सन् १९६६ में की गई थी वर्तमान में इसका निर्माण कार्य अधूरा है जिसे शीघ्र ही सम्पूर्ण किया जा रहा है। धर्मशाला की व्य-वस्था बरैया पचायत कमेटी द्वारा की जाती है जिसके अध्यक्ष श्री मोहनलाल जी, मन्त्री प्रो० रामचरणलाल जी और कोषाध्यक्ष श्री नेमीचन्द जी है।

(८) श्री दि० जैन पार्श्वनाथ धर्मशाला, चितेरा ओली, माधवगंज:—श्री दि० जैन तेरापन्थी मन्दिर, माधवगंज क्षेत्र में स्थित पार्श्वनाथ धर्मशाला का निर्माण, मन्दिर जी द्वारा सन् १९६६ मे हुआ। इसमे १ चौक, १ हॉल, ४ कमरों, नल, बिजली, के अतिरिक्त पखे, आदि की भी सुविधाएँ हैं। यह धर्मशाला मन्दिर से लगी हुई है। इसका उपयोग धार्मिक कार्यों, सामाजिक कार्यों व अन्य समाज के कार्यों में सुविधाजनक सिद्ध होता है। यहां फर्श, बर्तन, टाट-पट्टियां, विवाह के लिये चौरी, समवशरण, व जैन पद्धति से विवाह के लिये पंडित का भी प्रबंध है। धर्मशाला की व्यवस्था श्री दि. जैन तेरापन्थी मन्दिर, माधवगंज द्वारा की जाती है। प्रबन्ध कार्य श्री मुन्शीलाल जी व कपूरचन्द जी द्वारा किया जाता है।

(९) श्री ऋषभनाथ धर्मशाला, मामा का बाजार, लश्कर:—मामा के बाजार मे स्थित श्री ऋषभनाथ जैन धर्मशाला, समीप स्थित जैन परिवारों के धार्मिक व सामाजिक कार्यों मे बहुत अधिक सुविधाजनक सिद्ध हुई है। इसमे एक चौक व कई तिवारे हैं। प्रतिवर्ष महावीर जयन्ती के दिन समस्त दिगम्बर व श्वेताम्बर जैन समाज की ओर से आयोजित की जाने वाली भगवान महावीर की प्रभात फेरी का प्रारम्भ इसी धर्मशाला से किया जाता है। इस धर्मशाला की व्यवस्था श्री दि० जैन पचायती बड़ा मन्दिर, मामा के बाजार की प्रबन्ध समिति द्वारा की जाती है।

(१०) श्वेताम्बर जैन धर्मशाला, सराफा बाजार, लश्कर:—श्वेताम्बर जैन मन्दिर, सराफा बाजार के निकट ही यह विशाल धर्मशाला स्थित है। इसका उपयोग धार्मिक, सामाजिक कार्यों को सम्पन्न करने व यात्रियों को ठहराने हेतु किया जाता है। सम्बन्धित कार्यों के लिये बर्तन बिछायत आदि भी यहाँ उपलब्ध हैं। धर्मशाला की व्यवस्था मूर्ति पूजक संघ द्वारा की जाती है।

(११) श्री गोकुलचन्द जी जैन धर्मशाला, लोहामन्डी, ग्वालियर:—लोहामन्डी (ग्वालियर) में स्थित गोकुलचन्द जी धर्मशाला का कार्य, गोकुलचन्द जी जैन मन्दिर प्रबन्ध कमेटी द्वारा संचालित है। इसका उपयोग सामाजिक व धार्मिक कार्यों के अलावा यात्रियों के निवास के लिये भी किया जाता है।

(१२) श्री दि० जैन वासपूज्य पंचायती धर्मशाला, जैन भवन, ग्वालियर:—पसारी ओली (ग्वालियर) में श्री वासपूज्य जैन मन्दिर से लगे हुए जैन भवन को धर्मशाला के रूप मे निर्मित किया जा रहा है जिसका निर्माण कार्य चालू है। इसकी व्यवस्था श्री वासपूज्य जैन मन्दिर पचायत द्वारा की जाती है।

(१३) श्री दि० जैन पंचायती धर्मशाला, चिक सत्तर, मुरार—विशाल चौक व अनेक आधुनिक कमरों से सुसज्जित चिक सत्तर मुरार मे जैन-धर्मशाला स्थित है, जिसका प्रयोग धार्मिक व सामाजिक कार्यों मे होता है। त्यागी व्रतियों के ठहरने के लिये मुरार क्षेत्र में यह उत्तम स्थान है। इसके एक हिस्से में जैन मिडिल स्कूल भी चलाया जाता है। वर्तमान में इसकी व्यवस्था श्री ओलाराम प्रेमराज जी करते हैं।

---

निर्भयता आध्यात्मिकता की सबसे पहली आवश्यकता है।
Fearless-ness is the first requisite of Spirituality.

—महात्मा गांधी

# धार्मिक - पाठशालाएँ

लश्कर नगर मे ६ धार्मिक पाठशालायें विभिन्न मोहल्लो मे चलाई जा रही हैं। पाठशालाओं का उद्देश्य जैन बालक बालिकाओं में धार्मिक संस्कार डालना है। धार्मिक शिक्षा बच्चों को बड़े होने पर अन्य सभी धर्मों का तुलनात्मक दृष्टि से अध्ययन करने मे मदद देती है। उनके विचारों और दृष्टि-कोणों को एकांगी नही बल्कि, विस्तृत और उदार बनाती है।

धार्मिक संस्कार से रहित बच्चे अपने आने वाले जीवन मे नैतिकता, उदारता, सदव्यवहार आदि गुणों को अपना आधार नही बना सकेंगे। जब बच्चों को धर्म का ज्ञान नहीं होता है तो वे शास्त्र सभा, धार्मिक आयोजन तथा सामाजिक कार्यक्रमों से दूर भागने लगते हैं। दर्शन, पूजन, जाप से भी जी चुराने लगते हैं। धार्मिक शिक्षा अनैतिक और कुमार्गी होने से बचाती हैं। आज के वैज्ञानिक युग के संसार में अनेकों आकर्षण मौजूद हैं और दिनोदिन बढ़ते जा रहे हैं ऐसी स्थिति मे माँ बाप की सेवा, भाई बहिनो से प्रेम-पूर्ण व्यवहार,अपने पड़ौसियों से हिलमिल कर अच्छा सम्मान-पूर्ण जीवन व्यतीत करने का पाठ सिखलाने वाली सस्थायें 'धार्मिक-पाठशालायें' ही हैं। कुछ लोग धार्मिक शिक्षा ग्रहण न करना और धार्मिक आचरणों पर न चलने को ही प्रगतिशीलता का लक्षण मान बैठे हैं। जब हमारे नवयुवक विदेश मे उच्च शिक्षा हेतु जाते हैं तब भी उन देशों के व्यक्ति उनसे जैन धर्म पर विशेष जानकारी मांगते हैं और गिरजाघरों में उनके भाषणों का आयोजन करते हैं। हमारे देश में ही अनेक व्यक्ति समय-समय पर जैन धर्म पर प्रश्न पूछते हैं ऐसी स्थिति मे धर्म का ज्ञान न होना उपहास का कारण ही बनता है। नगर की धार्मिक-शिक्षण संस्थाओं की संक्षिप्त जानकारी निम्न लिखित है :—

**१. बड़ा मन्दिर जैन पाठशाला, डीडवाना ओली:—**

लगभग ५० वर्ष पूर्व तत्कालीन बड़ा मन्दिर कमेटी द्वारा धार्मिक शिक्षा देने हेतु जैन पाठशाला की स्थापना की गई। सन् १९३८ से इस पाठशाला के एक मात्र अध्यापक पं. लाला भईया मुख्य अध्यापक के स्थान पर नियुक्त हैं। पाठशाला की व्यवस्था वर्तमान प्रबन्ध कमेटी श्री दि० जैन तेरापन्थी पुरानी सहेली द्वारा की जाती है। इस पाठशाला में प्रतिदिन करीब २५ बालक उपस्थित होते हैं।

**२. श्री दि० जैन पाठशाला, दानाओली :—**

चम्पाबाग मन्दिर मे स्थित जैन पाठशाला की स्थापना, मन्दिर पंचायत द्वारा सन १९३८ में हुई। धार्मिक शिक्षा देकर बच्चों मे धार्मिक भावनाओं की नीव डालते रहना ही इसका एक मात्र उद्देश्य है। पाठशाला की व्यवस्था मन्दिर कमेटी द्वारा की जाती है। इस पाठशाला मे प्रतिदिन ३० छात्र धार्मिक शिक्षा ग्रहण करने हेतु उपस्थित होते हैं।

३. श्री दि. जैन पाठशाला, चिलेरा ओली, माधवगंज—

तेरापन्थी मन्दिर माधवगंज में स्थित जैन पाठशाला की स्थापना सन १९२८ में मंदिर प्रबंधकों द्वारा की गई। इस पाठशाला में प्रतिदिन ३० छात्र छात्राए उपस्थित होती हैं। वर्तमान में इस पाठशाला के छात्रों को व्यवस्थित ढंग से प्रथम बालबोध से लेकर छहढाला रत्न करण्ड-श्रावकाचार तक की धार्मिक शिक्षा प्रदान की जाती है। प्रति वर्ष बम्बई व सोलापुर बोर्ड द्वारा लिखित व मौखिक परीक्षायें होती हैं। सुबह और दोपहर दोनो समय पाठशाला में पंडित मोहनलाल जी द्वारा बच्चो को धार्मिक शिक्षा दी जाती है पाठशाला की व्यवस्था मन्दिर जी के अन्तर्गत प्रबंधक समिति द्वारा की जाती है जिसके अध्यक्ष श्री सुगनचन्द जी पाटनी, मन्त्री श्री चुन्नीलाल जी हैं।

४. श्री दि. जैन पार्श्वनाथ पाठशाला, दौलतगंज:—

बीसपन्थी मन्दिर दौलतगंज में स्थित जैन पाठशाला की व्यवस्था मन्दिर के प्रबन्धको द्वारा की जाती है। यहां प. लाला भइया द्वारा बच्चों को धार्मिक शिक्षा दी जाकर धार्मिक संस्कारों को जाग्रत किया जाता है। इस पाठशाला मे २५ बालक-बालिकायें धार्मिक शिक्षा प्राप्त करने हेतु उपस्थित होते हैं, जो अत्यंत प्रशसनीय है।

५. श्री दिगम्बर जैन बन्धु सभा, शिशु पाठशाला, नया बाजार:—

श्री दि. जैन बन्धु सभा,नया बाजार द्वारा संचालित उक्त पाठशाला की स्थापना २५ दिसम्बर १९६७ को मन्दिर के निचले भाग में स्थित कमरों में हुई। लगभग ८० बालक बालिकायें को यहां योग्य अध्यापक श्री स्वरूप चन्द जैन धार्मिक शिक्षा प्रदान करते हैं। पाठशाला की व्यवस्था जैन बन्धु सभा के निर्वाचित पदाधिकारियो द्वारा की जाती है। वर्तमान अध्यक्ष श्री बुधमल जी गगवाल, मन्त्री श्री झम्मनलाल जी और कोषाध्यक्ष श्री रूपचन्द जी पाटनी हैं।

६. श्री श्वे० जैन पाठशाला सराफा बाजार, लश्कर—

यह पाठशाला जैन श्वेता० पार्श्वनाथ मन्दिर, सराफा बाजार, लश्कर मे स्थित है। यह जनवरी सन १९६९ मे प्रारंभ की गई है। श्वेता० समाज द्वारा चलाई जाने वाली यह एक मात्र पाठशाला है। यह नथमल पारख ट्रस्ट द्वारा चलाई जाती है। वर्तमान मे इसके अध्यापक श्री रामस्वरूप जी त्रिपाठी हैं।

---

केवल सत्य रहेगा, शेष सब काल के गाल मे चला जायगा।

Truth alone will survive and all the rest will be swept away before (enduse) the tide of time.

सभी धर्मों मे धर्मान्धता है। प्रकाश के साथ छाया होती ही है।

Humbug there Indoubtedly is about all religions, where there is light, there is also shadow

—महात्मा गांधी

# नगर की जैन शिक्षण संस्थाएँ

ग्वालियर में शिक्षण संस्थाओं के स्थापित करने और चलाने में समाज ने विशेष रुचि नहीं ली। लश्कर व मुरार में एक-एक मिडिल स्कूल समाज द्वारा चलाया जा रहा है जिसे अधिक प्रगति और रुचि का लक्षण नहीं माना जा सकता है। ग्वालियर लश्कर और मुरार की समाज के शिक्षा प्रेमी सज्जनो का कर्तव्य है कि वे समाज के दानप्रेमी सज्जनो को उक्त शिक्षण संस्थाओं की स्थापना की सलाह दें और उपयोगिता से परिचित करायें। समाज के बच्चों में भारतीय संस्कार बनाये रखने के लिये कान्वेंट स्कूल की तरह शिक्षण संस्था स्थापित करना चाहिये। लश्कर में एक जैन हाई स्कूल, एक जैन कालेज स्थापित किये जाने की काफी गुंजाइश है। इसके अतिरिक्त एक जैन शोध संस्थान के स्थापित किए जाने की भी आवश्यकता है। बनारस विश्वविद्यालय की तरह ग्वालियर विश्वविद्यालय में जैन दर्शन के अध्ययन हेतु एक जैन सीट की स्थापना का भी प्रयत्न करना चाहिए।

### श्री महावीर दि० जैन माध्यमिक मिडिल स्कूल, चिक सन्तर, मुरार

चिक सन्तर, मुरार में स्थित जैन मिडिल स्कूल का संचालन जैन मन्दिर पंचायत कमेटी द्वारा किया जाता है। शासकीय मान्यता प्राप्त मिडिल स्कूल में सामान्य शिक्षा के साथ साथ धार्मिक शिक्षा भी दी जाती है। इसमें लगभग ५०० विद्यार्थी शिक्षा ग्रहण करते हैं। स्वर्गीय १०५ क्षुल्लक श्री गणेश प्रसाद जी वर्णी की प्रेरणा से सन १९४८ में उनके चतुर्मास के के अवसर पर इस स्कूल की स्थापना की गई थी जिसका विस्तृत रूप सामने है। उक्त स्कूल, जैन पंचायती धर्मशाला, चिक सन्तर, मुरार में चलाया जाता है।

### श्री वर्द्धमान माध्यमिक विद्यालय, दाना ओली, लश्कर

बालक ही समाज की धुरी है, यदि बालकों के व्यक्तित्व का निर्माण सही दिशा में नहीं हुआ तो हो सकता

है हमारे वर्तमान समाज का ढांचा ही चरमरा जाय। हमें प्रसन्नता है कि इसकी पीड़ा सर्व प्रथम लश्कर समाज के प्रसिद्ध सर्राफ सर्व श्री गुलाबचन्द रेशमचन्द शाह ने अनुभव की और अपनी गाढ़ी कमाई से ५००० रुपये दान देकर उक्त विद्यालय का श्री गणेश किया।

यह विद्यालय दि. जैन नया मन्दिर कमेटी द्वारा प्रदत्त एक विशाल भवन में स्थित है। इसकी स्थापना सन १९६१ में हुई। लश्कर जैन समाज के सहयोग से इसकी व्यवस्था वर्द्धमान शिक्षा समिति द्वारा उचित ढग से की जाती है। कक्षा आठ तक की शिक्षा यहां पर उपलब्ध हैं और लगभग २५० छात्र-छात्राएँ विभिन्न कक्षाओं मे अध्ययन करते हैं।

इसके अतिरिक्त छोटे छोटे बालको के हेतु एक नर्सरी विभाग है जिसमें मान्टेसरी पद्धति से बच्चो को पढ़ाया जाता है। प्राथमिक विभाग में ४ अध्यापिकाएँ तथा माध्यमिक विभाग में ५ आध्यापिकाएँ कार्यरत है। यह विद्यालय निकट भविष्य मे जैन हाईस्कूल मे परिणत होने जा रहा है।

इस समय विद्यालय शासन द्वारा मान्यता प्राप्त है तथा शासकीय अनुदान के रूप मे ७००० रु. की धनराशि उसे प्रतिवर्ष प्राप्त होती रहती है। इसके अतिरिक्त केन्द्रीय समाज कल्याण बोर्ड, न्यू देहली, से नर्सरी विभाग को ७५० रु० की वार्षिक राशि भी मिलती है बालकों के स्वस्थ विकास के लिए आंतरिक एवं बाह्य क्रीडाएँ, पर्यटन एव मनोरंजन के कार्यक्रम आयोजित होते रहते हैं। विभिन्न प्रतियोगिताओं में भाग लेनेवाले विजेता छात्र एवं छात्राओं को समय-समय पर पुरस्कृत भी किया जाता है।

बालक का सर्वांगीण विकास कैसे हो वह समाज और देश का सुयोग्य नागरिक कैसे बने। इसके लिये यह आवश्यक है कि उसके समाने प्रारंभ से ही शारीरिक, मानसिक और नैतिक आदर्शों का उच्चतम मान स्थापित किया जाय। यहां के कार्यकर्ताओं का यह विश्वास है कि चारित्र के धरातल को उंचा किये बिना मनुष्य की सही उन्नति और समाज मे उसके समायोजन की प्रक्रिया और उसके स्वरूप नहीं निखरते। इसी लक्ष्य की प्राप्ति हेतु प्रारंभ से यह विद्यालय सतत जागरूक रहा है और शिक्षा के क्षेत्र मे विषम परिस्थितियों से संघर्ष करने के बावजूद आज वह प्रगति के पथ पर अग्रसर है। संचालन समिति के पदाधिकारी निम्न प्रकार है :—

संरक्षक श्री रेशम चन्द शाह, अध्यक्ष श्री मानिक चन्द गंगवाल, उपाध्यक्ष श्री हुकमचन्द अजमेरा, मन्त्री श्री कमलचन्द काशलीवाल, कोषाध्यक्ष श्री शान्तीचन्द पाटोदी।

—*कपूरचन्द बरैया*

---

किसी भी धर्म को उसके उत्कृष्टतम पक्ष से परखना चाहिये।
A religion has to be Judged by its best specimens.
नैतिकता के बिना कोई धर्म नहीं जी सकता।
No religion can exist without morality.
वासनापूर्ण हृदय को शुद्ध करने को प्रार्थना अचूक दवा है।
Prayer is an unfailing means of clearing the heart of passions.

—महात्मा गांधी

# नगर के जैन - छात्रावास

ग्वालियर शिक्षा का प्रमुख केन्द्र है। यहां प्रतिवर्ष सहस्त्रों की तादाद में छात्र विविध महाविद्यालयो मे विद्याध्ययन करने आते हैं जिनमें आस-पास के अनेक जैन छात्र सम्मिलित होते हैं किन्तु उनके निवास की कोई समुचित व्यवस्था नही थी। स्थानीय समाज के बुद्धिजीवी वर्ग ने निवास की समस्या को सुलझाने के लिए चम्पाबाग धर्मशाला में एक हिस्सा देकर उसकी तत्कालीन व्यवस्था करदी। जैन छात्रावास की नींव पड़ने का यह प्रथम कदम था।

सन् १९५० में समाज के प्रबुद्ध शिक्षाविद प्रो. खासीराम जी जैन के नेतृत्व मे "श्री वीर शिक्षा समिति" का गठन किया। इस समिति ने अपने कार्यकाल में अच्छी प्रगति की, अनेक मेधावी छात्रो का सहयोग पा करके उसने कई वार्षिक अधिवेशनो का आयोजन किया जिसके फलस्वरूप वह समाज के व्यक्तियों का ध्यान एक ऐसे अभाव की ओर खींच सकी जो आगे चलकर छात्रावास के उपयुक्त वातावरण को बनाने मे अनुकूल सिद्ध हुई।

समय के चक्र से नगर मे अनेक शिक्षण संस्थाओ का उदय हुआ पर स्थान की सीमितता के कारण उपरोक्त छात्रावास कुछ अपूर्ण प्रतीत हुआ। इस कारण समिति ने सर्व प्रथम छात्रावास हेतु एक नवीन सुविधा सम्पन्न भवन के निमार्ण कार्य का संकल्प लिया। उसके अनेक विधिवत् प्रयत्न हुये। तत्पश्चात २३ अक्टूबर १९५६ को कटोराताल स्थान के निकट २२ हजार वर्गफुट भूमि शासन से छात्रावास निर्माण करने हेतु प्राप्त हुई। समिति को श्रद्धेय १०५ क्षुल्लक श्री गणेश प्रसाद जी वर्णी तथा श्रद्धेय १०८ मुनि श्री देशभूषण महाराज के आशीर्वाद प्राप्त हुये हैं।

वर्तमान में छात्रावास के अन्तर्गत २० कमरे, एक रसोई घर, १० स्नानागार तथा छह शौचालय है जिनमे लगभग ६८००० रुपये व्यय हो चुके हैं। ४४ कमरे, पुस्तकालय, शास्त्र भण्डार, स्वाध्याय भवन, एक बड़ा हाल, वार्डन क्वाटर, कामन रूम और क्रीडा स्थान का निर्माण कार्य होना शेष है जो दातारो के सहयोग की अपेक्षा करता है।

इस समय संस्था के आधीन दो छात्रावास चल रहे हैं। पहला छात्रावास नई सड़क चम्पाबाग धर्मशाला मे स्थित है जिसमे २६ विद्यार्थियों के रहने का प्रबन्ध है। दूसरा नया छात्रावास है जो कटोराताल राजपायगा रोड लश्कर पर स्थित है, जिसमे ४० विद्यार्थी रह रहे हैं। सन १९६७ मे प्रो. खासीरामजी के दान से छात्रावास मे भोजनालय के भवन का निर्माण करवाया गया है जिसका संचालन छात्र परस्पर सहयोग के आधार पर करते हैं। छात्रावास के लड़को मे धार्मिक प्रवृति डालने हेतु धार्मिक शिक्षा की व्यवस्था की जाना अत्यन्त आवश्यक है।

छात्रावास का अतीत वास्तव में बड़ा उज्वल रहा है। यहां से निकले छात्र शासन के उच्च स्थानो पर पदासीन है, कई स्वतन्त्र व्यवसायी है और कई धार्मिक और सामाजिक सेवा में रत हैं। भविष्य में समाज को इनसे अनेक आशायें हैं। वीर शिक्षा समिति के पदाधिकारी निम्नलिखित है:—अध्यक्ष-श्री श्यामलाल पाण्डवीय, मन्त्री-श्री निर्मल कुमारजी एडवोकेट, कोषाध्यक्ष-श्री मुन्नीलालजी, अधीक्षक—प्रो. एन. एल. जैन व प्रचार मन्त्री श्री रूपचन्द जी पाटनी।

—कपूरचन्द बरैया

# जैन औषधालय

श्रावण शुक्ला त्रियोदशी सम्वत् १९८९ को इस औषधालय की स्थापना नया मन्दिर धर्मशाला मे हुई। स्व. श्री छगन लाल जी पांड्या स्व. श्री गुलाब चन्द जी गोधा, श्री मिश्रीलाल जी पाटनी आदि की प्रेरणा व इनके मासिक दान की स्वीकृति से औषधालय का प्रारम्भ हुआ। वर्तमान में यह औषधालय दानाओली चम्पाबाग के मन्दिर द्वारा ३ रु. माहवार पर दी गई उत्तम जगह पर स्थित है। वृहत्तर ग्वालियर की जैन समाज द्वारा चलाये गये इस एक मात्र औषधालय मे आयुर्वेदिक पद्धति से चिकित्सा की जाती है। औषधालय की आर्थिक आवश्यकतायें समाज के व्यक्तियों द्वारा दिए गये मासिक, वार्षिक चन्दे व दान की राशि से पूरी की जाती है। यहा प्रारम्भ मे दवा का वितरण मुफ्त किया जाता था किन्तु कुछ वर्षों से १० पैसा प्रतिरोगी लेना चालू किया है जिससे रोगीगण दवा का दुरुपयोग न कर सकें।

३६ वर्ष की अवधि में इस औषधालय मे विभिन्न अवैतनिक और वैतनिक योग्य वैद्यों ने छह लाख रोगियों को औषधि प्रदान कर रोगमुक्त करने का श्रेय जैन समाज, ग्वालियर को दिया है। इस औषधालय द्वारा सभी वर्ग के व्यक्तियो की भेदभाव रहित सेवा की जाती रही है। इस एक मात्र जैन औषधालय को पूर्ण विकसित करने के लिये समस्त जैन समाज का आर्थिक सहयोग नितान्त आवश्यक है।

सन १९६० से १९६८ तक श्री मिश्रीलाल जी पाटनी ने मन्त्री पद पर रहकर औषधालय का योग्यता पूर्वक संचालन किया है। वर्तमान में औषधालय के अध्यक्ष सेठ बुद्धमल जी गंगवाल व मन्त्री श्री मानिकचन्द जी बोहरा है।

*—मिश्रीलाल पाटनी*

---

# नगर स्थित पुस्तकालय एवं वाचनालय

वृहत्तर ग्वालियर मे ५ दिगम्बर व २ श्वेताम्बर जैन पुस्तकालय एवम् वाचनालय हैं जिनका संक्षिप्त विवरण निम्न प्रकार है :—

**श्री वर्द्धमान पुस्तकालय एवं वाचनालय**
**डीडवाना ओली, लश्कर**

वर्द्धमान दिगम्बर जैन नवयुवक संघ द्वारा संचालित उक्त पुस्तकालय एवं वाचनालय की स्थापना पार्श्वनाथ धर्मशाला, डीडवाना, ओली लश्कर में २० नवम्बर सन' १९६७ को प्रो. शान्तीचन्द जी गिरधरवाल के प्रयत्नो से हुई। व्यवस्थित व विशाल रूप मे पुस्तकालय को चलाने हेतु पुस्तक संग्रह अभियान चलाकर नवयुवकों ने समाज से सैकड़ों विभिन्न विषयों की पुस्तकें एकत्रित की हैं। इसके अतिरिक्त सैकड़ों नई पुस्तकें खरीदकर भी पुस्तकालय को उपयोगी बनाया गया है।

पुस्तकालय के साथ ही वाचनालय भी स्थापित किया गया है जिसमें धार्मिक, सामाजिक, राजनैतिक, दैनिक, पाक्षिक, मासिक पत्र पत्रिकायें मगाई जाती है। यहां धार्मिक, सामाजिक जासूसी बाल-शिक्षाप्रद, साहित्यिक, अंग्रेजी आदि विभिन्न विषयों पर २००० पुस्तकें है। जैन अजैन सभी व्यक्ति इस पुस्तकालय व वाचनालय से लाभान्वित होते हैं।

इसके अतिरिक्त यहां पुस्त-कोष(Book-Bank) की व्यवस्था है, जिसके द्वारा छात्रों को वर्ष-काल में अध्ययन के लिये पाठ्यक्रम की पुस्तकें दी जाती हैं। पुस्तकालय एवं वाचनालय का संचालन वर्द्धमान दि. जैन नवयुवक संघ द्वारा निर्वाचित पुस्तकालय मन्त्री

श्री प्रमोदकुमार पाटनी व कमलकिशोर गोधा द्वारा किया जाता है।

यदि पर्याप्त धन और पुस्तके दान में मिलती रहें तो यह नगर के प्रमुख पुस्तकालयों की श्रेणी में आ सकता है। इस हेतु समाज का सहयोग अपेक्षित है।



**२. जैन वीर वाचनालय चम्पाबाग, दानाओली, लश्कर:—**

श्री वीरेन्द्र कुमार जी गंगवाल द्वारा सन १९६८ में चम्पाबाग मन्दिर के नीचे के कमरे मे एक वाचनालय स्थापित किया गया। यहा दैनिक पत्र व पत्रिकायें नियमित रूप से मंगाई जाती हैं। यहाँ शीघ्र ही व्यवस्थित रूप से पुस्तकालय चलाये जाने की आशा है। वर्तमान में संचालन कार्य, जैन वीर सेवा संघ, चम्पाबाग द्वारा किया जाता है।

**३. श्री जिनेन्द्र पुस्तकालय एवं वाचनालय, जैन भवन, दानाओली, लश्कर:-**

बरैया पचायती धर्मशाला जैन भवन, दानाओली मे स्थित पुस्तकालय व वाचनालय का स्थापना सन् १९६७ मे बरैया दि. जैन नवयुवक सघ द्वारा की गई। यहाँ लगभग २०० धार्मिक व सामाजिक पुस्तकें उपलब्ध हैं। वाचनालय मे दैनिक पत्र-पत्रिकाओं की समुचित व्यवस्था है। संचालन कार्य श्री दि. जैन बरैया नवयुवक संघ की कार्य समिति द्वारा किया जाता है।

**४. श्री पार्श्वनाथ पुस्तकालय, चितेरा ओली, माधव गंज, लश्कर:-**

श्री दि. जैन तेरापन्थी मन्दिर, माधवगज मे सन १९५८ में श्री पार्श्वनाथ पुस्तकालय एव वाचनालय की स्थापना की गई। वर्तमान में ३५० धार्मिक पुस्तकें व १०० शास्त्र यहा उपलब्ध हैं। दैनिक पत्रों की भी समुचित व्यवस्था है। इसका प्रबन्ध कार्य मन्दिर पंचायत द्वारा किया जाता है।

**५. स्थानकवासी श्वेताम्बर जैन पुस्तकालय, सराफा बाजार, लश्कर:-**

वृहत्तर ग्वालियर वर्द्धमान स्थानक वासी जैन युवक सघ द्वारा उक्त पुस्तकालय संचालित किया जाता है। इस पुस्तकालय में ३०० पुस्तकें हैं।

**६. श्री जैन पुस्तकालय, माधव गंज, लश्कर:-**

अणुव्रत-युवक-मण्डल द्वारा सचालित साधुमार्गी तेरापन्थी श्वेताम्बर जैनसमाज का यह पुस्तकालय, सरावगी सदन, माधवगज में स्थित है। इसमे ५०० धार्मिक पुस्तकें उपलब्ध है।

**७. श्री वीर पुस्तकालय, जैन मन्दिर सन्तर, मुरार:-**

स्वर्गीय १०५ क्षुल्लक श्री गणेशप्रसाद जी वर्णी की प्रेरणा से मुरार जैन पचायत द्वारा २५ वर्ष पूर्व वीर पुस्तकालय की स्थापना की गई। इस पुस्तकालय मे लगभग १००० धार्मिक एव सामाजिक पुस्तकों का सग्रह है। पुस्तकालय की व्यवस्था माध्यमिक पाठशाला, कमेटी द्वारा की जाती है।

# सांस्कृतिक-संस्थायें

**१. श्री दि. जैन ड्रामाक्लब, नया बाजार, लश्कर:-**

बच्चों में ललितकला में रुचि जाग्रत करने के उद्देश्य से नया बाजार जैन मन्दिर में श्री रूपचन्द जी पाटनी व श्री झम्मनलाल जी के विशेष प्रयत्नों द्वारा इस ड्रामा क्लब को स्थापित किया गया। धार्मिक उत्सवों के अवसर पर छोटे बालक व बालिकायें इस क्लब के अन्तर्गत नाटक, भजन आदि प्रस्तुत करते हैं। इसकी व्यवस्था जैन-बन्धु-सभा द्वारा की जाती है।

**२. महावीर नाट्य कला मन्दिर, लोहामण्डी, ग्वालियर**

सन १९६१ में श्री दि. जैन महावीर सेवा-दल द्वारा इस नाट्य कला मन्दिर की स्थापना की गई। लोहामन्डी, ग्वालियर में श्री गोकुलचन्द जी के मन्दिर में स्थित नाटक समिति के संस्थापक श्री निर्मल कुमारजी हैं। इसका प्रबन्ध संचालन श्री ज्ञानचन्द जी व श्री सूबचन्द जी बढ़ारी द्वारा किया जाता है।

**३. संगीत कला विद्यालय, नया बाजार, लश्कर:-**

श्री दि. जैन मन्दिर नयाबाजार, लश्कर में स्थित संगीत शिक्षण संस्था के संचालक श्री झम्मनलाल जी व श्री रूपचन्द जी पाटनी हैं। यहां प्रत्येक अष्टमी व चतुर्दशी के दिन नियमित रूप से बच्चों को संगीत की शिक्षा दी जाती है। संगीत कला विद्यालय का संचालन जैन बन्धु सभा, नया बाजार द्वारा किया जाता है।

**४. संगीत कला मण्डल, ग्वालियर:-**

धर्मवीर श्री पन्नालाल जी ने सन १९६४ में इस मंडल की स्थापना वासपूज्य पंचायती मन्दिर में की। इसका प्रमुख उद्देश्य धार्मिक कार्यक्रम के अन्तर्गत होने वाले गायन भजन नृत्य आदि में भाग लेकर कार्यक्रम को सफल बनाना है। इसकी व्यवस्था समिति के अध्यक्ष श्री हरीशचन्द जी, मन्त्री श्री प्रभुदयाल जी व कोषाध्यक्ष श्री अजित कुमारजी हैं।

---

# प्राचीन-वस्तु-संग्रहालय

**प्राचीन जैन साहित्य व हस्तकला वस्तु संग्रहालय:—**

प्राचीन जैन साहित्य, चित्र व सिक्कों के संग्रह का श्रेय श्री मिश्रीलाल जी पाटनी को है जिसकी प्रेरणा उन्हें जैन मिशन, अलीगंज, एटा द्वारा प्रदर्शनी लगाने के आग्रह से प्राप्त हुई है। समय-समय पर पाटनी जी ने दिल्ली अलीगंज, आगरा, भोपाल, कानपुर, लखनऊ, गोहाटी (आसाम) आरोन, सोनागिर, उज्जैन आदि विभिन्न स्थानों पर प्रदर्शनी आयोजित कर प्राचीन वस्तुओं से लोगों को अवगत कराया है। इससे प्रभावित होकर अनेक व्यक्तियों और संस्थाओं ने आपको मान-पत्र भी भेंट किये हैं। यह संग्रहालय पाटनी निवास, डीडवाना ओली, लश्कर में पाटनी जी के निवास स्थान पर ही स्थित है।

---

# जैन धार्मिक व सामाजिक ट्रस्ट

नगर में धार्मिक व सामाजिक कार्यों को सम्पन्न करने की दृष्टि से अनेक ट्रस्ट स्थापित हैं जिनका संक्षिप्त विवरण निम्न प्रकार है:—

**१. श्री गणेशीलाल फूलचन्द जी गंगवाल ट्रस्ट, लश्कर:-**

स्वर्गीय सेठ गणेशीलाल जी फूलचन्द जी द्वारा श्री महावीर धर्मशाला, नई सड़क की व्यवस्था की जाती है। सन १९६४ मे पृथक से व्यवस्था रखने हेतु उक्त ट्रस्ट की स्थापना की गई। इसका एक मात्र उद्देश्य धर्मशाला से सम्बन्धित कार्यों मे आर्थिक मदद करना है। वर्तमान में इसके ट्रस्टी श्री बुधमल जी गंगवाल हैं।

**२. स्व० श्री कस्तूरचन्दजी गंगवाल धर्मार्थ ट्रस्ट, लश्कर:—**

सन १९६७ मे स्वर्गीय श्री कस्तूरचन्द जी गंगवाल ने पचास हजार रुपये की राशि से इस ट्रस्ट की स्थापना की। इसका मुख्य उद्देश्य धार्मिक व सामाजिक कार्यों मे आर्थिक सहयोग देना है जिसकी व्यवस्था ब्याज की रकम द्वारा की जाती है। श्री मानिकचन्द जी पाण्डया श्री मानिकचन्द जी गंगवाल, श्री चिरोंजीलाल जी गोधा, श्री कन्हैयालाल जी पाटनी व श्री चिरोंजीलालजी भरतपुर वाले इस ट्रस्ट के ट्रस्टी है और उन्हे ही ट्रस्ट की राशि को सबंधित कार्यों पर व्यय करने का अधिकार है।

**३. श्री कस्तूरचन्द जी सोनी धार्मिक एवं सामाजिक ट्रस्ट, लश्कर**

सन १९६७ मे श्री कस्तूर चन्द जी सोनी ने बीस हजार रुपये की राशि को बैंक मे जमा कर एक ट्रस्ट स्थापित किया। ब्याज की राशि को धार्मिक एवं सामाजिक कार्यों मे व्यय करने का अधिकार निम्न पाच व्यक्तियों को है:—१. श्री केशरीमल जी गंगवाल २. श्री हुकमचन्द जी अजमेरा ३. श्री रेशमचन्द जी शाह ४. श्री निरंजन लाल जी गंगवाल ५. श्री नेमीचन्द जी बाकलीवाल। इस ट्रस्ट का मुख्य उद्देश्य गरीबों की सहायता करना, मन्दिरों के जीर्णोद्धारा में सहायता देना व अन्य सामाजिक व धार्मिक कार्यों में आर्थिक मदद करना है।

**४. स्व० श्री केशरीमल जी पहाड़िया ट्रस्ट, दौलतगंज, लश्कर**

स्वर्गीय श्री केशरीमल जी पहाड़िया ने उक्त ट्रस्ट को सन १९६६ में स्थापित किया। पहाड़िया जी बड़े धर्मात्मा व भजन प्रेमी थे। इसी कारण ट्रस्ट का उद्देश्य गायन स्कूल खोलना, भजनों की पुस्तकें प्रकाशित करना व धार्मिक सामाजिक कार्यों में सहयोग देना है। इसके ट्रस्टी श्री मानिकचन्द जी पान्डया, श्री मानिक चन्द जी पाटनी, श्री मानिक चन्द जी भौंच श्री मानिक चन्द जी गंगवाल, श्री कमलचन्द जी गंगवाल, व श्री हुकम चन्द जी अजमेरा हैं।

**५. श्री दि. जैन वासपूज्य पंचायती मन्दिर ट्रस्ट, ग्वालियर**

सन १९६८ में श्री दिगम्बर जैन वासपूज्य पंचयती मन्दिर की व्यवस्था हेतु इस ट्रस्ट की स्थापना ग्वालियर उपनगर मे की गई। मन्दिर सम्बन्धित आर्थिक व्यवस्था इस ट्रस्ट द्वारा की जाती है। इसके अध्यक्ष श्री ऋषभदास जी, मन्त्री-श्री हरीशचन्द जी व कोषाध्यक्ष श्री अजित कुमार जी हैं।

**श्वेताम्बर जैन ट्रस्ट**

**६. श्री नथमल जी पारख ट्रस्ट, लश्कर:—**

धार्मिक शिक्षण संस्था चलाने हेतु इस ट्रस्ट की स्थापना सेठ नथमल जी पारख द्वारा की गई। पचीस हजार रूपये की राशि का ब्याज व ट्रस्ट की जायदाद के किराये से धार्मिक शिक्षा हेतु आयोजित की गई पाठशाला की आर्थिक व्यवस्था इसी ट्रस्ट द्वारा कीजातीहै। श्री चौसूलालजीपारख, श्रीतेजमलजी हर्षावत् श्री हीराचन्द जी कोठारी, श्री बुधराज जी पारीवाल व चांदमल जी सिंघी इस ट्रस्ट के ट्रस्टी हैं।

**७. श्री राजमल जी कावड़िया ट्रस्ट, सराफा बाजार:—**

दशलक्षण पर्व में आयोजित किये जाने वाले स्वामी वात्सल्य उत्सव की आर्थिक व्यवस्था मात्र करना इस ट्रस्ट का मुख्य उद्देश्य है। सम्बन्धित व्यय टोपी बाजार में स्थित मकान सम्पत्ति के किराये से पूर्ण किया जाता है। इस ट्रस्ट के ट्रस्टी श्री तेजमल जी हर्षावत् व श्री कुशलचन्द जी मूथा हैं।

# नगर में स्थित सामाजिक व धार्मिक संघ

नवयुवक ही समाज की चेतना और भविष्य के आधार स्तम्भ होते हैं। उनकी ही चेतना, योग्यता और विचार धारा पर कल के समाज का निर्माण होता है। इस नगर के नवयुवक वर्ग ने इस सम्बन्ध मे बहुत कुछ सोचा है। समाज की पुरानी पीढ़ी के लोगो का भी यह कर्तव्य है कि वे समाज के समाजिक व धार्मिक कार्यों के संचालन के भार को नवयुवकों को सौंपें और उन्हें इस कार्य में दक्ष बनावें। सामाजिक सेवा का काम काटों से भरे हुऐ रास्ते के समान होता है। समय, पैसा, आराम आदि का त्याग करने के अतिरिक्त ईमानदारी, सच्चाई और सेवा एक आदर्श रूप समाज के सामने रखना पड़ता है।

समाज के सामने आज अनेक समस्यायें हैं। समाज का नवयुवक वर्ग शिक्षा की ओर अग्रसर हो रहा है। ऐसी स्थिति मे नवयुवको में धार्मिक संस्कार बनाये रखने को इनके संगठन और भी आवश्यक हैं। समाज मे आज भी दहेज प्रथा, मृत्यु भोज, बे-मेल विवाह आदि की समस्यायें व्याप्त हैं। बृहत्तर ग्वालियर में उपयुक्त कुरीतियों को दूर करने व नवयुवकों के आध्यात्मिक बौद्धिक, नैतिक, शारीरिक विकास करने के उद्देश्य से ६ दिगम्बर जैन और ३ श्वेताम्बर जैन संघ हैं सबो के नाम निम्नलिखित हैं:—

(१) श्री वर्द्धमान दिगम्बर जैन नवयुवक संघ, डीडवाना ओली, लश्कर

(२) श्री दिगम्बर जैन वीर सेवा संघ, दानाओली लश्कर

(३) श्री जैसवाल दि० जैन नवयुवक मंडल, दाना ओली

(४) श्री बरैया दि० जैन नवयुवक संघ, दानाओली

(५) श्री दि० जैन बरैया बाल समाज स्वयम् सेवक दल, मामा का बाजार

(६) श्री दि० जैन बन्धु सभा, नया बाजार, लश्कर

(७) श्री दि० जैन जैसवाल वीर सेवा दल, शिंदे की छावनी लश्कर

(८) बृहत्तर ग्वालियर वर्द्धमान स्थानकवासी जैन श्रावक संघ, सराफा बाजार, लश्कर

(९) प्रगतिशील जैन नवयुवक संघ, सराफा बाजार, लश्कर

(१०) अणुव्रत युवक मंडल; सरावगी सदन चिटनिस की गोठ, माधव गंज, लश्कर

(११) श्री दि० जैन महावीर सेवा दल, गोकुलचन्द जी का मन्दिर, ग्वालियर

(१२) श्री दि० जैन वीर विद्यार्थी संघ, मुरार

इनकी संक्षिप्त जानकारी निम्नप्रकार है:—

**१. श्री वर्द्धमान दिगम्बर जैन नवयुवक संघ, डीडवाना ओली, लश्कर**

२ अक्टूबर सन १९६६ को उत्साही नवयुवकों की प्रेरणा से इस संघ की स्थापना हुई। इसमे नगर के जैन समाज के प्रत्येक व्यक्ति को सदस्य बनाने हेतु आमन्त्रित किया गया। समाज को नई रोशनी में नये ढ़ग से गठित करते हुये नवयुवकों का मानसिक, आध्यात्मिक, शारीरिक व बौद्धिक विकास करना इस संघ का प्रधान उद्देश्य है। वर्तमान में संघ द्वारा पुस्तकालय एवं वाचनालय, पुस्त-कोष, स्पोर्टस क्लब आदि संचालित किये जा रहे हैं। ग्वालियर जैन निर्देशिका का प्रकाशन इसी संस्था के सुप्रयत्नों का परिणाम है। जो इस संघ के साहस, लगन और समाज सेवा का प्रतीक है। इस समय संस्था में ७०' कर्मठ सदस्य हैं।

जिनमें से अधिकांश डॉक्टर इन्जीनियर, प्रोफेसर, वकील व उच्च शिक्षित व्यक्ति हैं। वर्ष में अनेक बार सभायें गोष्ठियाँ व सांस्कृतिक कार्यक्रम आयोजित किये जाकर इस संघ द्वारा नवयुवकों में धार्मिक प्रवृत्ति जागृत करते हुए सामाजिक समस्याओं को हल किया जाता है। संघ का प्रधान कार्यालय पार्श्वनाथ धर्मशाला, डोंडवाना ओली लश्कर में है। वर्तमान में संघ के अध्यक्ष प्रो० लालचन्द जी, मन्त्री श्री केशरीमल जी पाटनी व कोषाध्यक्ष श्री मोतीलाल जी जैन हैं। अन्य पदाधिकारियों का नाम व सस्थागत विवरण "प्रकाशकीय परिचय," में दिया गया है।

२. श्री दि. जैन वीर सेवा संघ, दाना ओली:-

सन १६५७ मे सामाजिक व धार्मिक कार्यों में सहयोग प्रदान करने हेतु इस सेवा संघ की स्थापना दाना ओली के उत्साही नवयुवको द्वारा की गई। इसके द्वारा धार्मिक उत्सव मेलो आदि मे स्वय-सेवक के रूप में सहयोग दिया जाता रहा है। इसकी व्यवस्था संचालन समिति के अध्यक्ष श्री पारसकुमार गंगवाल, मन्त्री श्री कैलाशचन्द वैद व कोषाध्यक्ष श्री बाबूलाल जी लुहाड़िया हैं।

३. श्री जैसवाल दि. जैन नवयुवक मंडल, दानाओली:-

सामाजिक और धार्मिक कार्यों में मदद करने, समाज मे एकता स्थापित कर, युवको मे सामाजिक व धार्मिक रुचि उत्पन्न करने के उद्देश्य से जैसवाल समाज के समाजसेवी नवयुवकों ने सन १६६७ मे एक नवयुवक मण्डल की स्थापना की। मण्डल द्वारा धार्मिक मेलों व अन्य सामाजिक कार्यों में स्वयम्—सेवक, साईकिल स्टेन्ड, प्याऊ आदि की व्यवस्था की जाती है। वर्तमान मे मंडल के २५ कर्मठ सदस्य हैं। मंडल की कार्यकारिणी कमेटी के अध्यक्ष श्री पदमचन्द जी, उपाध्यक्ष श्री हरिशचन्द जी, मन्त्री श्री पारस दास जी व कोषाध्यक्ष श्री लालचन्द जी हैं।

४. श्री बरैया दि. जैन नवयुवक संघ, दाना ओली:—

सन १६६७ में बरैया जैन समाज के नवयुवकों ने क्षमावाणी पर्व के शुभ अवसर पर इस संघ की स्थापना की जिसका मुख्य उद्देश्य समाज के सभी वर्गों की सेवा करना है। नवयुवकों के बौद्धिक विकास हेतु संघ ने पुस्तकालय, वाचनालय व खेल कूद की व्यवस्था की है। संघ का कार्यालय एवं पुस्तकालय जैन भवन, दाना ओली मे स्थित है। संघ की व्यवस्था समिति के अध्यक्ष श्री सुगनचन्द जी, मन्त्री श्री भूपेन्द्र कुमार जी व कोषाध्यक्ष श्री नेमीचन्द जी हैं।

५. श्री दि. जैन बरैया बाल समाज स्वयं सेवक दल माधा का बाजार

बरैया बाल समाज के इस स्वयं सेवक दल की स्थापना सन १६२८ मे हुई। स्वयं सेवक दल में ड्रेसेस सहित ३२ स्वय सेवक हैं जो विभिन्न धार्मिक कार्यों के अवसर पर व्यवस्था कार्य करते हैं इनकी सेवाए अत्यत सहायक सिद्ध होती हैं। इस दल द्वारा सामाजिक व धार्मिक कार्यों के लिये सामान भी प्रदान किया जाता है। वर्तमान मे इसकी व्यवस्था निम्न पदाधिकारियो द्वारा की जा रही हैं:- अध्यक्ष श्री बालचन्द जी, मन्त्री श्री प्रकाशचन्द जी, कोषाध्यक्ष श्री सूरज मल जी, केप्टिन श्री गयाप्रसाद जी व अमोलक चन्द जी।

६. श्री दि जैन बन्धु सभा, नया बाजारः-

नया बाजार के जैन उत्साही व्यक्तियों ने बन्धु सभा के नाम से एक सगठन स्थापित किया जिसका मुख्य उद्देश्य बाजार विशेष मे धार्मिक उत्सव व आवश्यक सामाजिक कार्यों मे मदद करना है। सभा द्वारा दिसम्बर सन १६६७ मे एक जैन पाठशाला, जैन मन्दिर नया बाजार मे प्रारम्भ की गई है। बन्धु सभा का सचालन सदस्यों द्वारा निर्वाचित कमेटी करती है। वर्तमान में इसके अध्यक्ष श्री बुधमल जी गंगवाल, मन्त्री श्री झम्मनलाल जी कोषाध्यक्ष व संयोजक श्री रूपचन्द जी पाटनी हैं।

७. श्री दि. जैन जैसवाल वीर सेवा दल, शिन्दे की छावनी, लश्करः-

धार्मिक कार्यों की व्यवस्था में अधिकतम सहयोग देने हेतु वीर सेवा दल की स्थापना की गई। इस सेवा

दल द्वारा विभिन्न धार्मिक महोत्सवों व मेलों पर स्वंय-सेवक दल के रूप में व्यवस्था की जाकर प्रशसनीय कार्य किया जाता रहा है।

८. बृहत्तर ग्वालियर वर्द्धमान स्थानक वासी जैन श्रावक संघ, सराफा बाजार, लश्कर:-

यह श्वेताम्बर स्थानक वासी जैन श्रावकों की प्रतिनिधि संस्था है। इसका मुख्य कार्यालय सराफा बाजार, लश्कर में व उपकार्यालय बिरला नगर और मुरार में हैं। इस श्रावक सघ के अध्यक्ष श्री दीपचन्दजी मेहता और मन्त्री श्री सूरज मल जी सचेती हैं।

९. प्रगतिशील जैन नवयुवक संघ, सराफा बाजार, लश्कर:-

श्वेताम्बर जैन समाज के कुछ नवयुवको ने सन १९६६ में इस नवयुवक सघ की स्थापना की जिसका मुख्य उद्देश्य आध्यात्मिक, बौद्धिक, नैतिक व शारीरिक विकास के साथ साथ धार्मिक कार्यक्रमों मे अधिकतम सहयोग देना हैं। वर्तमान में इस सस्था की गतिविधियाँ कुछ रुक सी गई हैं। सघ के अध्यक्ष श्री देवेन्द्र जी सिंघी मन्त्री श्री रामचन्द्र जी हैं।

१०. अणुव्रत युवक मंडल, तेरापंथी भवन, खिटकीस की गोठ, माधव गंज, लश्कर.-

इस मंडल की स्थापना सितम्बर सन १९६६ मे साध्वी श्री मोहनाकुमारी जी की प्रेरणा से हुई। सब धर्मो के प्रति आदर भाव रखना, मद्यपान, धूम्रपान हिंसात्मक, प्रवृत्तियों को रोकना मंडल के मुख्य उद्देश्य हैं। मंडल जैन समाज के युवकों को संगठित कर उन्हें ईमानदारी सदाचारी व आध्यात्मिक बनाने की प्रेरणा देता है। वर्तमान में इसके अध्यक्ष, रामचन्द्र चोड़ावत, मन्त्री श्री सन्तोष कुमार और कोषाध्यक्ष श्री प्रेमचन्द जैन हैं।

११. श्री दि. जैन महावीर सेवा दल, गोकुलचन्द जी का मन्दिर, ग्वालियर:-

यह सेवा दल नगर की जैन समाज के पुराने सेवा दलो में से है। श्री प्रभूदयाल जी के प्रयत्नों द्वारा सन १९३८ में इसकी स्थापना की गई थी। समाज सेवी संस्था के रूप में यह दल धार्मिक कार्यों की मदद में सदैव आगे रहा है। गोकुलचन्द जी के मन्दिर में ही इसका कार्यालय स्थित है। इसकी व्यवस्था समिति के अध्यक्ष श्री निर्मल कुमार जी, मन्त्री श्री खूबचन्द जी बढ़ारी, कोषाध्यक्ष श्री महावीर प्रसाद जी नायक है।

१२. श्री दि. जैन वीर विद्यार्थी संघ, मुरार:—

सन १९६२ में धार्मिक सामाजिक एवं सांस्कृतिक कार्यक्रमों का आयोजन करने हेतु उक्त सघ की स्थापना की गई। वर्तमान मे इस संघ की सदस्य सख्या १०० के लगभग है। इसकी व्यवस्था सदस्यों द्वारा निर्वाचित पदाधिकारियो द्वारा की जाती है। सघ के अध्यक्ष श्री रमेशचन्द जी, मन्त्री श्री सुरेशचन्द जी व कोषाध्यक्ष श्री दिनेश कुमार जी है।

---

- अहिंसा की पुस्तक मे हार के लिये कोई स्थान नहीं है।
  Defeat has no place in the dictionary of Non-Violence.
- अहिंसा एक सूत्र मे बाधने वाली शक्ति है। वह अनेकता मे एकता ले आती है।
  Ahimsa is Unifying force. It discovers unity in diversity.
- पूर्ण अहिंसा के बिना कोई भी लोकतन्त्र पूर्ण नहीं हो सकता।
  No perfect democracy is possible without perfect Non-Violence.
- जिस अर्थ व्यवस्था में नैतिक मूल्य नहीं वह सच्ची नहीं है।

# भारतवर्षीय संस्थाओं की शाखाऐं

कुछ भारत वर्षीय स्तर के संगठनो की शाखायें इस नगर मे भी हैं। ऐसी संस्थाओ का संक्षिप्त विवरण निम्न लिखित है:—

१. मध्यप्रदेश दिगम्बर जैन तीर्थ रक्षा समिति, लश्कर:—इस समिति को ग्वालियर शाखा का कार्यालय पाटनी निवास, डीडवाना ओली, लश्कर मे है। प्रधान कार्यालय इन्दौर मे है। तीर्थ-क्षेत्रो की रक्षा करना, मूर्तियों की सुरक्षा सम्बन्धी आवश्यक कार्यवाही करना इस समिति का मुख्य उद्देश्य है। ग्वालियर के समीपवर्ती क्षेत्रों से चुराई गई जैन मूर्तियों से सम्बन्धित मामले इसी समिति के प्रयत्नों से अदालत मे चलाये जा रहे हैं। इस कार्य मे सम्पूर्ण जैन समाज का सहयोग अत्यन्त आवश्यक है। वर्तमान में समिति के अध्यक्ष श्री बुधमल जी गंगवाल, मन्त्री श्री मिश्रीलाल जी पाटनी व कोषाध्यक्ष श्री प्रेमचन्द जी हैं।

२. अखिल विश्व जैन मिशन (अलीगंज), लश्कर—अखिल विश्व जैन मिशन की ग्वालियर शाखा का कार्यालय पाटनी निवास, डीडवाना ओली, लश्कर में है। प्रधान कार्यालय अलीगंज (एटा) मे है। जैन साहित्य और जैन सिद्धान्तों का देश-विदेश में प्रचार व प्रसार करना इस मिशन का मुख्य उद्देश्य है। सम्बन्धित क्षेत्रीय कार्य हेतु मिशन शाखा की व्यवस्था निम्न पदाधिकारियों द्वारा की जाती है:—अध्यक्ष प्रो० लालचन्द जी, संयोजक श्री मिश्रीलाल जी पाटनी।

३. जैन श्वेताम्बर तेरापन्थी महासभा, लश्कर:—इस महासभा का प्रधान कार्यालय, ३ पोर्चुगीज, चर्च स्ट्रीट, कलकत्ता-१ में है और ग्वालियर शाखा सरावगी सदन, माधवगंज मे है। जिसके व्यवस्थापक श्री कमला प्रसाद जी सरावगी हैं इस महासभा के द्वारा समय-समय पर सभायें व्याख्यान व गोष्ठियां आयोजित की जाती हैं।

४. अणुव्रत समिति, लश्कर:—इस समिति का प्रधान कार्यालय देहली मे है। ग्वालियर शाखा का कार्यालय सरावगी सदन माधवगंज लश्कर में है। श्वेताम्बर तेरापन्थी आमनाय के २०५ वर्ष पूर्व हुए आचार्य श्री भिक्षु जी की परम्परा पर चलने वाले नवम् आचार्य श्री तुलसी जी हैं। आपने ही अणुव्रत आन्दोलन का बल दिया है। मनुष्य की नैतिक मूल्यों में आस्था बनाये रखने, आध्यात्मिक व चारित्रिक उत्थान हेतु आचार्य श्री तुलसी व उनके संघ के ६०० साधु, साध्वियां इस अणुव्रत आन्दोलन को सम्पूर्ण देश में व्यापक प्रचार व प्रसार करने में लगे हुए हैं। लश्कर शाखा के अन्तर्गत समय-समय पर गोष्ठियां, प्रवचनों तथा सार्वजनिक भाषणों का आयोजन किया जाता है।

# ग्वालियर के समीपवर्तीय तीर्थ स्थल

ग्वालियर के आस पास के तीर्थ क्षेत्रों में सोनागिर, पनिहार, सिहोंनिया, और मनहुरदेव है। सोनागिर के अलावा शेष तीर्थ क्षेत्रो की जानकारी केवल आस-पास व स्थानीय जैन समाज तक ही सीमित है। इनका संक्षिप्त विवरण निम्नप्रकार है:—

### १. श्री दि० जैन सिद्धक्षेत्र सोनागिर

णंगाणंगकुमारो कोड़ी मुणिवरा सहिया।
सुवण्णगिरि-सिहरे णिव्वाणगया णमो तेसिम्॥
'निर्वाणकांड'

उक्त गाथा से स्पष्ट है कि सोनागिर पर्वत से अंग और अनंगकुमार तथा ५॥ करोड मुनिराज मोक्ष पधारे। इस कारण दिगम्बर जैनों मे यह पर्वत परम पुनीत सिद्धक्षेत्र के रूप में विख्यात है। इस क्षेत्र का प्राचीन नाम 'स्वर्णगिरि' या 'श्रमणगिरि' है जो सार्थक है। पुरातन काल से ही यह पहाडी जैन श्रमणो या मुनियो की साधना-स्थली रही, जहा कठोर तपस्या करके उन्होंने आत्मा को पवित्र किया; उन्ही की स्मृति स्वरूप होलिका पर्व के पश्चात् चैत्र प्रतिपदा से पञ्चमी तक विविध कार्यक्रमों के साथ एक विशाल मेला यहा प्रतिवर्ष लगता है जिसमें विभिन्न नगरो के व्यक्ति सोत्साह भाग लेकर दर्शनो का लाभ उठाते हैं।

यह क्षेत्र जिला दतिया (मध्यप्रदेश) मे स्थित है। दतिया से छह मील दूर और ग्वालियर से ४० मील दूर देहली-बम्बई लाइन पर सोनागिर स्टेशन है। स्टेशन से तीन मील दूर एक मनोरम पहाड़ी पर मन्दिरो की क्रमबद्ध शृंखला दृष्टिगोचर होता है। रेलयात्रियों को मन्दिरों की भव्यता और अनेकता के सहज दर्शन लुभाये बिना नही रहते। धवल मन्दिरो पर भुवन भास्कर की सहस्त्र-रश्मिया शिखरों को स्वर्णिम आभा प्रदान करती है। लश्कर से प्रतिदिन सोनागिर को को मोटरें आती है।

पर्वत पर शिखरबद्ध ७७ नयनाभिराम जिन-मन्दिर है जिनकी वन्दना को जाने के लिये पक्के मार्ग बने हुए हैं। ये विविध कालीन वास्तु और शिल्प कला के प्रतीक हैं। मन्दिरों के अन्दर वीतराग निर्ग्रन्थ पद्मासन व खड्गासन प्रतिमाएँ, स्थित हैं। ये अधिकाश प्रतिमाएँ प्राचीन भी हैं, सम्भवत: १३ वीं सदी की प्रतीत होती है। मन्दिर-निर्माण की विविध शैलिया भी यहाँ दर्शनीय है। गोलाकार तीन कटनियो मे सुसज्जित पिसनहारी (चक्की) का मन्दिर, अष्ट पंखुड़ियों से युक्त मुकुलित कमल तीन प्रदक्षिणाओ सहित मेरू एव मन्दिरो के अन्दर भौंहरें कला के अद्भुत नमूने हैं। ५७ नम्बर पर मूलनायक श्री चंद्रप्रभु का विशाल मन्दिर है जिसमे १२ फुट ऊंची खड्गासन प्रतिमा है जो पहाड़ मे से ही उकरी हुई है। एक शिलालेख से पता चलता है कि यह सम्वत् ३३५ की है। अनेक भक्तगण यहा चँवर, छत्र चढाकर बहुविध मनौतिया मनाते है तथा दीप धूप, फल से उनकी वन्दना-अर्चना करते हैं। इस मन्दिर का जीर्णोद्धार मथुरा के सेठ लक्ष्मीचन्द्र जी द्वारा करवाया गया था। मन्दिर के सामने ही एक भव्य कलात्मक समोसरण-मन्दिर सुशोभित है। पास ही गगनचुम्बी मानस्तम्भ स्थित है जो अपनी मोहकता के लिये प्रसिद्ध है। श्री बाहुबलि स्वामी की दिव्य मूर्ति भी यही शोभा पा रही है।

स्थान-स्थान पर अनेक चरण-पादुकाऐं, छत्री, चबूतरे और समाधि के स्थान हैं। एक शिला में नारियल के आकार का एक कुंड बनाया गया है जिसे 'नरियल कुंड' कहा जाता है। पास ही एक 'बजनी शिला' भी है जिसे बजाने से धातु जैसा स्वर ध्वनित होता है। यहां से चारों ओर दृष्टि डालने पर प्रकृति की अद्भुत छटा दिखाई देती है।

पहाड़ी से नीचे तलहटी में १८ विशालकाय जिन-मन्दिर हैं जिनमें धातु पाषाण की अति उत्तम मूर्तियां सुशोभित हैं, १५ सुव्यवस्थित धर्मशालाऐं हैं जो जैनों के विभिन्न वर्गों के आधिपत्य में हैं। किन्तु यात्रियों के ठहरने के लिये कहीं कोई प्रतिबन्ध नहीं है। कमेटी की ओर से जनता के लिये सर्व सुविधाऐं उपलब्ध हैं। श्री १०५ भट्टारक चन्द्रभूषण महाराज की गादी यहीं पर है।

पहाड़ी को चारों ओर घेरे हुए एक परिक्रमा-स्थल है जो उसकी सीमा-रेखा है। इसके चार कूंटों पर चार छत्रियां हैं जिनमें चरण चिन्ह अंकित हैं। दृश्य उस समय बड़ा सुहावना लगता है जब बच्चे, पुरुष और महिलायें भक्ति-भाव से गीत गाते हुए इस मार्ग से चलते हैं। मेले के दिनों मे रात्रि मे विद्युत की जगमगाहट क्षेत्र की शोभा को द्विगुणित कर देती है। सर्वत्र धार्मिक वातावरण छाया रहता है।

कमेटी की ओर से एक जैन पुरातत्व संग्रहालय भी है जिसमें भंग-मग्न मूर्तियां एवं शिलालेखों का संग्रह है। 'सरस्वती-भंडार' में प्राचीन हस्तलिखित ग्रन्थ और लगभग दो हजार छपी हुई पुस्तकें हैं जिनसे स्वाध्याय-प्रेमी लाभान्वित होते हैं। यह कमेटी की सतत जागरूकता का ही परिणाम है जो यह क्षेत्र दिनों-दिन विकासोन्मुख है।

वर्तमान में क्षेत्र कमेटी के अध्यक्ष सेठ छदामीलाल जी फिरोजाबाद, मन्त्री बाबू मानिकचन्द जी जैन अग्रवाल, एडवोकेट और कोषाध्यक्ष श्री पन्नालाल जी अग्रवाल 'धर्मवीर' ग्वालियर हैं। ये सभी अनेक वर्षों से क्षेत्र की उन्नति में प्रयत्नशील है। यदि जैनों में परस्पर प्रेम, भ्रातृभाव और सहनशीलता की भावना रही तो इसमें कोई सन्देह नहीं कि क्षेत्र निरंतर प्रगति करता रहेगा।

**श्री अतिशयक्षेत्र मनहरदेव**

लश्कर (ग्वालियर) से २५ मील दूर डबरा के निकट एक करहैया नामक ग्राम है, जहां से उत्तर की ओर करीब ५ मील की दूरी पर चैत्य ग्राम मे यह क्षेत्र स्थित है। प्रकृति का शांत और मुग्ध वातावरण यहां सर्वत्र व्याप्त है। पर्वत की शृंखलाओं से टकराती हुई मंद-सुगंध समीर मार्ग की थकावट को दूर कर दर्शक के हृदय को आनंद से परितृप्त कर देती है। यहां निर्जन वन की एक छोटी-सी पहाड़ी पर सेठ पाड़ासाह द्वारा स्थापित सं० ११८४ की भगवान श्री शान्तिनाथ की ३॥ फुट चौड़ी और १४ फुट ऊंची एक खड्गासन मूर्ति है जो अत्यन्त भव्य और चित्ताकर्षक है। इस मूर्ति को करहैया निवासी स्वर्गीय पं० लेखराज जी ने 'बरैया विलास' मे श्री ऋषभनाथ नामांकित किया है किन्तु जैन समाज में उसकी प्रसिद्धि अभी भी श्री शान्तिनाथ के नाम से है इसलिये हमने प्रचलित नाम लिख देना ही उचित समझा है। अतिशय रमणीयता के कारण ही यह मूर्ति जनता के मनको हर लेने वाले देव याने 'मनहरदेव' के नाम से प्रसिद्ध है। इसके अतिरिक्त भ० चन्द्रप्रभु और श्री नेमिनाथ की दो विशाल मूर्तियां और हैं किन्तु आततायियों द्वारा उनका शिरोच्छेदन और हस्तविच्छेद किया जा चुका है। छोटी-छोटी अनेक मूर्तियां तो यहां खण्डहरों में बिखरी पड़ी हैं जो अतीत के गौरव को अपने अंचल में समेटे हुये हैं। सन् १९६७ में इस स्थान की १९ भव्य मूर्तियों के सिर मूर्ति चोरों ने कटवा दिये।

आस-पास जैनियों की बस्ती न होने के कारण यह क्षेत्र अभी तक उपेक्षित दशा में ही रहा। केवल करहैया ग्राम के थोड़े से जैन ही इस क्षेत्र की जिस तिस प्रकार रक्षा करते रहे। किन्तु कुछ समय से यहां भय और आतंक का ऐसा वातावरण छा गया कि ये लोग भी अब क्षेत्र की सुरक्षा करने में अपने आपको असमर्थ समझने लगे। फलतः इस सांगोपांग मूर्ति को

उन्होंने वहां से हटवाकर सोनागिर में माघ शुक्ला त्रयोदशी सं० २०२५ (३० जनवरी सन १९६९) को भट्टारक श्री चन्द्रभूषण जी की कोठी मे विधिवत स्थापित करवा दी है। इस तरह मूर्ति की सुरक्षा तो हो गई किन्तु मूलनायक प्रतिमा के अभाव में क्षेत्र वीरान हो गया।

यदि आज जैन समाज चाहे तो शेष दोनों मूर्तियों की रक्षा व्यवस्था करके क्षेत्र को कायम रख सकती है लेकिन यह बात अभी भविष्य के गर्भ मे निहित है।

क्षेत्र के मन्त्री सेठ श्री नाथूराम जैन डबरा और उपमन्त्री श्री मुन्नालाल जैन करहैया हैं।

**श्री दि. जैन अतिशयक्षेत्र सिहोनिया (म.प्र.)**

ग्वालियर से सिहोनिया क्षेत्र तक पहुँचने के लिये मुरैना मार्ग से जाना होता है। मुरेना से १९ मील दूर उत्तर की ओर यह क्षेत्र स्थित है। यह स्थल विस्तार से फैला हुआ है तथा जैन और हिन्दू संस्कृति का केन्द्र रहा है। पहिले यह नगर राजधानी था। सिहोनिया अत्यन्त रमणीय और प्राचीन क्षेत्र है। यहा पर खड्‌गासन मुद्रा मे श्री शान्तिनाथ तीर्थंकर की १६ फीट ऊंची प्रतिमा है, जो बड़ी भव्य और चित्ताकर्षक है। इनके दोनों ओर आजू-बाजू श्री चन्द्रप्रभु की ८-८ फीट ऊंची प्रतिमाएँ विराजमान हैं जिनके दर्शन करते ही हृदय गदगद हो जाता है और वहा से हटने का मन नही होता। भवाताप से तप्त भव्य प्राणियो को आज भी ये प्रतिमाऐ शान्ति का सन्देश देती हुई नजर आती है।

मूर्ति के उद्धार की घटना भी यहा दिलचस्पी से कही जाती है। अम्बाह निवासी ब्र० गुमानीलाल जी को एक टीले सहित इस मूर्ति का स्वप्न मे दर्शन हुआ। उन्होने जगह-जगह इसका जिक्र किया, पश्चात उस स्थान पर खुदाई कराई जहाँ यह मूर्ति दिखाई पड़ी और वहीं पर उसको स्थापित कराई।

एक-दो चमत्कारिक घटना भी इस क्षेत्र के साथ जुड़ी हुई है। कहते हैं क्षेत्र का प्रथम मेला श्री मोतीराम कुंजलाल करारी वालो ने बड़ी धूमधाम से कराया जिसमें लगभग २० हजार जन समुदाय एकत्रित हुआ। उन्होंने सबको प्रीतिभोज दिया किन्तु जल की विकट समस्या सामने आई। ग्राम के निकट जो नदी बहती थी- उससे गाडियों में कोठियों द्वारा जल लाया गया फिर भी विलम्ब होने के कारण जनता की पूर्ति न हो सकी। बड़ी परेशानी हुई। अन्त में ब्र० गुमानी लाल जी ने मूर्ति के समक्ष आकर प्रार्थना की 'हे प्रभु! पानी की बहुत कमी है, इस समय क्षेत्र की लाज रखना आपके हाथ है।' भक्ति से हृदय भर गया। तत्काल ही निकट की एक कुइया मे स्वयमेव पानी आ गया, तब किरमिच के परोहो द्वारा जल निकालकर उपस्थित जनता को सन्तुष्ट किया। इस घटना की सर्वत्र चर्चा हुई और सब लोग आश्चर्य चकित रह गये।

वहा की ग्रामवासी जनता श्री शान्तिनाथ भगवान को चेतनाथ बाबा के नाम से पूजती है। यहां तक कि जब कोई मनुष्य अथवा पशु बीमार पड़ जाता है तो लोग बोलारी बोलते हैं जिसके फलस्वरूप उसको तत्क्षण आराम हो जाता है।

जिन सज्जनों ने जैनबद्री मूलबद्री के दर्शन किये हैं उनका कहना है कि यह मूर्ति श्री १००८ बाहुबलि स्वामी सरीखी है, सिर्फ ऊचाई मे कम है। इनकी प्राचीनता वहा के शिलालेख मे उत्कीर्ण अस्पष्ट संवत् १४१ से प्रकट होती है। इतनी प्राचीन होने पर भी ऐसी मालूम पड़ती है मानो अभी स्थापित की गई है। क्षेत्र के चारो तरफ प्रचुर मात्रा मे जैन अभ्युदय भूगर्भ मे छिपा पड़ा है जिसको प्रकाश में लाने की बड़ी आवश्यकता है।

मन्दिर के चारो ओर परकोटा खिचा हुआ है। स्थान-स्थान पर कोठे और तिवारे बने हैं जिनमें यात्रियो को ठहरने के लिये सर्व सुविधाएँ उपलब्ध हैं। मार्ग मे जाते हुए एक उत्तुंग मानस्तम्भ भी दृष्टिगोचर होता है जिसे वहाँ की आम जनता भीम लाट के नाम से पुकारती है। किन्तु उसमें कोई प्रतिमा नहीं। सरकार द्वारा प्रदत्त पास ही पर्याप्त भूमि लगी है जिसमें काश्तकारी होती है। सिहोनिया कमेटी क्षेत्र की उन्नति मे तत्परता से कार्य कर रही है।

यहा से ३ मील दूर १० वीं शताब्दी का कछवाहा राजा कीर्तिराज का बनवाया हुआ 'ककनमठ' नामक शिव मंदिर है जिसकी मूर्ति कला अत्यन्त भव्य है। जनश्रुति है कि यह मंदिर कनकावती रानी की आज्ञा से बना था। इसमें पत्थर की बड़ी लटकती हुई परियां आज भी सजीव-सी दिखलाई पड़ती है। 'ककनमठ' के निकट ही राजा सूर्यपाल का निवासगृह था। कुष्ट रोग निवारण होने पर ग्वालियर दुर्ग मे 'सूर्यकुण्ड' इन्होंने ही बनवाया था जो आज भी विद्यमान है।

ग्राम के निकट नदी बहती है। पास ही हनुमान जी की मूर्ति सुशोभित है जो एक ही पत्थर से बनी हुई जाली की नक्कासी से चित्रित है। ऐसी महिमावंत मूर्ति समूचे भारत मे अन्यत्र दुर्लभ है। क्षेत्र की प्रबन्ध कमेटी के निम्न पदाधिकारी हैं.—

अध्यक्ष — श्री मोहनलाल जैन, लश्कर।

मन्त्री:—श्री महीपाल जैन 'साहुला' मुरेना।

कोषाध्यक्ष —श्री लच्छीराम जैन।

**श्री दिग. जैन अतिशय क्षेत्र बरई (पनिहार)**

आगरा-बम्बई रोड पर ग्वालियर से १४ मील दूर पनिहार नामक ग्राम है। यह स्थान मुख्य सड़क से आधा मील दूर है। पनिहार, ग्वालियर, शिवपुरी छोटी रेलवे लाइन पर स्टेशन भी है। पनिहार से १ मील दूर बरई नामक ग्राम है। पनिहार और बरई के बीच एक सुन्दर मनोरम पहाडी है, जिस पर ५ विशाल खड्गासन प्राचीन जिन-बिम्ब प्रतिष्ठित हैं।

इनमे से तीन जिनबिम्ब आठ-आठ फुट ऊंचाई के हैं तथा दो मूर्तियां छै, छै, फुट ऊंचाई की हैं। इन मूर्तियो की स्थापना के काल का तो सही अनुमान लगा नहीं सकते, परन्तु ऐसा प्रतीत होता है कि जिन दिनो ग्वालियर मे तोमर वंशीय डोंगरसिंह का राज्य था, ग्वालियर के किले के चारो ओर मूर्ति निर्माण और उत्खनन कार्य चल रहा था, सम्भवत: उसी काल मे सन १४२४ (सं० १४८१) मे इस पहाड़ी पर मनोज्ञ जिनबिम्बों की स्थापना की गई।

पनिहार में एक प्राचीन शिखर बद्ध जैन मन्दिर और एक भौंहरा भी है। मुख्य सड़क से पनिहार जाते समय ही रास्ते मे भौंहरा मिलता है। इस भौंहरे मे चंदेरी की प्रसिद्ध चौबीसी के समान ही चौबीसी प्रतिष्ठित है। मूर्तियां अत्यन्त मनोज्ञ एवं रंग बिरंगी हैं जो पद्मासन रूप में परम भव्यता लिये हुए हैं। इन २४ मूर्तियों में से दो मूर्तियां सुरक्षा की दृष्टि से प्यारेलाल जी का मन्दिर मामा का बाजार मे लाकर विराजमान कर दी गई हैं। धर्म प्रेमी स्वर्गीय श्री गप्पूलाल जी बाकलीवाल ने अत्यन्त श्रद्धा के साथ इस भौंहरे का जीर्णोद्धार करवाया जो अनुकरणीय है।

बरई ग्राम मे भी जैन मन्दिर है। बरई के आस-पास के जगल प्रचुर जैन पुरातत्व से भरे पडे है। जगह-जगह जैन मूर्तियो के भग्नावशेष दृष्टिगोचर होते है। नसियाँ जी रामकुई, लश्कर मे श्री शान्तिनाथ भगवान की २० फुट ऊंची खड्गासन मूर्ति की सुरक्षा की दृष्टि से बरई के जगलों से ही लाकर श्री बुधमल जी गंगवाल ने प्रतिष्ठित कराई है।

ये जिनबिम्ब जो सैकड़ो वर्षों से सुरक्षित थे और मानवीय संस्कृति की उदारता, कला के परम प्रतीक थे; आज घोर असुरक्षा के मध्य हैं। इस क्षेत्र के आस-पास नाम मात्र और केवल गिनती के जैनी रह गये है। बढ़ती हुई असुरक्षा और घटते हुये जीविकोपार्जन के साधनो ने उन्हे अपनी परम पूज्य तीर्थ भूमि छोडना पड़ा है। इससे यह क्षेत्र मूर्ति चोरों की क्रीडा का केन्द्र बन गया। अगस्त सन १९६६ को मूर्ति चोर इस स्थान की दो बडी मूर्ति का सिर अधकटा छोड गये, जिससे सम्पूर्ण समाज बहुत दु:खी है और इस प्रकार दुष्कर्म करने वालो को कडा दण्ड दिलाने हेतु प्रयत्नशील है किन्तु शासनिक सत्ता इस ओर सुप्त है। समाज को मूर्ति-सुरक्षा हेतु निरन्तर जागरूक रहना आवश्यक है।

*कपूरचन्द्र बरैया*

• • •

# भारतीय जनगणना में जैन

एक निश्चित स्थान पर रहने वाले समस्त मनुष्यों की एक निश्चित तिथि या तारीख को गिनती करना और उनकी उम्र, पेशे, आय, लिंग आदि सम्बन्धित जानकारी प्राप्त करने को समष्टि रूप से जनगणना कहते हैं। जनगणना से किसी देश की जन-शक्ति, जन संख्या की वृद्धि और उस वृद्धि की दर आदि के सम्बन्ध मे जानकारी प्राप्त की जाती है। जनसख्या सम्बन्धी आकड़े, व्यवसायिक एव औद्योगिक विकास, शिक्षा, स्वास्थ्य, गृह निर्माण, मानव-कल्याण आदि योजनाओं के प्रारम्भ करने को तो आवश्यक है ही, परन्तु समाज की कुरीतियों को दूर करने, वैवाहिक आयु के निर्धारण, बाल-विवाह एवं वृद्ध-विवाह को रोकने, निर्धनता, पारिवारिक कलह, समाज की युवा पीढ़ी की समस्याओं को समझने और उनपर विचार करने के लिये भी अति आवश्यक हैं। हम कहा हैं और कितने हैं इसकी जानकारी हमें अपने समाज सुधार एव सगठन के कार्य मे भी विशेष सहायक सिद्ध होती है।

भारत में जनगणना का उल्लेखनीय प्रयास सन् १८७२ से प्रारम्भ हुआ। तब से प्रति दस वर्ष के बाद देश मे जनगणना की जाती है। धार्मिक आधार पर जनगणना का प्रारम्भ सन् १९३१ मे अंग्रेजी-शासन ने प्रारम्भ करवाया। इस प्रकार की सूचना को सन् १९५१ मे हुई स्वतन्त्र भारत की प्रथम जनगणना में महत्व नही दिया गया। पंचवर्षीय योजनाओं के हेतु अन्य अनेक तरह के आंकड़ों की आवश्यकता थी इसलिये सामाजिक व आर्थिक आंकड़ों पर अधिक जोर दिया गया।

जैन, भारतीय संघ के अभिन्न अंग हैं। इस देश की मिट्टी के कण-कण में उनका इतिहास छिपा है। धर्म के आधार पर वे कट्टर पंथी नहीं हैं। जैन धार्मिक सहिष्णुता के प्रतीक हैं। गुजरात, उत्तर-प्रदेश, दिल्ली आदि प्रदेशों मे अनेक ऐसे जैन परिवार हैं जिनमे बगैर किसी बाधा के वैष्णव-परिवारो मे शादी सम्बन्ध होते हैं। वर-वधू अपने इच्छित धर्म को मानते हुए परस्पर एक दूसरे के धर्मों के प्रति आदर भाव रखते, हुए अपना पारिवारिक जीवन व्यतीत करते हैं। जैनियो ने अपनी धार्मिक उदारता को सामान्य जीवन से सदैव व्यक्त किया है। राष्ट्रीय स्वतन्त्रता आदोलन और अन्य राजनैतिक एव आर्थिक क्षेत्रो मे जैनों ने महत्वपूर्ण योग दिया है। जैन आज दुनिया के अनेक देशो मे हैं। व्यवसाय हेतु जैन दक्षिण अफ्रिका, मारीसस, बर्मा, लंका, पाकिस्तान आदि देशों में बसे हुए हैं। उच्च शिक्षा हेतु ब्रिटेन. अमेरिका, जर्मनी, कनाडा, आदि देशों में गये हुए अनेक बन्धु ऊंची नौकरियों के कारण वहीं बस गये हैं। जैन अपने धार्मिक संस्कारों के कारण अधिक जागरूक रहते हैं। साम्प्रदायिकता उनके धार्मिक विचारों का आधार नही होती। भारत में जैन अनेक वर्गों और उपवर्गो में बटे हुए हैं। उनमें अनेक सामाजिक कुरीतिया जैसे परदा प्रथा, दहेज प्रथा, रात्रि भोजन, अशिक्षा और स्वार्थ, भौतिकवादी वृत्तियां जैसे संग्रहण वृत्ति, परस्पर कलह, खाओ, पिओ और मौज उड़ाओ जैसे दुर्गुण भी बढ़ रहे हैं। समाज अनेक जातियों और उप-जातियों में बट गया है।

जैन समाज अपने सामान्य श्रावक धर्म गुणों से जैसे दया भाव, प्रतिदिन मन्दिर जाना, व्रत-उपवास पानी छानकर पीना, रात्रि भोजन त्याग, प्याज, लेहसन, आटे, शहद आदि के त्याग से जाना जाता है। जैनियों के उत्सव बड़ी धूम-धाम से मनाये जाते हैं। जैन मुनियों

के विचरण एवं विहार से अन्य लोग जैन त्यागियों से परिचित होते है। परन्तु आज की व्यवस्था में सरकारी और गैर सरकारी नौकरी एक बड़ा उद्योग बन गया है। ग्रामीण क्षेत्रों के जैन शहरी क्षेत्रों में आ रहे हैं। नौकरी पेशे ने जैनियों को विकेन्द्रित करके उनके धार्मिक संस्कारो को शून्य जैसा कर दिया है। हमारा युवा विद्यार्थी वर्ग, बी० ए०, एम० ए०, एम० कॉम आदि उच्च परीक्षाएं पास कर वकील, डाक्टर, इन्जीनियर, प्रोफेसर बन रहे हैं परन्तु अनेकान्त, स्यादवाद जैसे जैन धर्म के सर्व व्यापी सिद्धान्तों को भी नहीं जानते। उनकी स्थिति ऐसी ही हैं कि जी रहे हैं केवल अपने लिये।

जैन समाज में अधिकांश लोग गरीब है, वे मध्यम वर्ग के हैं, और उनकी अपनी आर्थिक, पारिवारिक और सामाजिक समस्याएँ है जिस ओर समाज के नेता कभी विचार भी नही करने पाते। कुछ परिवारो की समृद्धि ने सम्पूर्ण समाज को दूसरे वर्गों की दृष्टि में समृद्ध बना दिया है। ऐसे मध्यवर्गीय परिवारों की स्थिति बडी सकट में है। सामान्य समाज तो समझता है कि जैनी धनवान होते हैं इसलिये उन्हें मदद का प्रश्न नहीं उठता और दूसरी ओर जिन धन्य श्रीमानो के कारण उन्हे ऐसा समझा जाता है, वे उनकी उल्लेखनीय मदद भी नही करते। मैसूर, महाराष्ट्र और तामिलनाडु में जैन बहुत गरीब हैं। मैसूर में तो कई जिलो मे वे पिछडी हुई जातियों की सूची मे हैं।

जैन समाज मे स्त्रियों की दशा अधिक अच्छी नहीं कही जा सकती है। कुछ पढ़ी लिखी महिलाओं को छोड़कर अन्य महिलाओं का सामान्य-ज्ञान बहुत सीमित होता है। समाज में आज भी परदा-प्रथा का चलन है। दहेज प्रथा ने तो महिलाओं की स्थिति को और भी दयनीय कर दिया है। हमारे अधिकांश पढ़े-लिखे नवयुवक और उनके माँ बाप शादी के मामलों में अत्यन्त लालची दिखलाई दे रहे हैं। दहेज प्रथा अस्वस्थ, असहिष्णु एवम् अमानवीय समाज का प्रतीक है। यह सभी को ज्ञात है कि जैन धर्म महिलाओं की धर्मनिष्ठा और श्रद्धा पर ही टिका हुआ है। महिलाओं को शिक्षित करना जहां पहली समस्या है वहां उन्हें धर्म निष्ट रखना दूसरी समस्या कही जा सकती है।

सन् १९६६ में लगाये गये अनुमान के अनुसार देश की जन संख्या ५० करोड़ से ऊपर है सन् १९६१ की जनगणना के अनुसार देश की जन संख्या ४३ करोड़ ९२ लाख थी इस जनगणना के अनुसार देश के प्रमुख देश के छः धर्मों के पालन कर्ता की जनसंख्या इस प्रकार थी:—

| | |
|---|---|
| १. जैन | २० लाख |
| २. हिन्दू | ३१ करोड़ ६५ लाख |
| ३. मुसलमान , | ४ करोड़ ६५ लाख |
| ४. ईसाई | १ करोड़ ७ लाख |
| ५ सिख | ७८ लाख |
| ६. बौद्ध | ३२ लाख |

उपर्युक्त तालिका से यह स्पष्ट है कि जैन बहुत अल्प संख्या में हैं और सच्चे अर्थों में वे अल्प संख्यक हैं। मुसलमान इस देश का दूसरे नम्बर का बहु संख्यक वर्ग है परन्तु यह अत्यन्त दुर्भाग्य है कि उसमें अल्प सख्यक वर्ग माना जाता है।

सन् १९६१ की जनगणना में हिन्दुओं को छोड़कर शेष सभी धर्मावलम्बियों की सख्या में वृद्धि हुई है हिन्दुओं की सख्या के घटने का कारण महाराष्ट्र में हरिजनों द्वारा बड़ी संख्या में बौद्ध धर्म का अंगीकार किया जाना है। मुसलमानों की जन सख्या में वृद्धि का कारण पाकिस्तानियों द्वारा आसाम मे की घुसपैठ व परिवार नियोजन की अवहेलना है।

१९६१ की जनगणना के अनुसार भारतीय संघ के विभिन्न प्रदेशों मे जैनियों की संख्या इस प्रकार थी:—

| | |
|---|---|
| १. आंध्र प्रदेश | ९,०१२ |
| २ आसाम | ९,४६८ |
| ३. बिहार | १७,५९८ |
| ४. गुजरात | ४ ०९,७५४ |
| ५. मध्यप्रदेश | २,४७,९२७ |
| ६. मद्रास | २८,३५० |

| | | |
|---|---|---|
| ७. | केरल | २,६६७ |
| ८. | महाराष्ट्र | ४,८५,६७२ |
| ९. | मैसूर | १,७४,३६६ |
| १०. | उड़ीसा | २,२६५ |
| ११. | पंजाब+हरियाणा | ४६,७५४ |
| १२. | राजस्थान | ४,०६,४१७ |
| १३. | पश्चिमी बगाल | १,२२,१०८ |
| १४. | उत्तर प्रदेश | १,५५,५१५ |
| १५. | जम्मू और काश्मीर | १,४२७ |
| १६. | नागालैण्ड | २६३ |

## केन्द्र प्रशासित क्षेत्र

| | |
|---|---|
| देहली | २६,२६६ |
| मणिपुर | २६,६४० |
| गोवा-दमन-ड्यू | ६८ |
| हिमाचल प्रदेश | ६५ |
| अंडमान निकोबार | ३ |

## ग्वालियर में जैनियों की संख्या

सन १९६१ की जनगणना अनुसार ग्वालियर जिले की गिर्द पिछोर और भांडेर तहसीलो मे कुल जनसख्या ६॥ लाख है जिसमे कुल जैन ६,४७५ हैं जिनमें ३,४०६ पुरुष और ३०६९ महिलायें हैं। कुल संख्या में से ५,५१२ शहरी क्षेत्र मे और शेष ९६३ ग्रामीण क्षेत्रो में बसते हैं। जैन कुल संख्या के केवल ·७३% हैं जब कि जिले में अन्य धर्मावलम्बियों मे ९२.३२% हिन्दू ७.५८% मुस्लिम हैं।

सन् १९६१ में श्री वर्द्धमान दिगम्बर जैन नवयुवक संघ द्वारा लश्कर, ग्वालियर और मुरार की गई जैन जनगणनानुसार जैनियों की संख्या केवल वृहत्तर ग्वालियर मे ही ७५७६ है।

देश में आगामी जनगणना सन् १९७१ मे होना है। प्रत्येक बन्धु को सचेत होकर अपने वर्ग, सरनेम आदि स्थान पर 'जैन' ही लिखवाना चाहिये तथा कर्मचारियो को पूर्ण और स्पष्ट जानकारी देना चाहिये। इस तरह दिगम्बर, श्वेताम्बर तेरापंथी, बीसपंथी, स्थानक वासी, समैया, खण्डेलवाल जैसवाल, बरैया, परवार, गोलापूर्व अग्रवाल आदि के स्थान पर 'जैन' शब्द को ही जनगणना पत्रक मे भरवाना चाहिए। ऐसा करने का उद्देश्य किसी भी तरह की संकुचित भावना के उद्देश्य नही बल्कि सही संख्या ज्ञात हो सकने के उद्देश्य से किया जाना चाहिये।

जैनियो की जनगणना के सम्बध मे अखिल भारतीय दि० जैन शास्त्री परिषद के मत्री श्री बाबूलाल जैन जमादार, १३९८ हाथी खाना, बड़ौत (मेरठ) पिछले ५ वर्षो से कार्य कर रहे हैं। उनके अनुसार भारत मे जैन धर्मावलम्बी कम से कम एक करोड़ हैं। उन्होने ५० लाख तक की गणना कर ली है उनके इस कार्य मे योग देने के लिए भी जनगणना के समय प्रत्येक बन्धु को सजग रहना चाहिए।

समाज के नवयुवक को रुचि पूर्वक नगरीय और जिला स्तर पर अपनी जनगणना करना चाहिए। इस संबध मे नगरीय स्तर पर इन्दौर जैन-जन संख्या पुस्तिका तथा दिल्ली जैन डायरेक्टरी में किया गया कार्य प्रशसनीय है।

*प्रो० एन० एल० जैन*
आनन्द-भवन
फालके का बाजार, लश्कर

